२८८. नावेव नः पारयतं युगेव नभ्येव न उपधीव प्रधीव। श्वानेव नो अरिषण्या तनूनां खृगलेव विस्रसः पातमस्मान् ॥ ४

२८९. वातेवाजुर्या नद्येव रीतिः रक्षी इव चक्षुषा यातमर्वाक् । हस्ताविव तन्वे शंभविष्ठा पादेव नो नयतं वस्यो अच्छ ॥ ५

२९०. ओष्ठाविव मध्वास्ने वदन्ता स्तनाविव पिप्यतं जीवसे नः । नासेव नस्तन्वो रक्षितारा कर्णाविव सुश्रुता भूतमस्मे ॥ ६

२९१. हस्तेव शक्तिमभि संददी नः क्षामेव नः समजतं रजांसि । इमा गिरो अश्विना युष्मयन्तीः क्ष्णोत्रेणेव स्वधितिं सं शिशीतम् ॥७

२९२. एतानि वामश्विना वर्धनानि ब्रह्म स्तोमं गृत्समदासो अक्रन् । तानि नरा जुजुषाणोप यातं बृहद् वदेम विदथे सुवीराः ॥ ८

अर्थ— हे पति–पत्नी, आप उपदेशक के समान अर्थ का उपदेश करें, जैसे गिद्ध पेड़ का, वैसेही आप धनी का आश्रय लें। यज्ञ में ब्राह्मणों के समान वेद मन्त्रों का उच्चारण करें, दूतों के समान उत्तम वचन बोलें और उत्तम संतान उत्पन्न करने वाले अनेक पदार्थों के स्वामी होकर जीवन बितावें ॥ १

तुम दोनों रथ में लगे घोड़ों के समान प्रातः ही सब कार्य पूरे करने वाले वीर बनो। तुम दो आत्मा मिलकर श्रेष्ठ धन पाओ। दो मैना पक्षियों के समान शरीरसे सुन्दर तुम दम्पती यज्ञ आदि कर्म करते हुए मनुष्यों में मिलकर रहो । २

तुम पर्वत-शिखरों के समान ऊँचे होकर रहो, दो खुरोंके समान मिले हुए साधनों द्वारा वेगसे आगे बढ़ो। प्रतिदिन चकवा-चकवी के समान मधुर-भाषी और रथ में जुड़े दो बैलों के समान बलवान् होकर आगे बढ़ो । ३

नावों, रथ के जुवों, पहियों और धुरों के समान तुम दोनों हमें दुःख से पार करो। रक्षक कुत्तों की तरह हमारे शरीर को बचाते हुए, कवचों के समान नाश से बचाओ। ४

तुम दोनों वायु के समान बलवान्, नदियों के समान मिलने वाले, आँखों के समान दृष्टि-युक्त होकर आगे बढ़ो। हाथ-पैर के समान शरीर के उपयोगी होकर हमें अच्छे ऐश्वर्य की ओर ले चलो। ५

मुख में ओठों के समान मधुर बोलते हुए, तुम दोनों बच्चे के लिए माता के स्तनों के समान पुष्ट करो। नाक के छेदों के समान हमारे शरीर के रक्षक और कानों के समान अच्छा सुनने वाले रहो। ६

तुम दोनों दो हाथों के समान शक्ति धारण करो, आकाश-भूमि के समान लोगोंका पालन करो, कर्तव्य बोधक इन वाणियोंको वैसे ही तेज करो जैसे सानपर छुरा तेज किया जाता है। ७

हे दम्पती, विद्वान् ऐसा उपदेश करें कि तुम उन्हें मानते और परस्पर सेवा करते हुए बढ़ो। सुवीर हम यज्ञ तथा संग्राम में बड़े उत्तम वचन बोला करें। ८

इस सूक्त में आँख–कान–नाक का वर्णन होने से इस को पढ़कर इन्द्रियों में शक्ति धारण कराता है।

यह सूक्त भी त्रिष्टुप् में है जो शक्ति है। होता इसे पढ़ कर शक्ति धारण कराता है।

# अश्वी रक्षा के साथ आयें

विधि ९—होता २५ ऋचाओं का ऋ० १.११२ अश्वि-सूक्त पढ़ता है जिसकी पहली ऋचा यह है—

२९३. ईळे द्यावा-पृथिवी पूर्वचित्तये अग्निं घर्मं सुरुचं यामन्निष्टये। याभिर्भरे कारमंशाय जिन्वथस्ताभिरू षु ऊतिभिरश्विनागतम् ॥

इसमें आये 'अग्निं घर्मं सुरुचं' शब्दों से इस में रूप-समृद्धता और सफलता है। यह जगती छन्द में है, जिसका सम्बन्ध पशुओंसे है, इससे होता पशुओंसे सम्पन्न करता है। इस में बताया गया है कि अश्विओं ने यह यह दिया—इससे होता उन सभी वस्तुओं को दिलाकर इस यज्ञ को समृद्ध करता है।

विधि १०—अब वह यह मन्त्र बोलता है—

२९४–९६. अरूरुचदुषसः पृश्निरग्रिय उक्षा बिभर्ति भुवनानि वाजयुः। मायाविनो ममिरे अस्य मायया नृचक्षसः पितरो गर्भमादधुः ॥ (ऋ० ९.८३.३, साम ६७३)

इसमें 'रुच' (दीप्ति) का वर्णन है अतः इससे वह दीप्ति-युक्त करता है।

विधि ११—वह नीचे के मन्त्रसे समाप्त करता है—

२९७-९८. द्युभिरक्तुभिः परि पातमस्मान् अरिष्टेभि-

रश्विना सौभगेभिः। तन्नो मित्रो वरुणो मामहन्तामदितिः सिन्धुः पृथिवी उत द्यौः ॥ [ऋ १.११२.२५, य ३४.३०]

# गौ की रक्षा और सेवा हो

इसमें अरिष्टेभिः आदि शब्द आये हैं, उनसे होता सभी आवश्यक सामग्री से युक्त कर देता है ॥

यह पहला पटल समाप्त हुआ । ४

खण्ड ५, पटल २

विधि १२—इस की अन्तिम २१ ऋचाएँ ये हैं—

२९९-३०१ उपह्वये सुदुघां धेनुमेतां सुहस्तो गोधुगुत दोहदेनाम् । श्रेष्ठम् सवं सविता साविषन् नोऽभीद्धो घर्मस्तदु षु प्रवोचम् ॥१

( अ० ७.३७.७, ६-१०.४ ऋ १.१६४.२६ )

३०२-४ हिङ् कृण्वती वसुपत्नी वसूनां वत्समिच्छन्ती मनसाभ्यागात् । दुहामश्विभ्यां पयो अघ्न्ये सा वर्धतां महते सौभगाय ।२। ऋ०१६४.२७,अ७ ३७.८,६.१०.५

अभि त्वा देव सवितरीशानं वार्याणाम् । सदावन् भागमीमहे ॥ ३ ऋ० १. २४. ३(देखो सं०१६५)

३०५-६ समी वत्सं न मातृभिः सृजता वयसाधनम् । देवाव्यं मदमभि द्विशवसम् ॥४।ऋ० ६-१०४.२सा११५८

३०७-८ सं वत्स इव मातृभिरिन्दुर्हिन्वानो अज्यते । देवावीर्मदो मतिभिः परिष्कृतः ॥५ ऋ६.१०५.२सा१०१६

३०९-११ यस्ते स्तनः शशयो यो मयोभूर्येन विश्वा पुष्यसि वार्याणि । यो रत्नधा वसुविद्यः सुदत्रः सरस्वति तमिह धातवे कः ॥ ६

ऋ० १.१६४.४९, अ० ७.१०.१, य० ३८.५

३१२-१३ गौरमीमेदनु वत्सं मिषन्तं मूर्धानं हिङ्ङकृणोन् मातवा उ । सृक्वाण धर्ममभि वावशाना मिमाति मायुं पयते पयोभिः ॥७

ऋ० १.१६४.२८ अ० ९१०.६

३१४-१५ नमसेदुप सीदत दध्नेदभि श्रीणीतन । इन्दुमिन्द्रे दधातन ॥८ ऋ ९.११.६ सा १४४६

३१६ संजानाना उप सीदन्नभिज्ञु पत्नीवन्तो नमस्यं नमस्यन् । रिरिक्वांसस्तन्वः कृण्वत स्वाः सखा सख्युर्निमिषि रक्षमाणाः ॥ ९ ऋ १.७२.५

आ दशभिर्विवस्वत इन्द्रः कोशमचुच्यवीत् । खेदया त्रिवृता दिवः ॥१० ऋ ८. ७२.८

३१८ दुहन्ति सप्तैकामुप द्वा पञ्च सृजतः । तीर्थे सिन्धोरधि स्वरे ॥ ११ ऋ ८.७२.७

३१९ समिद्धो अग्निरश्विना तप्तो वां घर्म आगतम् । दुह्यते गावो वृषणेह धेनवो दस्रामदर्न्ति कारवः ॥ आ४.७

३२० समिद्धो अग्निर्वृषणारतिर्दिवस्तप्तो घर्मो दुह्यते वामिषे मधु । वयं हि वां पुरुतमासो अश्विना हवामहे सधमादेषु कारवः ॥ १३ (आ० ४.७)

३२१ तदु प्रयक्षतममस्य कर्म दस्मस्य चारुतममस्ति दंसः । उपह्वरे यदुपरा अपिन्वन् मध्वर्णसो नद्यश्चतस्रः ॥

३२२ आतमन्नभो दुह्यते घृतं पयः ऋतस्य नाभिरमृतं विजायते । समीचीनास्सुदानवः प्रीणन्ति तं नरो हितमव मेहन्ति पेरवः । १५ (ऋ ६.७४.४)

३२३-२४. उत्तिष्ठ ब्रह्मणस्पते देवामन्तस्त्वेमहे । उप प्र यन्तु मरुतः सुदानव इन्द्र प्राशूर्भवा सचा । १६

(ऋ १.४०.१, य ३४.५३)

३२५- अधुक्षत् पिप्युषीमिषमूर्जं सप्तपदीमरिः । सूर्यस्य सप्तरश्मिभिः । !१७ ( ऋ ८.७२ १६)

३२६, उप द्रव पयसा गोधुगोषमा घर्मे रसंच पय उस्रियायाः । विनाकमख्यत् सविता वरेण्यो ऽनु द्यावा पृथिवी सुप्रणीतिः ॥ १८ (आ० ४,७)

३२७-२९. आसुते सिंचत श्रियम् रोदस्योरभि श्रियम् रसा दधीत वृषभम् । १९

(ऋ० ८.७२१३, य० ६१.२१ साम १४८०)

३३०-३१, आ नूनमश्विनोर्ऋषिः स्तोमं चिकेत वामया । आ सोमं मधुमत्तमं घर्मम् सिंचादथर्वणि ॥ २०

(ऋ ८-९ ७ अ २०-१४०-२)

३३२, समु त्ये महतीरपः सं क्षोणी समु सूर्यम् । सं वज्रम् पर्वशो दधुः । २१ (ऋ ८-७-२२)

ये इक्कीस ऋचाएँ यज्ञ के अनुरूप और समृद्ध हैं क्योंकि इनमें गौ और उसके दुहने आदि का वर्णन है ।

विधि १३— महावीर-पात्र लेकर सब के उठ खड़े होने पर होता सब के पीछे खड़ा होकर कहता है—

३३३. उदु ष्य देवः सविता हिरण्यया बाहू अयंस्त सवनाय सुक्रतुः । घृतेन पाणी अभि प्रुष्णुते मखो युवा सुदक्षो रजसो विधर्मणि ॥ (ऋ० ६-७१-१)

अब वह आगे जाकर कहता है —

३३४-३७ प्रैतु ब्राह्मणस्पतिः प्र देव्येतु सूनृता। अच्छा वीरं नर्यं पङ्क्तिराधसं देवा यज्ञं नयन्तु नः॥
[ ऋ० १.४०.३, सा ५६, य ३२.८९, ३७.७]

अर्थ— वेदज्ञ पुरुष और विदुषी स्त्री प्रगति करे, देव पंक्ति में श्रेष्ठ अच्छे वीर पुरुष को यज्ञ में लावें।

# २१ मन्त्रों के अर्थ

१— मैं दूध देने वाली गाय के गुणों का वर्णन करता हूँ। अच्छा कुशल हो इसको दुहता है, दीप्त तेजस्वी सूर्य के समान आचार्य श्रेष्ठ ज्ञान और यज्ञ देता है, उसका मैं उपदेश करता हूँ।

२— हिंकारती हुई, बछड़े की प्यारी, मनुष्यों को धन देने वाली यह अवध्य गौ स्त्री-पुरुषों के लिये दूध देती है वह बड़े सौभाग्य के लिये बढ़े।

४-वत्स के समान प्यारे परमात्मा की वेद वाणियों से स्तुति करो। वह देवों में व्यापक और नर-नारी के बल का धारक है।

५. जैसे बच्चा माताओं से पोषित होता है वैसे ही तेजोमय परमात्मा का स्तुतियों द्वारा साक्षात्कार होता है।

६. हे सरस्वती (विद्या और गौ), जो तेरा स्तन शान्तिदायक, सुखप्रद है, और जिससे सब गुणों को तू पुष्ट करती है, जो रमणीय पदार्थ देनेवाला, ऐश्वर्यदायक, उत्तम कल्याणकारी है उसे तू हमें पुष्टि के लिये दे।

७- बछड़े को देखकर गो रँभाती और माता होकर सिर पर हुंकारती है। वह प्रेमाग्नियुक्त कामना करती हुई शब्द करती और दूध बरसाती है।

८- (हे मनुष्यो), तुम सोम को अन्न-दहीसे मिलाओ और उसे ऐश्वर्यशाली के लिये सेवन कराओ।

९. मनुष्य परस्पर जानते हुए आसन लगाकर बैठें। पत्नी-युक्त होकर नमस्करणीय को नमस्कार करते हुए मित्र के समान परस्पर रक्षा करते हुए ज्ञान वृद्धि में अपने शरीर को लगा दें।

१०. जीवात्मा दशों इन्द्रियों से विविध प्राणों वाले अन्नमय कोष को व्यवहार की त्रिगुणात्मक प्रेरणा से चलाता है।

११. ५ ज्ञान-इन्द्रियाँ और प्राण-अपान ये ७ मिलकर एक आत्मा से बल प्राप्त करते हैं और स्वयं प्रकाशमय मेरुदण्ड में प्रेरणा देते हैं।

१२. हे पति-पत्नी, जब अग्नि प्रदीप्त होता है तो तपा हुआ घर्म मिल जाता है। जब गौएं दुही जात हैं तो कार्य कर्ता शिल्पी प्रसन्न होता है।

१३. अग्नि प्रदीप्त होकर द्यौ से तप्त घर्म को प्रकट करता है, हम सब शिल्पी साथ चलने वाले शिल्पों में अश्वियों का प्रयोग करते हैं।

१४. इस दर्शनीय विद्युत् का यह प्रत्यक्ष उत्तम कर्म है कि आकाश में मधुर-जल-युक्त चारों दिशायें और नदियाँ तृप्त किया करती हैं।

१५—आकाश से अन्न का कारण जल हमें मिलता है। उस वायु में रखे जल को किरणें नीचे बरसाती हैं।

१६—हे विद्वान् उठ. हम दिव्य गुणों की कामना करते हैं। उत्तम वीर आगे बढ़ें। हे इन्द्र, तू साथमें हो।

१७—ईश्वर सूर्य की ७ तरह की किरणों के द्वारा ७ पदों [पृथिवी-जल-अग्नि-वायु-आकाश-सूर्य-जीव] वाली सृष्टि से पुष्टिकारक अन्न-रसको दुहा करताहै।

१८—श्रेष्ठ विद्वान् गौ-दूध और उस से पनीर आदि लेकर द्यौ-पृथिवीमें उत्तम नीति चलानेवाला हो।

१९. भूमि-आकाशमें श्रीयुक्त अग्निको घीसे सींचे, पृथिवी सुख-वर्षक पुरुष तथा मेघ को धारण करे।

२०-मन्त्र-द्रष्टा पति-पत्नी को निश्चय ही अच्छी रीति से मन्त्रका ज्ञान दे और अहिंसक यज्ञ में अति मधुर सोम तथा घर्म [पनीर] को सिद्ध करे।

२१-वे वीर पुरुष बड़ी प्रजा, पृथिवी तथा सूर्य-सम पुरुष और सैन्य-दलों में वज्र को धारण करें।

ऋ० ६.७१.१— प्रेरक, यज्ञ-कर्ता यज्ञ के लिए सुवर्ण-युक्त बाहों को ऊपर उठाता, हस्त घी से तपाता और सब लोकों को वश में रखता है। ❀❀

विधि १४—होता खर (यज्ञ-पात्र रखने की चबूतरी) की ओर देखकर कहता है—

३३८. गन्धर्व इत्था पदमस्य रक्षति पाति देवानां जनिमान्यद्भुतः। गृभ्णाति रिपुं निधया निधापतिः सुकृत्तमा मधुनो भक्षमाशत॥ [ ऋ० ९.८३.४ ]

ईश्वर इसयज्ञ और देवोंके जन्मों की रक्षा करताहै, वह गन्धर्व जगको वशमें रखता है, सुकर्मी सुफल पातेहैं।

होता नीचे का मन्त्र पढ़ कर बैठ जाता है—

३३९. नाके सुपर्णमुपपप्तिवांसं गिरो वेनानामकृपन्त पूर्वीः। शिशुं रिहन्ति मतयः पनिप्नतं हिरण्ययं शकुनं क्षामणि स्थाम्॥ (ऋ० ९.८५.११)

विद्वानों की वाणियाँ मोक्ष में स्थित तेजोमय ईश्वर की स्तुति करती हैं। सब स्तुतियाँ उसी से संबन्धित हैं।

# प्रातः सायं की आहुतियां

विधि १४— नीचे के दो मंत्रों से पूर्वाह्न आहुतियां देता है —

३४०. (१) तप्तो वां घर्मो नक्षतु स्व होता प्र वामध्वर्य्श्चरतु पयस्वान्। मधोर्दुग्धस्याश्विना तनाया वीतं पातं पयस उस्रियायाः॥ (वौषट्) (अ० ७.७३.५)

हे पति-पत्नी, गरम दूध तुम्हें मिले' होतो और अध्वर्यु के दिये पुष्ट गौ के मधुर दूध को तुम पियो।

३४१-४२. (२) उभा पिबतमश्विनोभा नः शर्म यच्छतम्। अविद्रियाभिरूतिभिः॥ (वौषट्)

(ऋ० १.४६.१५, य० ३४.२८)

दोनों पति-पत्नी सोमरस पियें और हमें दृढ़ रक्षा के उपायों से सुख दें।

आगे के दो मन्त्रों से अपराह्ण की आहुतियाँ—

३४३-यदुस्रियास्वाहुतं घृतं पयो यं स वाममश्विना भाग आगतम्। माध्वी धर्तारा विदथस्य सत्पती तप्तं घर्मं पिबतं रोचने दिवः॥(वौषट्) १ (अ० ७,७३.४)

हे पति-पत्नी, जो गौओं में स्थित घी-दूध है वह तुम दोनों का भाग है। हे यज्ञ-रक्षक, तुम तप्त दूध पियो।

३४४—अस्य पिबतमश्विना युवं मदस्य चारुणः। मध्वो रातस्य धिष्ण्या॥ २ (ऋ० ७.५.१४)

हे अश्विनो, योग्य तुम इस मधुर रस को पियो।

आहुतियों के पश्चात् दोनों काल में होता के 'अग्ने वीहि वौषट्' बोलनेपर अध्वर्यु आहुति देता है।

स्विष्टकृत् आहुति सोम, घर्म और वाजिन के ३ भागों से दी जाती है।

विधि १५— अब ब्रह्मा इस मन्त्र को जपता है—

३४५— विश्वा आशा दक्षिणसाद् विश्वान्देवान् अयाळिह। स्वाहाकृतस्य घर्मस्य मध्वः पिबतमश्विना॥

( आश्व० ४.७)

सब दिशाएँ अनुकूल हों, सब देव यहाँ आयें। दोनों पति-पत्नी मधुर घर्म [दूध-पनीर] का सेवन करें।

विधि-१८ आहुतियों के देने के पश्चात् होता नीचे लिखे सात मंत्रों को पढ़ता है —

३४६. स्वाहाकृतः शुचिर्देवेषु यज्ञो यो अश्विनोश्चमसो देवपानः। तमु विश्वे अमृतासो जुषाणा गन्धर्वस्य प्रत्यास्ना रिहन्ति॥१ (अथ० ७.७३.३)

पवित्र यज्ञ देवों में स्थित है जो पति-पत्नी की शक्ति के लिए इन्द्रिय-रक्षक है। सब देव उसीका सेवन करते हुए उसे ईश्वर के उपदेश से प्राप्त होते हैं।

३४७. समुद्रादूर्मिमुदियर्ति वेनो नभोजाः पृष्ठं हर्यतस्य दर्शि। ऋतस्य सानावधि विष्टपि भ्राट् समानं योनिमभ्यनूषत व्राः॥ २ (ऋ० १०.१२३.२)

ईश्वर से उठी अमृत-लहर पाकर विवेकी उस प्रभु को प्रत्यक्ष करता है जो सत्य-शिखर पर प्रकाशित है।

३४८-४९. द्रप्सः समुद्रमभि यज्जिगाति पश्यन् गृध्रस्य चक्षसा विधर्मन्। भानुः शुक्रेण शोचिषा चकानस्तृतीये चक्रे रजसि प्रियाणि। ३

(ऋ० १०.१२३.८, सा० १८४८)

जो जीव उस प्रभु को अभिलषित दृष्टि से देखता है वह उसमें शुद्ध दीप्तिसे प्रकाशित होकर तीसरे लोक [मोक्ष] में प्रिय सुखों से युक्त होता है।

३५०. सखे सखायमभ्या ववृत्स्वाशुं न चक्रं रथ्येव रंह्यास्मभ्यं दस्म रंह्या। अग्ने मृळीकं वरुणे सचा विदो मरुत्सु विश्वभानुषु। तोकाय तुजे शुशुचान शं कृध्यस्मभ्यं दस्म शं कृधि॥ ४ (ऋ० ४.१.३)

हे शत्रु-नाशक सखा, जैसे घोड़े रथ को शीघ्रता से चलाते हैं वैसे ही आप मुझ सखासे व्यवहार करते हुए हमारे पास आइये। हे अग्रणी, आप वरुण और सूर्य-समान तेजस्वी मनुष्यों में सत्य के साथ सुख करावें। हे प्रकाशमान, अविद्या-नाशक, आप पुत्र पालनीय प्रजा और हमारे लिए सुख दीजिए।

३५१-५३ ऊर्ध्व ऊ षु ण ऊतये तिष्ठा देवो न सविता। ऊर्ध्वो वाजस्य सनिता यदञ्जिभिर्वाघद्भिर्विह्वयामहे॥ ५(ऋ० १.३६.१३, य० ११.४२ सा०)

हे अग्नि [ईश्वर, विद्वान्, सभापति], सूर्य के समान ऊँचे आप हमारी रक्षा के लिए तत्पर हों। क्योंकि आप ऐश्वर्य के दाता हैं अतः हम विद्वानों के साथ

मिल कर आप की स्तुति करते हैं।

३५४. ऊर्ध्वो नः पाह्यंहसो नि केतुना विश्वं समत्रिणं दह। कृधी न ऊर्ध्वाञ्चरथाय जीवसे विदा देवेषु नो दुवः ॥६॥ (ऋ० १-३६-१४)

आप बुद्धि-द्वारा हमें पाप से बचाइये, दुष्टों का नाश कर धार्मिक जीवन के लिए उत्तम बनाइये और देवों के प्रति श्रद्धा दीजिये।

३५५-५६. तं घेमित्था नमस्विन उपस्वराजमासते। अर्थं चिदस्य सुधितं यदेतव आ वर्तयन्ति दावने ॥७

[ऋ० ८-६६-१७, अ० २०.६२.१४]

उस स्वयं दीप्त प्रभु को नमस्कार करने वाले उसे अवश्य ही पाते हैं। इसका उत्तम धन पाकर वे उसे दान के लिए दे देते हैं।

## विधि१६ यज्ञ-शेष-भक्षण

होता इस ऋचा से यज्ञशेष खाना चाहता है—

३५७. पावकशोचे तव हि क्षयं परि होतर्यज्ञेषु वृक्तबर्हिषो नरः। अग्ने दुव इच्छमानास आप्यमुपासते द्रविणं धेहि तेभ्यः॥ [ऋ० ६.२.६]

हे पवित्र दीप्ति वाली दाता अग्नि, यज्ञों में वृद्धि करनेवाले नर सेवा की इच्छा करते हुए निवास-योग्य तेरे घर की शरण लेते हैं, उनके लिए तू धन दे।

होता खाते हुए यह कहता है—

हुतं हविर्मधु हविरिन्द्रतमेऽग्नावश्याम ते देव घर्म। मधुमतः पितुमतो वाजवतोऽङ्गिरस्वतो नमस्ते अस्तु मा मा हिंसीः॥

विधि १७— अब वह प्रवर्ग्य-पात्र रखते समय नीचे लिखे दो मन्त्र बोलता है —

३५८. श्येनो न योनिं सदनं धिया कृतं हिरण्ययमासदं देव एषति। एरिणन्ति बर्हिषि प्रियं गिराऽश्वो न देवाँ अप्येति यज्ञियः॥ [ऋ० ९.७१.६]

जैसे बाज घोंसले में आता है वैसे ही सोम सुनहरे सदनमें आता है उसे आसन पर बिठाते हैं वह यज्ञ-योग्य पूज्य के समान, देवों को प्राप्त होता है।

३५९. आ यस्मिन्त्सप्त वासवा रोहन्तु पूर्व्यारुहः। ऋषिर्ह दीर्घश्रुत्तमः इन्द्रस्य घर्मो अतिथिः॥

[आ० ४.७]

घर्म [यज्ञ, तप, प्रवर्ग्य] इन्द्र का अतिथि है।

अन्तिम दिन सायं पात्र उठाते समय का मन्त्र—

३६०. हविर्हविष्मो महि सद्म दैव्यं नभो वसानः परि यास्यध्वरम्। राजा पवित्ररथो वाजमारुहः सहस्रभृष्टिर्जयसि श्रवो बृहत् ॥ [ऋ० ९.८३.५]

हे हवियों के स्वामी, बड़े घर में रखी हवि दिव्य आकाश को आच्छादित करती हुई यज्ञ में सब ओर जारही है। पवित्र सोम राजा हजारों पाप भूनता हुआ महान् यश को विजय करता है।

विधि १८—नीचे की ऋचासे समाप्त करता है—

३६१-६३. सूयवसाद् भगवती हि भूया अथो वयं भगवन्तः स्याम। अद्धि तृणमघ्न्ये विश्वदानीं पिब शुद्धमुदकमाचरन्ती॥

[ऋ० १-१६४-४०, अ० ७-७३-११, ६-१०-२०]

हे अहन्तव्या गौ, तू अच्छा चारा खाकर भाग्य वाली हो और हम ऐश्वर्यशाली हों। तू सदा विचरती-हुई घास खाया कर और शुद्ध जल पिया कर।

## प्रवर्ग्य की प्रशंसा

यह घर्म [प्रवर्ग्य यज्ञ] देवों का मिथुन है। घर्म-पात्र [मिट्टी का महावीर नामक बरतन] शिश्न है उसके लकड़ीके दो पकड़ दो शफ हैं। उपयमनी [नीचे का लकड़ी का आधार] नितम्ब की हड्डियाँ हैं। गर्म घी में डाले जानेवाला दूध वीर्य है जो देवयोनि अग्नि में प्रजनन में सींचा जाता है। अग्नि ही देव-योनि है जिसकी आहुतियों से यजमान-देव उत्पन्न होता है।

जो ऐसा जानता है और जान कर इस यज्ञकर्म से संगत होता है वह ऋग्, यजु, साम, अथर्ववेद से युक्त, ब्रह्मरूप, अमृतरूप होकर सब देवताओं को प्राप्त होता है। ॐ ५ (२८) ॐ

—※—

# उपसद इष्टि

## खण्ड ६ ( २३ )

❋ उपसद् की आख्यायिका ❋

देव और असुर इन लोकों में लड़ने लगे। असुरों ने बलवानों के समान इन्हीं तीनों लोकों को किला बनाया, इस पृथ्वी को लोहे, अन्तरिक्ष को चाँदी, द्यौ को सोने के परकोटे से युक्त गढ़ बनाये। देव बोले—हम इनका प्रतिरोध करें। यह निश्चय कर पृथ्वी पर 'सदः' (यज्ञ-स्थान) अन्तरिक्ष में 'अग्नीध्र' ( कुण्ड ), द्यौमें 'हविर्धान'(भंडार) बनाया। देवों ने कहा—हम 'उपसद' नामक होम करें। क्योंकि उपसद् (घेरा)से किला को जीतते हैं। पहली ही उपसद् से उनको देवों ने इस लोक से, दूसरी द्वारा अन्तरिक्ष से, तीसरी द्वारा द्यौ से निकाल दिया ( आसुरी वृत्तियों को हटाया )।

इन लोकों से हटाये असुरों ने ६ ऋतुओं का आश्रय लिया। देवों ने ३ उपसद् दो बार पढ़ कर ६ आहुतियों द्वारा उन्हें ६ ऋतुओंसे निकाल दिया।

ऋतुओंसे हटाये असुर १२ मासों में गये। देवों ने ६ उपसद् दो-दो बार पढ़कर उन्हें १२ मासों से निकाला।

असुर १२ मासों से हटकर २४ पक्षों में घुस गये। देवों ने १२ उपसद् दो दो बार बोलकर २४ आहुतियों से उन्हें २४ पक्षों के बाहर कर दिया।

पक्षों से हटाये असुरों ने दिन-रात का आश्रय लिया। देवों ने पूर्वाह्न और अपराह्न में उपसदों की आहुतियाँ दे कर उन्हें दिन रातसे निकाल दिया। अतः पूर्वाह्नमें पहली और अपराह्न में दूसरी उपसद् से आहुति देनी चाहिए। द्वेषी असुर के लिए केवल सन्ध्या-काल ही बचा। ६(२३)

❋ खण्ड ७ [२४]— उपसदों की प्रशंसा ❋

ये उपसद् जिताने वाली हैं, इन से देवों ने विजय पायी। जो ऐसा जानता है वह शत्रु-रहित विजय प्राप्त करता है और उसी विजय को पाता है जो देवों ने लोक, ऋतु, मास, अर्धमास, दिन-रात में पायी थी।

❋ तानूनप्त्र नाम के निर्वचनार्थ आख्यायिका ❋

वे देव डरे कि हमारे विरोध को जान कर असुर यह राज्य ले लेंगे अतः उन्होंने अलग अलग बँटकर मन्त्रणा की, अग्नि वसुओं के साथ, इन्द्र रुद्रों के, वरुण आदित्यों के, बृहस्पति विश्वेदेवों के साथ बँट गये।

ये मन्त्रणा करके बोले— 'अहा ! हमारी जो प्री[illegible] सबसे प्यारी तनुएँ हैं उन को इस वरुण राजा के घर[illegible] धरोहर रख दें। हममें जो उल्लङ्घन करे, लुभाना चा[illegible] वह इन्हें न पाये। यह निश्चय कर उन्होंने अपने प्रि[illegible] वार आदि वरुण राजा के घर में रख दिये [ और घी [illegible] स्पर्श कर परस्पर मित्रता के लिए शपथ की], यह 'ता[illegible] नप्त्र' (तनुओं का न पतन ) हुआ। इसीलिए कहते हैं [illegible] तानूनप्त्र करने वाले से द्रोह न करना चाहिए। इसी[illegible] असुर नहीं आ पाते ॥ ७ [ २४ ]

## खण्ड ८ (२५ )

आतिथ्य इष्टि यज्ञ का सिर है, उपसद् ग्रीवा है[illegible] दोनों के आसन समान होते हैं, जैसे सिर-गरदन[illegible]

देवों ने उपसदों को बाण बनाया— अग्नि [illegible] भाग, सोम उसका शल्य(लोहवाला भाग), विष्णु [illegible] वरुण पंख। उसे घी रूपी धनुष से छोड़ा और [illegible] को भेदते हुए आये। अतः उपसदों में इन ४ देवो[illegible] घी की हवि दी जाती है।

विधि १—यजमान पहले दिन सायं गौके ४ [illegible] का, दूसरे दिन प्रातः ३ का, सायं २ का, तीसरे [illegible] प्रातः १ थन का दूध पीने का व्रत करता है। क्यों[illegible] ये लोक—सत्य, द्यौ, भुवः, भू विस्तृत दशा से क्रम[illegible] संकुचित हो रहे हैं तदनुसार यजमान इन्हीं लोकों [illegible] विजय के लिए दूध पीना क्रमशः कम करता है।

विधि २—सामिधेनी ऋचाएँ—

पूर्वाह्न में ऋ० ७.१५.१–३ और अपराह्न में [illegible] २.३.१–३ की ३–३ ऋचाएँ रूप-समृद्ध एवं सफल हैं[illegible]

३६४—उपसद्याय मीळ्हुषे आस्ये जुहुता ह[illegible]
यो नो नेदिष्ठमाप्यम् ॥१॥

जो हमारे पास प्राप्य है उस उपास्य, सुख-[illegible] अग्नि के मुख में हवि की आहुति दो।

३६५—यः पञ्च चर्षणीरभि निषसाद दमे द[illegible]
कविर्गृहपतिर्युवा ॥ २ ॥

जो पञ्च जनों में विराजता है, कवि, गृहप[illegible] और युवा है।

३६६-३७—स नो वेदो अमात्यमग्नी रक्षतु विश्वतः ।
उतास्मान् पात्वंहसः ॥३ (साम १३८१)

वह लाभकारी अग्नि हमारे साथियों की सब ओर से रक्षा करे और हमें कष्ट से बचावे।

३६८—इमां मे अग्ने समिधमिमामुपसदं वनेः।
इमा उ षु श्रुधी गिरः ॥ १ ॥

हे अग्नि, तू मेरी इस समिधा और उपसद् को स्वीकार कर। हे गुरो, आप इस वाणी को सुनिए।

३६९ अया ते अग्ने विधेमोर्जो नपादश्वमिष्टे।
एना सूक्तेन सुजात ॥ २॥

हे ऊर्जा न गिरने देने वाले, वेग-प्रद, उत्तमता से उत्पन्न अग्नि, हम इस सूक्त-रीतिसे तेरा प्रयोग करें।

३७०—तं त्वा गीर्भिर्गिर्वणसं द्रविणस्युं द्रविणोदः ।
सपर्येम सपर्यवः ॥ ३ ॥

हे जल देनेवाली विद्युत्, शीघ्र गति वाली, विशेष शब्द के साथ विभक्त होनेवाली तुझ को प्रयोक्ता हम वेद-वाणियों द्वारा वर्णन करें।

# याज्यानुवाक्या ऋचाएँ

विधि ३—मारना अर्थवाली याज्यानुवाक्या हों।

१. अग्नि की अनुवाक्या— अग्निर्वृत्राणि०(सं० ३४)

३७१-७२. „ याज्या— य उग्र इव शर्यहा तिग्मश्रृंगो न वंसगः । अग्ने पुरो रुरोजिथ ॥
(ऋ० ६.१६.३९, साम १७०७)

जो उग्र, दुष्ट-हन्ता, सूर्य-समान सेवनीय है वह अग्नि(अग्रणी) किलों को तोड़ता है।

२.सोम की अनुवाक्या— त्वं सोमासि० ( सं० ३८ )

३७३. „ याज्या– गयस्फानो अमीवहा वसुवित्पुष्टि-वर्धनः। सुमित्रः सोम नो भव ॥(ऋ० १.९१.१२)

प्राण-वर्धक, रोग-नाशक, पुष्टि-कारक सोम हमारा अच्छा मित्र हो।

३. विष्णु की अनुवाक्या— इदं विष्णु० (स० १५९

३७४-७७ „ याज्या—त्रीणि पदा विचक्रमे विष्णु-र्गोपा अदाभ्यः। अतो धर्माणि धारयन् ॥
(ऋ १.२२.१८, य ३४.४३, साम १६७०, अ ७.२६.५)

गौ (भूमि, किरण, वाणी, इन्द्रियों) का रक्षक अदम्य विष्णु ३ क्रमों से धर्मों को धारण करता है।

अपराह्न क्रम बदल जाता है, अनुवाक्या याज्या और याज्या अनुवाक्या बन जाती है।

इन उपसदों से देव असुरों के किले तोड़कर आये।

उपसद् मन्त्र एक समान छन्द वाले करने चाहिए भिन्न छन्दों वाले नहीं। भिन्न छन्दोंसे गरदनोंमें रोग हो जायेगा। होता ग्लानि उत्पन्न करने में समर्थ है।

इन उपसदों के व्यख्यान में जनश्रुता के पुत्र उपावि ने कहा है कि शोभा-हीन भी श्रोत्रिय का मुख तृप्त सा होकर मन्त्रोच्चारणमकरता है। यह इसलिए कि घी की हवि वाली उपसदें गरदन के ऊपर मुख को शोभा-युक्त कर देती हैं। ८ [ २५ ]

खण्ड ९ [ २६ ]

इस इष्टि में प्रयाज-अनुयाज नहीं किये जाते, क्योंकि वे तो देव-कवच हैं और यहाँ शत्रु पर घेरा डालने के लिए तेज बाण पर्याप्त हैं। होता वेदि और आहवनीय की बीच की सीमा को एक बार ही पार कर मन्त्र बोलता है जिससे आक्रमण और स्थैर्य हो।

ब्रह्मवादी कहते हैं कि सोम के पास घी से अनु-तानूनप्त्र करता है, क्योंकि घृत रूपी वज्र से इन्द्र ने वृत्र मारा था। अतः नीचे के मन्त्र से सोम पर जल छिड़क कर उसे शान्त करते और बढ़ाते भी हैं।—

३७८. अंशुरंशुष्टे देव सोमाप्यायतामिन्द्रायैकधनविदे आ तुभ्यमिन्द्रः प्यायताम् आ त्वमिन्द्राय प्यायस्व आप्याययास्मान् सखीन्। सन्या मेधया स्वस्ति ते देव सोम सुत्यामुदृचमशीय ।

हे सोम, इन्द्र के लिए तेरा अवयव बढ़े तेरे लिए इन्द्र बढ़ और तू इन्द्र के लिए बढ़। हमारे मित्रों को कल्याण और बुद्धि से बढ़ा। हे देव सोम, कल्याण हो। मैं अन्तिम ऋचावाली सोम-अभिषव-क्रिया तक पहुँच जाऊँ।

सोम द्यावा-पृथिवी का ही गर्भ है अतः इसकी रक्षार्थ यह मन्त्र पढ़कर दो प्रस्तरों ( कुशा-मुष्टियों ) को वेदि के दक्षिण कोने में रख देते हैं। मानो यह द्यावा-पृथिवी के लिए नमस्कार करते हैं और उन्हें बढ़ाते भी हैं। ९ ( २४ )

यह आचार्य वीरेन्द्र मुनि शास्त्री द्वारा सम्पादित ऐतरेय ब्राह्मण हिन्दी-अनुवादमें चौथा अध्यायसमाप्त।

—❋—

महर्षि महीदास ऐतरेय कृत

# ऐतरेय ब्राह्मण ग्रन्थ

पहली पञ्चिका में पञ्चम अध्याय

## खण्ड १ (२७)

❀ सोम-क्रय तथा अग्नि-प्रणयन ❀

सोम राजा गन्धर्वों में था। देवों और ऋषियों ने चिन्ता की कि यह हमें कैसे प्राप्त हो। वाणी बोली कि गन्धर्व स्त्री की कामना वाले होते हैं, उनसे स्त्री बनी हुई मुझे देकर खरीद लो। देव बोले— नहीं, हम तेरे बिना कैसे रहेंगे ? । वाणी बोली — खरीद ही लो। जब हीं तुम्हारा मुझ से प्रयोजन होगा तभी तुम्हारे पास मैं फिर आ जाऊँगी। देवों ने 'ऐसा ही हो' यह कह कर उस बड़ी और नग्नी द्वारा सोम राजा को खरीद लिया।

उसके साथ एक बछिया के बदले सोम को खरीदते हैं। क्योंकि वह वाणी फिर उनके पास आ गयी इसलिए उस बछिया को फिर खरीद लेना चाहिए।

सोम राजा के खरीद लेने पर बहुत धीरे बोलना चाहिए क्योंकि उस समय वाणी गन्धर्वों में होती है। वह अग्नि के प्रणयन (उत्तर-वेदि में ले जाने) पर फिर वापस आ जाती है। १(१७)

## खण्ड २ (२८)

अध्वर्यु होता से कहता है — ले जायी जातीहुई अग्नि के लिए मन्त्र बोलो। होता ब्राह्मण यजमान के लिए गायत्री छन्द वाला मन्त्र बोलता है—

३८०. प्र देवं देव्या धिया भरता जातवेदसम्।
हव्या नो वक्षदानुषक् ॥१॥ (ऋ १०.१७६.२)

अर्थ— इस अग्नि देव को दैवी बुद्धि से धारण करो यह हमारे हव्यों का लेजाये।

ब्राह्मण गायत्री वाला है, गायत्री तेज और ब्रह्मवर्च वाली है अतः इससे उसे तेज और ब्रह्म-वर्चस से समृद्ध करता है।

क्षत्रिय यजमान के लिए त्रिष्टुप् छन्द बोले क्योंकि यह क्षत्रिय वाला, ओज-इन्द्रशक्ति-वीर्य से युक्त है अतः वह इन से यजमान को समृद्ध करता है —

३८१, इमं महे विदथ्याय शूषम् शश्वत्कृत्व ईड्या प्र जभ्रुः। शृणोतु नो दम्येभिरनीकैः शृणोतु अग्निर्दिव्यैरजस्रः ॥ १ ॥ (ऋ. ३.५४.१)

अर्थ— इस सुख-कारक अग्नि को महान् लाभ हेतु पूज्य क्षत्रिय के लिए ग्रहण करें। यह बोलकर होता इसको स्वबन्धुओं में श्रेष्ठता प्रदान करता है।

उत्तरार्ध—अग्नि दमनकारी सेनाओं के साथ हमारी बात निरन्तर दिव्य भोगों के साथ सुने।

जो ऐसा जानता है उसके घर में अग्नि वृद्धावस्था तक निरन्तर प्रकाशित रहता है।

नीचे का जगती छन्द वैश्य के लिए बोले क्योंकि वह उस जगती छन्द वाला है जिससे पशु सम्बन्धित हैं, अतः इस के द्वारा उस को पशुओं से समृद्ध करता है—

३८२-८५. अयमिह प्रथमो धायि धातृभिर्होता यजिष्ठो अध्वरेष्वीड्यः। यमप्नवानो भृगवो विरुरुचुर्वनेषु चित्रं विभ्वं विशे विशे ॥ १ ॥
(४ बार— ऋ० ४.७.१, य० ३.१५. १५.२६, ३.३१)

यह यहाँ विस्तृत, धारण करनेवालों से धारण किया गया, सुख-दाता, यज्ञ-कर्ता, यज्ञों में स्तुत्य (ईश्वर, अग्नि और विद्वान्) है जिस विचित्र, जन-जन में व्याप्त को सन्तानयुक्त, रूपवान् याज्ञिक विज्ञानी सेवनीय स्थानों में विशेष रूप से प्रकाशित करते हैं।

इस ऋचा के अन्त में 'विशे' आने से यह मन्त्र समृद्ध और सफल है।

३८६. अयमु ष्य प्र देवयुर्होता यज्ञाय नीयते। रथो न योरभीवृतो घृणीवांचेतति त्मना ॥ (ऋ १०.१७६.३)

यह वही देवों का प्रिय दाता अग्नि यज्ञ के लिए लाया जाता है, जो रथ के समान घिरा हुआ, सूर्य सब को चेताता है।

# अग्नि-प्रणयन

इस अनुष्टुप् छन्द से वह जोर से बोलता है। अनुष्टुप् वाणी है। इसे बोल कर वह वाणी को वाणी में छोड़ता है। 'अयमु ष्य' से संकेत है कि गन्धर्वों के पास की वाणी वापस आ जाती है।

३८७. अयमग्निरुरुष्यत्यमृतादिव जन्मनः।
सहसश्चित्सहीयान् देवो जीवातवे कृतः ॥४॥

यह अग्नि अपनी अमृत प्रकृति से हमें निडर बनाती है—यह पढ़कर होता यजमान को अमर बनाता है। देव अग्नि जीव के लिए शक्तिशाली बनायी गयी है—यह पढ़ कर अग्नि को जीव-रक्षक बनाता है।

३८८-८९. इळायास्त्वा पदे वयं नाभा पृथिव्या अधि।
जातवेदो निधीमहि अग्ने हव्याय वोळ्हवे ॥४॥
ऋ० ३.२९.४, य० ३४.१५

हे जातवेद अग्नि, हम तुझे पृथिवी की नाभि में इला के स्थान में हवि लेजाने के लिए रखते हैं।

इला का पद उत्तर-वेदि की नाभि है। उस में रखे हविको अग्नि ले जाती है।

३९०. अग्नेविश्वेभिः स्वनीक देवैरूर्णावन्तं प्रथमः सीद योनिम्। कुलायिनं घृतवन्तं सवित्रे यज्ञं नय यजमानाय साधु ॥ ५ ॥ ऋ० ६.१५.१६

हे अच्छी सेना वाले अग्नि, सब देवों के साथ पहले मुख्य होकर ऊनवाले आसन पर बैठ। सविता यजमान के लिए घी वाले यज्ञ को ले जा।

यह पढ़कर होता इसे सब देवों के साथ बिठाता है। देवदारु की परिधियों, गूगल, ऊन और सुगन्धित वस्तुओं से यज्ञ में घोंसला सा बना दिया जाता है और जो सरलता से स्थापित किया जाता है।

३९१-९२— सीद होतः स्व उ लोके चिकित्वान् सादया यज्ञं सुकृतस्य योनौ। देवावीर्देवान् हविषा यजास्यग्ने बृहद् यजमाने वयो धाः ॥६॥
ऋ ३.२९.८

हे होता अग्नि, तू अपने लोक में बैठ, यज्ञ को अच्छे बनाये लोक में स्थापित कर। देवों के पास पहुँचने वाला तू हविसे देवों का यजन कर और यजमान में प्राण धारण करा।

अग्नि देवोंका होता है, उत्तर-वेदि की नाभि में उसका लोक है, यजमान ही यज्ञ है जिस को वह प्राण धारण का आशीर्वाद देता है।

३९३-९४— नि होता होतृषदने विदानः त्वेषो दीदिवाँ असदत् सुदक्षः। अदब्धव्रत प्रमतिर्वसिष्ठः सहस्रम्भरः शुचिजिह्वो अग्निः ॥ ७ ॥
( ऋ० २.६.१, य० ११.३६ )

देवों का होता, प्रकाशवान् और दक्ष अग्नि अपने सदन उत्तर-वेदि-नाभि में स्थित होता है। उचितव्रत, ज्ञाता और वसिष्ठ(उत्तम) एक होकर, हजारों का पालन करनेवाला पवित्र चमकदार जीभ वाला अग्नि है।

जो ऐसा जानता है वह हजारों का लाभ पाता है।

३९५. त्वं दूतः त्वमु नः परस्पाः त्वं वस्य आ वृषभ प्रणेता। अग्ने तोकस्य नस्तने तनूनाम् अप्रयुच्छन् दीद्यद् बोधि गोपाः ॥ ८ ॥ ऋ २.९.२

हे बलवान् अग्नि, तू हमारा दूत, श्रेष्ठ रक्षक, धन लाने वाला होकर हमारे सन्तान और शरीर-विस्तार में प्रमाद न करताहुआ प्रकाशमान रक्षक होकर जाग।

जहाँ ऐसा जानता हुआ होता इस अन्तिम ऋचा से समाप्त करता है वह अपने और यजमान के लिए अग्नि को ही सर्वतः रक्षक पाता और वर्षभर कल्याण लाभ करता है।

वह इन रूप-समृद्ध (क्रियमाण कर्म बताने वाली) ८ ऋचाएँ बोलता है। पहली और अन्तिम को ३-३ वार बोलने से ये १२ होजाती हैं. १२ ही मासोंका संवत्सर प्रजापति है। जो ऐसा जानता है वह प्रजापति की इन ऋचाओं से सिद्धि पाता और यज्ञ के ही स्थिर बल और न गिरनेके लिए सिरोंमें गाँठ लगाता है। २

खण्ड ३ [ २६ ]

# हविर्धान लाने के ८ मन्त्र

अध्वर्यु होता से कहता है—दोनों हविर्धान शकट ले जाये जाने के मन्त्र पढ़ो। वह पढ़ता है —

३९६-९८—युजे वां ब्रह्म पूर्व्यं नमोभिः विश्लोक एतु पथ्येव सूरेः। शृण्वन्तु विश्वे अमृतस्य पुत्राः आ ये धामानि दिव्यानि तस्थुः ॥ १ ॥
( ऋ १०.१३.१ य० ११.५, अ० १८.३.३९ )

अर्थ— तुम दोनों को वेद से युक्त करता हूं जैसे ये देव वेद से युक्त हुए। वेदवाला कष्ट में नहीं पड़ता।

३९९— प्रेतां यज्ञस्य शम्भुवा युवामिदा वृणीमहे।
अग्निं च हव्यवाहनम् ॥ २॥

४००— द्यावा नः पृथिवी इमं सिध्रमद्य दिविस्पृशम्।
यज्ञं देवेषु यच्छताम् ॥ ३॥

४०१— आ वामुपस्थमद्रुहा देवाः सीदन्तु यज्ञियाः।
इहाद्य सोमपीतये ॥ ४॥

द्यावा-पृथिवी देवोंके हविर्धान होनेसे ये पढ़े गये।

४०२-३. यमे इव यतमाने यदैतम् प्र वां भरन् मानुषा देवयन्तः। आ सीदतं स्वमु लोकं विदाने स्वासस्थे भवतमिन्दवे नः ॥५ (ऋ १०.१३.२ अ १८.३.३८)

दोनों हविर्धान जुड़वां के समान हैं जिन्हें मनुष्य लाते और इन्दु(सोम) के लिए इन्हें स्थानपर रखते हैं।

अधि द्वयो० ॥ ६॥ ( संख्या २३५ )

दो हविर्धानों के दो ढक्कनों पर तीसरा ढक्कन 'उक्थ्यं वचः' है, इससे यज्ञ को समृद्ध करता है। 'असंयत्त' पद से क्रूरता का शमन, पाद ४ से आशीः है।

४०४-५ — विश्वा रूपाणि प्रति मुञ्चते कविः प्रासावीद् भद्रं द्विपदे चतुष्पदे। विनाकमख्यत् सविता वरेण्यो अनु प्रयाणमुषसो विराजति ॥ ७॥

यह मन्त्र रराटी (हविर्धान-मण्डप-पूर्वद्वार पर बँधी दर्भ-माला) को देखता हुआ पढ़ता है जिस पर सफेद, काली आदि अनेक वस्तुएँ टँगी रहती हैं।

ऐसे ज्ञाता मन्त्रपाठी को सभी वस्तुएँ मिलती हैं।

८ वें अन्तिम—परि त्वा ० (सं० २३४) को मंडप छा जाने पर पढ़ता है जिससे होता और यजमान की रक्षार्थ हविर्धानोंको अध्वर्यु—प्रतिप्रस्थाता मेथी ( आगे की लकड़ी) लगाने के पश्चात यजुर्मन्त्र से ढँकते हैं। १ और ८ को ३-३ बार पढ़ने से ये १२ मन्त्र रूपसमृद्ध हो जाते हैं। १२ मास-संवत्सर-प्रजापति वाले मन्त्रों से सिद्धि मिलती है। पहला-अन्तिम मन्त्र ३ बार बालने से यज्ञ की स्थिरता के लिए सिरे जोड़ता हैं। ३ (२९)

## ❀ खण्ड ४ (३०) उत्तर-वेदि में अग्नि-सोम लाना ❀

अध्वर्यु के कहने से होता मन्त्र पढ़ता है—

४०६— सावीर्हि देव प्रथमाय पित्रे वर्ष्माणमस्मै वरिमाणमस्मै। अथास्मभ्यं सवितर्वार्याणि दिवो दिव आ सुवा भूरि पश्वः ॥१॥ (अ० ७.१४.३, आ० ४.१०)

सविताका मन्त्र पढ़ा क्योंकि वह उनका जनक है।

प्रैतु.... ॥ २॥ (संख्या ३३४) । ब्रह्मणस्पति का मन्त्र पढ़ कर ब्रह्म को दोनों का नेता बनाता है।

४०७ —होता देवो अमर्त्यः पुरस्तादेति मायया।
विदथानि प्रचोदयन् ॥ ३

४०८ — वाजी वाजेषु धीयतेऽध्वरेषु प्रणीयते
विप्रो यज्ञस्य साधनः ॥ ४॥

४०९ — धिया चक्रे वरेण्यो भूतानां गर्भमादधे
दक्षस्य पितरं तना ॥ ५॥ (ऋ० ३-२७-७-)

अग्नि ने बीच में असुरों से घिरा सोम भाग बचाया। अतः सोम के आगे अग्नि को ले चलते हैं।

४१०—उपत्वाग्ने दिवे दिवे दोषावस्तर्धिया वयम्
नमो भरन्त एमसि ॥ ६॥

४११—राजन्तमध्वराणां गोपामृतस्य दीदिविम्
वर्धमानं स्वे दमे ॥ ७॥

४१२—स नः पितेव सूनवेऽग्ने सूपायनो भव
सचस्वा नः स्वस्तये ॥८॥(ऋ० १.१.७-)

४१३—उप प्रियं पनिप्नतं युवानमाहुतीवृधम्।
अगन्म बिभ्रतो नमः ॥९॥ (ऋ० ९.६७.२९)

पहले और अब लायी अग्नि सङ्गत करता है। इस से अग्नि को प्रिय आहुति देता है—

४१४—अग्ने जुषस्व प्रति हर्य तद्वचो मन्द्र स्वधाव ऋतजात सुक्रतो। यो विश्वतः प्रत्यङ्ङसि दर्शतो रण्वः संदृष्टौ पितुमाँ इव क्षयः ॥ १०॥ (ऋ० १.१४४.७)

४१५— सोमो जिगाति गातुविद् देवानामेति निष्कृतम्। ऋतस्य योनिमासदम् ॥११॥

४१६—सोमो अस्मभ्यं द्विपदे चतुष्पदे च पशवे। अनमीवा इषस्करत् ॥ १२॥

४१७—अस्माकमायुर्वर्धयन्नभिमातीः सहमानः। सोमः सधस्थमासदत् ॥१३॥ (ऋ० ३ ६२.१३-१५)

इन सोम के ३ गायत्री छन्दों से सोम को रखे ये तब पढ़े जब होता अग्नीत् से आगे हो जाये।

४१८—तमस्य राजा वरुणस्तमश्विना क्रतुं सचन्त मारुतस्य वेधसः। दाधार दक्षमुत्तममहर्विदं व्रजं च विष्णुः सखिवाँ अपोर्णुते ॥१४॥ (ऋ० १.१५६.४)

देवों का द्वारपाल विष्णु द्वार खोल देता है।

४१९—अन्तश्च प्रागा अदितिर्भवास्यवयाता हरसो दैव्यस्य। इन्दविन्द्रस्य सख्यं जुषाणः श्रौष्टीव धुरमनु राय ऋध्याः ॥१५॥ (ऋ० ८.४८.२)

श्येनो न ०[सं० ३५८] से सोम को बैठाकर समाप्ति—

४२०— अस्तभ्नाद् द्यामसुरो विश्ववेदा अमिमीत वरिमाणं पृथिव्याः। आसीदद् विश्वा भुवनानि सम्राड् विश्वेत्तानि वरुणस्य व्रतानि ॥ १७॥ ऋ ८.४२.१

४२१—एवा वन्दस्व वरुणं बृहन्तं नमस्या धीरममृतस्य गोपाम्। स नः शर्म त्रिवरूथं वि यंसत् पातं नो द्यावा पृथिवी उपस्थे ॥१८॥ ( ऋ० ८.४२.२ )

इनमें १,१७ को ३ बार पढ़ने से २१[प्रजापति] होते हैं।

—❀— इति पञ्चमो अध्यायः समाप्तः —❀—

महर्षि महीदास ऐतरेय कृत

# ऐतरेय ब्राह्मण ग्रन्थ

दूसरी पञ्चिका में प्रथम अध्याय

# पशु (पुरोडाश) इष्टि [शिक्षा-यज्ञ]

**खण्ड १ ❀ यूप (अध्यापक) का निर्माण ❀**

यज्ञ से ही देवों ने ऊँचे होकर स्वर्ग लोक पाया। वे डरे कि हमारे इस यज्ञ को देखकर मनुष्य और ऋषि पीछे से जान लेंगे अतः उन्होंने यूप (स्तम्भ) से ही रोका और यज्ञ को मिश्रित किया। अतः इस का नाम यूप है। उन्होंने उसे, सिरा नीचे को कर, गाड़ दिया। तब मनुष्य-ऋषि देव-यज्ञ-स्थान पर आये। यज्ञ को जानने के लिए हम उस की कुछ खोज करें— यह निश्चित कर उन्होंने यूप को ही गड़ा पाया। जब उन्होंने उसे उखाड़ कर सिरा ऊपर कर गाड़ दिया, तब वे यज्ञ और स्वर्ग को जान पाये। इसलिए यज्ञ और स्वर्ग-लोक जानने के लिए यूप ऊँचा गाड़ते हैं।

विधि १ .यह यूप (दण्ड) वज्र है वह ८ कोण का हो, क्योंकि वज्र ८ धारों का होता है, उनसे द्वेषी शत्रु के वध, हिंस्य की हिंसा के लिए प्रहार किया जाता है। यूप निश्चय ही वज्र है, इससे उस द्वेषी की हानि होती है जो इसे देख कर कहता है कि उस का यह यूप है, उसका यह यूप है।

स्वर्गेच्छुक खैर का यूप बनाये। खादिर यूप से ही देवों ने स्वर्गलोक जीता, वैसे ही यजमान खादिर यूप से स्वर्गलोक को जीतता है।

अन्न-खाद्य-पुष्टि का इच्छुक बेल का यूप बनाये बेल प्रतिवर्ष फलता है, वह जड़ से शाखाओं तक फलों से लदता हुआ पुष्टि का रूप है। जो विद्वान् ऐसा जानकर बेल-यूप करता है वह प्रजा-पशुओं को पुष्ट करता है। बेल-यूप को ज्योति समझनेवाला अपने लोगों में ज्योति-रूप और श्रेष्ठ होता है।

तेज-ब्रह्मवर्च की कामना वाला पलाश का यूप करे। पलाश वनस्पति में तेज-ब्रह्मवर्च है। जो ऐसा जानता हुआ पलाश-यूप करता है वह तेजस्वी और ब्रह्मवर्चसी होता है। पलाश सब वनस्पतियों का कारण है अतः पलाश के पत्ते के कारण प्रत्येक पत्ते को पलाश कहते हैं। ऐसे ज्ञाता को सब कामना प्र ।प्त होती है॥ १॥

**खण्ड २ [विधि २]—यूप का संस्कार**

अध्वर्यु होता से कहता है—हम यूप अञ्जित करेंगे, मन्त्र पढ़ो! वह पढ़ता है—

४२२—अञ्जन्ति त्वामध्वरे देवयन्तो वनस्पते मधुना दैव्येन। यदूर्ध्वस्तिष्ठा द्रविणेह धत्ताद् यद्वा क्षयो मातुरस्या उपस्थे ॥१॥ [ ऋ० ३.८.१ ]

हे वनस्पति यूप (शिक्षक), विद्वान् तुझे यज्ञ में दिव्य मधु (आज्य) के साथ चाहते हैं, तू खड़ा होकर या इस माता (भूमि) की गोद में बैठकर यहाँ धन (विद्या) प्रदान कर।

४२३—उच्छ्रयस्व वनस्पते वर्ष्मन् पृथिव्या अधि। सुमितो नीयमानो वर्चो धा यज्ञवाहसे ॥२॥ ऋ.३.८.३

हे वनस्पति, पृथिवी पर ऊँचा उठ, अच्छे प्रकार संस्कृत होकर यज्ञ-वाहक के लिए तेज धारण करा।

यह मन्त्र अभिरूप और समृद्ध है।

४२४—समिद्धस्य श्रयमाणः पुरस्ताद् ब्रह्म वन्वानो अजरं सुवीरम्। आरे अस्मद् अमतिं बाधमानः उच्छ्रयस्व महते सौभगाय ॥३॥ ऋ. ३.८.२

प्रदीप्त अग्निके पूर्व में स्थित तू अमर, वीरता से युक्त ज्ञान देता, और हमसे अज्ञान, भूख और पाप

दूर करता हुआ महान् सौभाग्य के लिए ऊँचा हो।

अब पढ़ता है—ऊर्ध्व ऊ षु० ( सं० ३५१ )॥४॥

यहाँ यूप को सूर्य के समान बता कर अन्न-दाता बताया और कहा कि देवोंको यज्ञ-भार-वाही ऋत्विजों के द्वारा छन्दों से बुलाते हैं कि मेरे यज्ञ में आओ, मेरे यज्ञ में आओ। यज्ञ तो बहुत से करते हैं किन्तु देव उसके यज्ञ में ही जाते हैं जहाँ ऐसा विद्वान् हो।

५ वाँ पढ़ता है—ऊर्ध्वो नः पाहि०॥५॥ (सं० ३५४)

छात्र विद्यालय से ले जाया जाता है तो भी १वर्ष के जीवन की प्रार्थना करता है।

४२५— जातो जायते सुदिनत्वे अह्नां समर्य आ विदथे वर्धमानः। पुनन्ति धीरा अपसो मनीषा देवया विप्र उदियर्ति वाचम् ॥६॥ (ऋ. ३.८.५)

बालक अच्छे दिनों के लिए ज्ञान में बढ़कर दूसरा जन्म लेता है। धीर शिक्षक उसे बुद्धि से पवित्र करते हैं। विद्वानों का पूजक विप्र देव-वाणी बोलता हैं— यह कहकर उसको देवों के लिए निवेदन करता है।

होता इस अन्तिम मन्त्रसे समाप्त करता है—

४२६— युवा सुवासाः परिवीत आगात् स उ श्रेयान् भवति जायमानः। तं धीरासः कवय उन्नयन्ति स्वाध्यो मनसा देवयन्तः॥ ७॥ (ऋ. ३.८.४)

जवान, प्राण-शक्ति-युक्त, सुन्दर वस्त्र और अङ्गों वाला, यज्ञोपवीतधारी विद्या पढ़ कर आता है, वह नया जन्म लेकर श्रेष्ठ होता है, उस को धीर, कवि और सुधी जन मन से दिव्य गुण दे कर बढ़ाते हैं।

ये ७ रूप-समृद्ध ऋचाएँ हैं, पहली और अन्तिम ३-३ बार पढ़ने से ११ हो जाती हैं। ११ अक्षरों का ही त्रिष्टुप् का पाद है जो इन्द्र का वज्र है। जो ऐसा जानता है वह इन इन्द्र सम्बन्धी ऋचाओं से समृद्धि पाता है। मन्त्र १ और ७ को ३-३ बार पढ़ कर वह यज्ञ की स्थिरता-बल-अविस्रंसन के लिए सिरों में गाँठें जोड़ता है॥ २॥

खण्ड ३ [ विधि ३ ]

# यूप का उपयोग

प्रश्न— समाप्ति के पश्चात् यूप खड़ा रहे या अग्नि में डाल दिया जाये ? उत्तर-पशुकाम का खड़ा रहे।

एक बार देवों को अन्न प्राप्त कराने के लिये पशु खड़े नहीं रहे। वे भाग कर देवोंसे कहते रहे कि तुम हमको न पाओगे। तुम हमको न पाओगे। तब देवों ने इस यूप वज्र को देखा और गाड़ दिया। इसप्रकार डरकर वह लौट आए। यही कारण है कि यूपकी ओर मुख करके ही आज भी खड़े होते हैं। इस प्रकार पशु देवों को भोजन प्राप्त कराने के लिये खड़े रहे। इसी भाँति जो इस रहस्य को समझता है और यूप को खड़ा रखता है उस के पशु भी उस को अन्नाद्य के लिए खड़े रहते हैं।

जिसे स्वर्ग की कामना हो वह अग्नि में डाल दे। पहले के यजमान भी अग्नि में छोड़ देते थे। यूप और दर्भ-मुष्टि यजमान हैं। अग्नि देव-योनि है। उससे इन आहुतियों द्वारा मिलकर वह चमकता-शरीर होकर आकाश को चला जायेगा।

और जो उनसे अर्वाचीन थे वे यूप के टुकड़े स्वरु को अग्निमें डालते थे। उससे दोनों कामनाएँ पूरी हो जायेंगीं।

दीक्षित अपने को सब देवताओं के लिए प्राप्त कराता है। अग्नि और सोम सब देवता हैं। जब वह उनके लिए पशु (बालक) को प्राप्त कराता है तो मानो सब देवताओं के लिए अपने को अर्पित करता है।

कहते हैं कि दो देवता वाले अग्निषोमीय पुरोडाश को दो रूप वाला होना चाहिए, परन्तु यह ठीक नहीं। पुरोडाश मोटा सा पुष्ट बनाना चाहिए जिससे पतला यजमान उसके सार से मोटा-पुष्ट हो सके।

कहते हैं कि अग्नि-षोमीय पुरोडाश का कुछ भी न खाये। ऐसा करना मनुष्य-मांस खाना है क्योंकि यजमान इससे अपने को छुड़ाता है। किन्तु इसको न मानना चाहिए। क्योंकि यह हवि वृत्र को मारने वाली है। अग्नि-सोम से ही इन्द्र ने वृत्र को मारा था। उन्होंने वर माँगा कि कल सोमाभिषव में जो हवि होगी वह इन दोनों के लिए अवश्य करनी है। वही इन दोनों का वर से माँगा हुआ भाग है अतएव इसमें से खाना चाहिए और पाने के लिए यत्न करना भी चाहिए॥ ३॥

खण्ड ४ [विधि ४]

अब होता आप्री नामक १२ मन्त्र बोलता है—

# १२ आप्री प्रयाज मन्त्र

आप्री मन्त्र तेज और ब्रह्मवर्च के देनेवाले हैं अत: इन्हें पढ़कर वह यजमानको तेज और ब्रह्मवर्च दिलाताहै। ये ऋ० १०.११०.१-११, य० २९.२५-२६, २८-३६, अथर्व ५.१२.१-११, के ११-११ सब ३३ और ऋ० ११३.३ सब मिलकर ३४ हुए ( क्रम संख्या ४२७ से ४६० तक हुई )—

४२७-२९—समिद्धो अद्य मनुषो दुरोणे देवो देवान् यजसि जातवेदः। आ च वह मित्रमहश्चिकित्वान् त्वं दूतः कविरसि प्रचेताः ॥ १ ॥

वह समिधाओं के लिये याज्य मन्त्र बोलता है। प्राण ही समिधा है। प्राण ही इस सब जगत् को प्रज्ज्वलित करते हैं! इसप्रकार वह प्राणों को संतुष्ट करता है और यजमान में प्राण धारण कराता है।

४३०-३२— तनूनपात् पथ ऋतस्य यानान् मध्वा समञ्जन् स्वदया सुजिह्व। मन्मानि धीभिरुत यज्ञमृन्धन् देवत्रा च कृणुह्यध्वरं नः ॥ २ ॥

अब तनूनपात् के लिये याज्य मन्त्र बोलता है। प्राण ही तनूनपात् है क्योंकि वह तनू अर्थात् शरीर की पाति अर्थात् रक्षा करता है। इस प्रकार वह प्राणों को संतुष्ट करता है और प्राण ही यजमान में धारण कराता है।

४३३— नराशंसमिह प्रियमस्मिन् यज्ञ उपह्वये। मधुजिह्वं हविष्कृतम् ॥ ३ ॥ ( ऋ.१.१३.३ )

अब नराशंस के लिये याज्य मंत्र बोलता है। नर का अर्थ है संतान और शंस का अर्थ है वाणी। इस प्रकार वह संतान और वाणी को संतुष्ट करता है और यजमान में सन्तान और वाणी को धारण करता है।

४३४-३६— आ जुह्वान ईड्यो वन्द्यश्चायाह्यग्ने वसुभिः सजोषाः। त्वं देवानामसि यह्व होता स एतान् यक्षीषितो यजीयान् ॥ ४ ॥

अब इला के लिये याज्य मन्त्र बोलता है। इला का अर्थ अन्न। इस प्रकार वह अन्न को सन्तुष्ट करता है और यजमान में अन्न धारण कराता है।

४३७-३९—प्राचीनं बर्हिः प्रदिशा पृथिव्या वस्तो-रस्या वृज्यते अग्रे अह्नाम्। व्यु प्रथते वितरं वरीयो देवेभ्यो अदितये स्योनम् ॥ ५ ॥

अब बर्हि के लिये याज्य मन्त्र बोलता है। बर्हि पशु हैं। इस प्रकार वह पशुओं को सन्तुष्ट करता है और यजमान में पशुओं को धारण कराता है।

४४०-४२—व्यचस्वतीरुर्विया वि श्रयन्तामपतिभ्यो न जनयः शुम्भमानाः। देवीर्द्वारो बृहतीर्विश्वमिन्वा देवेभ्यो भवत सुप्रायणाः ॥ ६ ॥

अब वह यज्ञशाला के द्वारों के लिये याज्य मन्त्र बोलता है। द्वार वृष्टि हैं। इसप्रकार वह वृष्टि को सन्तुष्ट करता है और वृष्टि तथा अन्न आदि को यजमान में धारण कराता है।

४४३-४५— आ सुष्वयन्ती यजते उपाके उषा-सानक्ता सदतां नि योनौ। दिव्ये योषणे बृहती सुरुक्मे अधि श्रियं शुक्रपिशं दधाने ॥ ७ ॥

वह उषा-रात्रि के लिये याज्य मन्त्र बोलता है। उषा और रात्रि का अर्थ है दिन और रात। इस प्रकार वह दिन और रात को सन्तुष्ट करता है और यजमान में दिन और रात को धारण कराता है।

४४६-४८— दैव्या होतारा प्रथमा सुवाचा मिमाना यज्ञं मनुषो यजध्यै। प्रचोदयन्ता विदथेषु कारू प्राचीनं ज्योतिः प्रदिशा दिशन्ता ॥ ८ ॥

दो दिव्य होताओं के लिये याज्य मन्त्र बोलता है। प्राण और अपान दिव्य होता हैं। इस प्रकार वह प्राण और अपान को संतुष्ट करता है और प्राण व अपान को यजमान में धारण कराता हैं।

४४९-५१— आ नो यज्ञं भारती तूयमेतु इळा मनुष्वदिह चेतयन्ती। तिस्रो देवीर्बर्हिरेदं स्योनम् सरस्वती स्वपसः सदन्तु ॥ ९ ॥

तीन देवियों के लिये याज्य मन्त्र बोलता है। प्राण अपान और व्यान ये तीन देवियां हैं। इस प्रकार यह इनको संतुष्ट करता है और प्राण, अपान और व्यान को धारण कराता है।

वह त्वष्टा के लिये याज्य मन्त्र बोलता है—

४५२-५४— य इमे द्यावापृथिवी जनित्री रूपैरपिंशद् भुवनानि विश्वा। तमद्य होतरिषितो यजीयान् देवं त्वष्टारमिह यक्षि विद्वान् ॥ १० ॥

णी ही त्वष्टा है। वह सब को बनाती है। इस प्रकार वह वाणीको सन्तुष्ट कर धारण कराता है।

वह वनस्पति के लिए याज्या ऋचा बोलता है—

४५५–५७— उपावसृज त्मन्या समञ्जन् देवानां पाथ ऋतुथा हवींषि। वनस्पतिः शमिता देवो अग्निः स्वदन्तु हव्यं मधुना घृतेन ॥ ११ ॥

वनस्पति प्राण हैं। वह प्राणको सन्तुष्ट कर यजमान में धारण कराता है। अब व स्वाहाकृतियों के लिए ऋचा बोलता है—

४५८-६०— सद्यो जातो व्यमिमीत यज्ञम् अग्निर्देवानामभवत् पुरोगाः। अस्य होतुः प्रदिश्यृतस्य वाचि स्वाहाकृतं हविरदन्तु देवाः ॥ १२ ॥

स्वाहाकृतियाँ प्रतिष्ठा हैं। इस प्रकार वह यज्ञको ठीक ठीक स्थापित करता है। ऐसे मन्त्र बोलना चाहिए जिनका सम्बन्ध ऋषियों से मिल सके। इस प्रकार वह ऋषियोंसे यजमान की बन्धुता कराता है।

खण्ड ५ [ विधि ५ ]

# पशु का पर्यग्निकरण

अध्वर्यु मैत्रावरुण से कहता है — चारों ओर अग्नि घुमाने के लिए मन्त्र बोलो। वह बोलता है—

४६१. अग्निर्होता नो अध्वरे वाजी सन् परिणीयते।
देवो देवेषु यज्ञियः ॥ १ ॥

अर्थ—अग्नि होता हमारे यज्ञ में घोड़े के समान बन जाता है। यह देवों में यज्ञ सम्बन्धी देव है।

४६२. परि त्रिविष्ट्यध्वरं यात्यग्नी रथीरिव।
आ देवेषु प्रयो दधत् ॥ २ ॥

रथी के समान अग्नि यज्ञ के चार ओर तीन बार जाता है। वह तेजों के लिए आहुति को धारण करता है।

४६३. परिवाजपतिः कविरग्निर्हव्यान्यक्रमीत्।
दधद् रत्नानि दाशुषे ॥ ३ ॥ ( ऋ. ४,१५.१–३ )

अन्न का पति, कवि (वस्तुओं का प्रकाशक) अग्नि, हवियों की परिक्रमा करता है। वह यजमान को धन देता है।

इस लाई हुई अग्नि को इस प्रकार इसी के देवता और इसीके छन्दों द्वारा बढ़ाता है।

विधि ६— अब अध्वर्यु कहता है, "हे होता, देवों के हव्य के लिए आदेश कर"।

अब मैत्रावरुण आदेश करता है, 'अग्नि की विजय हो। अग्नि हमको अन्न दे'।

यहाँ प्रश्न होता है कि जब अध्वर्यु ने आदेश देने के लिये होता को कहा तो मैत्रावरुण ने क्यों आदेश दिया। इसका उत्तर यह है कि मैत्रावरुण तो यज्ञ का मन है। होता यज्ञ की वाणी है। मन से प्रेरित होकर वाणी बोलती है। जो बिना मन के बोलता है वह देवों से अग्राह्य आसुरी वाणी है। जब मैत्रावरुण आदेश देता है तो वह मनसे वाणी को प्रेरित करके हव्य को देवोंके योग्य बनाता है।

खण्ड ६ [विधि ७]— १२ आदेश

# शिक्षा-सत्र का आरम्भ

❀ विद्यालय में बालक का प्रवेश ❀

होता कहता है, १—हे दोष-शमन करने वाले देवो और मनुष्यो, आरम्भ करो।

२—'यज्ञ-रक्षक' (पति-पत्नी तथा अग्नि-सोम) केलिए सफलता की आशा करते हुए द्वार बनाओ। यहाँ पशु (बालक) मेध है, यजमान मेध का रक्षक है होता उसी के यज्ञ से उसे बढ़ाता है। अथवा जिस किसी विद्वान् के पास बालक लाया जाता है वही 'यज्ञ-रक्षक' है। यदि वह १ हो तो एकवचन, २ हों तो द्विवचन, और बहुत हों तो बहुवचन बोले।

३—इसके लिए अग्नि (अग्रणी संरक्षक) लाओ। ले जाये जाते हुए बालक ने मृत्यु (आचार्य) को सामने देखा और देवों के पीछे जाना न चाहा, तब देव बोले— आ, तुझे स्वर्ग लोक ( विद्यालय ) ले जायेंगे। उसने कहा— अच्छा, तुममें से एक मेरे आगे चले। 'तथास्तु' कह कर अग्नि उसके आगे-आगे चला और वह अग्नि के पीछे। इसीलिए कहते हैं कि प्रत्येक पशु अग्नि का है, क्योंकि वह उसके पीछे चलता है, अतः अग्नि को आगे ले जाते हैं।

४—'बर्हि (बैठने-सोने केलिए आसन) बिछादो'। बालक औषधियों पर आश्रित है, इसलिए उसे औषधि-युक्त करता है।

# बालक के अंगों की पुष्टि

५—'माता, पिता, भाई, बहिन, मित्र और साथी इसको अनुमति दें'। इसे अनुमति लेकर प्रवेश देते हैं।

६— 'इसके पैर उत्कृष्ट गतिवाले बनाओ। आँख को सूर्य की, प्राण को वायु की, जीवन को अन्तरिक्ष की, कान को दिशाओं की, शरीर को पृथिवी की शक्ति धारण कराओ'—यह कहकर वह उसको इन इन लोकों में स्थापित करता है।

७—'इसकी त्वचा को एक विधि से मैल-रहित करो, नाभि के नियन्त्रण से पहले इसकी चरबी ( मोटापा ) (व्यायाम द्वारा) कम करो, श्वास को (कुम्भक प्राणायाम से ) अन्दर ही रोक दो'— इस प्रकार बालकों में उनके प्राणधारण कराता है।

८– इसकी छातीको श्येन (गरुड़ ) के समान, बाहों को प्रशस्त दण्ड के समान और दण्ड-सहित करो, भुजाओं के अगले भागों को भाले के, कन्धों को कछुओं के समान करो। नितम्बों को पूर्ण, जांघों को ढालों के, घुटनों को स्रेक वृक्ष के पत्तों के समान करो। इसकी २६ पसलियों को अनुकूलता से उत्कृष्ट रूप में धारण करो। इसके शरीर को पूरा रक्खो'— इस प्रकार वह उसके अङ्गों को पुष्ट करता है।

९—'इसका मल–मूत्र छिपाने के लिए भूमि में गढ़ा खोदो'। मल–मूत्र औषध है। यह पृथिवी ओषधियों की प्रतिष्ठा है। अत' इसे भूमि में अन्दर रखवाता है।

खण्ड ७

१०— 'दूषित रक्त से राक्षस को संयुक्त करो'। ( बालक के तन में खराब खून न रहे )—यह बोले।

देवों ने भूसी और अन्नकण देकर राक्षसों को हवि-र्यज्ञों से, और खून के द्वारा महायज्ञ से बाहर रक्खा। यही यहाँ कहा कि खून बहाकर भी राक्षसों को बाहर निकालो।

कुछ लोग कहते हैं कि यज्ञ में किसी राक्षस का नाम न ले क्योंकि यज्ञ राक्षस-रहित होता है।

उत्तर में कहते हैं कि नाम लेना ही चाहिए। जो भागी को उसके भाग से वञ्चित करता है वह दण्डनीय होता है, यदि वह नहीं तो, उसका पुत्र–पौत्र।

यदि नाम ले तो धीरे से ले, क्योंकि धीमी आवाज और राक्षस—दोनों छिपे रहते हैं। यदि जोर से बोलेगा तो उसकी वाणी राक्षसी हो जायेगी जैसी कि घमंडी या पागल की। जो ऐसा जानता है वह न तो स्वयं दृप्त होता और न उसकी सन्तान में कोई दुष्ट उत्पन्न होता है।

११—'हे दोष-शमन-कर्ताओ, इस की उल्लू की सी इसकी वनिष्ठु आँत है उसमें आवाज ( गुड़-गुड़ ) न होने दो। न ही तुम्हारे पुत्र-पौत्र में कोई रोगी हो या रोए'— यह कह कर होता इस के स्वास्थ्य का भार देवों–मनुष्यों के शमिताओं के लिए सौंप देता है।

१२—'हे अध्रिगु, हे अपाप, शान्ति करो, अच्छी तरह दोष दूर कर शान्ति करो'—यह ३ बार बोले।

अध्रिगु स्वास्थ्य-शिक्षक, और अपाप धर्माचार्य हैं। होता इसे उन दोनों के लिए सौंप देता है।

होता कहता है— हे शमिताओ, जो यहाँ अच्छा कर्म करते हो वह हममें रहे, जो बुरा कर्म है वह दूर हो'। अग्नि देवों का होता था। उसने इसे वाणी से शासन किया। वाणीसे ही होता विशेष शासन करता है इसमें जो इधर-उधर, अधिक-कम हो जाता है उसे शमिता और निगृहीता के लिए बता देता है। होता सकुशल मुक्त रहता है और पूर्ण आयु देकर पूर्णायु प्राप्त करता है। ऐसा ज्ञाता भी पूर्णायु पाता है॥७॥

खण्ड ८

देव पहले पुरुष को द्रष्टा रूप में पाते हैं। उससे जब शक्ति निकल गयी तो अश्व में प्रविष्ट हुई और शक्ति-हीन पुरुष निन्दनीय हो जाता है।

जब प्राप्त अश्व से शक्ति निकल गयी तो वह गाय-बैल में आयी और शक्ति-हीन अश्व छोड़ दिया गया, वह गौरमृग के समान हो गया।

वे प्राप्त गौ के ( पर्वत पर ) शक्ति-हीन होने पर भेड़ से काम लेते हैं और गौ नीलगाय के समान हो जाती है।

जब भेड़ की कार्य–शक्ति समाप्त हो जाती है तो वे बकरी से काम लेने लगे और भेड़ का स्थान (मरु भूमि में) ऊँट ने लिया।

बकरी में शक्ति अधिक देर तक रहती है अतएव वह इन सब पशुओं में सबसे अधिक प्रयुक्त है।

प्राप्त हुई बकरी से निकल कर शक्ति इस पृथिवी

में प्रविष्ट हो जाती है और बकरी ऊंट के बच्चे के समान शक्ति-रहित बन जाती है। ये जो पशु शक्ति-रहित हो जाते हैं, इन ( से उत्पन्न वस्तु ) का सेवन न करे। उस शक्ति को पृथिवी में खोजा तो धान के रूप में मिली। घी-दूध के साथ चावलके पुरोडाश से पूरा लाभ होता है, केवल घी-दूध-दधि से भी लाभ होता है। जो ऐसा जानता है उसे चावल-घी-दूध आदि से लाभ पहुँचता है ॥ ८ ॥

खंड ९

# पुरोडाश व बीजों से यज्ञ

जो यह पुरोडाश है वह पशु के समान है — धान का पुआल रोम, छिलका त्वचा, लाल कण रुधिर, चावलकी पिट्ठी और उसके कण मांस, कठोर पिट्ठी हड्डी के समान हैं। जो पुरोडाश से यज्ञ करता है, वह मानो सब पशुओं के यज्ञीय भाग (घी आदि) से यज्ञ करता है। इसलिए कहते हैं— 'पुरोडाश का सत्र दर्शनीय होता है'।

अब होता वपा ( अन्न-बीजों ) के लिए याज्या मन्त्र पढ़ता है—

४६४— युवमेतानि दिवि रोचनान्यग्निश्च सोम सक्रतू अधत्तम्। युवँ सिन्धूँरभिशस्तेरवद्यादग्नीषोमा-वमुञ्चतं गृभीतान् ॥ ( ऋ० १.९३.५ )

हे अग्नि और सोम, तुम दोनों समानकर्माओं ने आकाश में इन प्रकाशमान लोकों को धारण किया और सिन्धुओं को अपवित्रता से बचाया है।

दीक्षित तो सभी देवताओं से प्राप्य होता है, अतः कहते हैं कि दीक्षित का न खाये, वही जब इस ऋचा से यज्ञ करके उसे सब देवताओं से छुड़ाकर यजमान होजाता है, तब उसका खा लेना चाहिए।

अब वह पुरोडाश के लिए याज्या ऋचा पढ़ता है—

४६५— आन्यं दिवो मातरिश्वा जभार अमथ्ना-दन्यं परि श्येनो अद्रेः। अग्नीषोमा ब्रह्मणा वावृधाना उरुं यज्ञाय चक्रथुरु लोकम् ॥ ( ऋ. १.९३.६ )

वायु द्यौ से सोम लायी और अग्नि को मेघ से मथा। ब्रह्म से बढ़ाये गये ये अग्नि-सोम यज्ञ के लिए विशाल लोक बनाते हैं।

भाव यह कि पुरोडाश भी इधर-उधर से बनता है।

पुरोडाश की स्विष्टकृत् आहुति का मन्त्र—

४६६— स्वदस्व हव्या समिषो दिदीहि अस्म-द्र्यक्सं मिमीहि श्रवांसि। विश्वाँ अग्ने पृत्सु याञ्जेषि शत्रूनहा विश्वा सुमना दीदिही नः ॥

ऋ० ३.५४.२२

हे अग्नि, तू हव्यों को स्वादिष्ठ कर और हमें अन्न दे—यह कहकर होता हविको स्वादिष्ठ करता और अपने लिए अन्न-रस प्राप्त कराता है।

अब वह 'इला' को बुलाता है। पशु ही इला हैं। इस प्रकार वह पशुओं (पुरोडाश और बालकों) को बुलाकर यजमान के लिए प्राप्त करा देता है ॥९॥

खण्ड १० [विधि ६]

# मनोता सूक्त

अध्वर्यु होता से कहता है —" मनोता अग्नि के लिए हवि देने के निमित्त मन्त्र पढ़ो। वह ऋग्वेद मंडल ६ का पहला सूक्त पढ़ता है जिसमें तेरह मन्त्र हैं

४६७. त्वं ह्यग्ने प्रथमो मनोतास्या धियो अभवो दस्म होता। त्वं सीं वृषन्नकृणोर्दुष्टरीतु सहो विश्वस्मै सहसे सहध्यै ॥ १॥

हे अग्नि, तू पहला मनोता अर्थात् विचारों का बुनने वाला है, हे दस्म अर्थात् दर्शनीय अग्नि ! तू इस बुद्धि का होता अर्थात् बुलाने वाला है। हे वृषन् अर्थात् बलवान् अग्नि ! तू ऐसा है जिसको कोई सता नहीं सकता। तूने सब बलवान् शत्रुओं को पराजित करने के लिए बल धारण किया है।

४६८. अधा होता न्यसीदो यजीयानिलस्पद इषयन्नी-ड्यः सन्। तं त्वा नरः प्रथमं देवयन्तो महो राये चितयन्तो अनु ग्मन् ॥२॥

हे अग्नि ! तू आज बड़ा यज्ञ करने वाला होता बनकर पृथ्वी या वेदी के ऊपर बैठा है, पूज्य होता हुआ और इषयन् अर्थात् हमारा भला चाहता हुआ। नेता लोग पहले तेरी इच्छा करते हुए हों और बड़े धन का विचार करते हुए तेरे ही पीछे चले।

४६९. वृतेव यन्तं बहुभिर्वसव्यैस्त्वे रयिं जागृवांसो

# ३ मनोता गौ, वाणी, अग्नि

अनुग्मन्। रुशन्तमग्निं दर्शतं बृहन्तं वपावन्तं विश्वहा दीदिवांसम् ॥ ३॥

कोई ऐश्वर्य में सावधान मनुष्य बहुत धनों के साथ सत्पथ से जानेवाले के समान, प्रकाशमान, दर्शनीय, बड़े, बीज बोने की शक्ति रखनेवाले, सदा तेजस्वी अग्नि का अनुगमन किया करते हैं।

४७०—पदं देवस्य नमसा व्यन्तः श्रवस्यवः श्रव आपन्नमृक्तम्। नामानि चिद् दधिरे यज्ञियानि भद्रायां ते रणयन्त संदृष्टौ ॥ ४॥

देव का पद नमस्कार द्वारा पाते हुए अन्नेच्छुक अक्षय अन्न पाया करते हैं। वे भद्र सम्यक् दृष्टि रखते हुए पूज्य नामों को धारण करते हैं।

४७१— त्वां वर्धन्ति क्षितयः पृथिव्यां त्वां राय उभयासो जनानाम्। त्वं त्राता तरणे चेत्यो भूः पिता माता सदमिन्मानुषाणाम् ॥ ५॥

मनुष्य और उनके दोनों लोक-सम्बन्धी ऐश्वर्य तुझे पृथिवी पर बढ़ाते हैं। तू सदा ही मनुष्यों का रक्षक, संसार में चिन्तनीय, पिता और माता है।

४७२—सपर्येण्यः स प्रियो विश्वग्निर्होता मन्द्रो नि षसादा यजीयान्। तं त्वा वयं दम आ दीदिवांसमुप ज्ञुबाधो नमसा सदेम ॥ ६॥

वह अग्नि पूज्य, प्रजाओं में सुखदायी, यज्ञ का अधिकारी स्थित है। हम घर में प्रकाशमान उसको घुटने मोड़ कर नमस्कार द्वारा प्राप्त हों।

४७३. तं त्वा वयं सुध्यो नव्यमग्ने सुम्नायव ईमहे देवयन्तः। त्वं विशो अनयो दीद्यानो दिवो अग्ने बृहतारोचनेन ॥७॥

बुद्धिमान सुख चाहने वाले देवों की पूजा करने वाले हम लोग उस तुझ पूजनीय को खोजते हैं। हे प्रकाशवान अग्नि, तू बहुत प्रकाश के साथ लोगों को द्यौ लोक में ले जाता है।

४७४. विशां कविं विश्पतिं शश्वतीनां नितोशनं वृषभं चर्षणीनाम्। प्रेतीषणिमिषयन्तं पावकं राजन्तमग्निं यजतं रयीणाम् ॥ ८॥

हम तुझ अग्नि की उपासना करते हैं जो तू सदा रहने वाले लोगों का उपदेश या प्रकाश करने वाला स्वामी, शत्रुओं का घातक, कामनाओं की वर्षा करने वाला, स्तुति करने वालों को प्राप्ति योग्य अन्न देने वाला, पवित्र करनेवाला प्रकाशयुक्त धनों द्वारा पूज्य है।

४७५. सो अग्न ईजे शशमे च मर्तो यस्त आनट् समिधा हव्यदातिम्। य आहुतिं परि वेदा नमोभिर्विश्वेत्स वामा दधते त्वोतः ॥ ६॥

हे अग्नि, वही मनुष्य पूजता है और स्तुति करता है जो तुझको समिधा के साथ हवियों को देता है। जो स्तुतियों द्वारा पूजा को समझता है वह तुझसे रक्षा किया होकर सब सुखों को धारण करता है।

४७६— अस्मा उते महि महे विधेम नमोभिरग्ने समिधोत हव्यैः। वेदी सूनो सहसो गीर्भिरुक्थैरा ते भद्रायां सुमतौ यतेम ॥ १०॥

हे बलके उत्पादक अग्नि, हम इस तुझ बड़े की समिधाओं हव्यों, और स्तुतियों से बड़ा सत्कार करें। वेदी में वाणी और स्तोत्रों से तेरी कल्याण-सुमति के लिए यत्न किया करें।

४७७— आ यस्ततन्थ रोदसी वि भासा श्रवोभिश्च श्रवस्यस्तरुत्रः। बृहद्भिर्वाजैः स्थविरेभिरस्मे रेवद्भिरग्ने वितरं वि भाहि ॥ ११॥

जो द्यौ-पृथिवी को प्रकाश से व्याप्त करता, जो स्तुतियों से प्रशंसित और तारनेवाला है वह तू अग्नि, हमारे लिए बड़े अन्नों और ऐश्वर्यों से हमें विशेष प्रकाशित करे।

४७८— नृवद् वसो सदमिद्धेह्यस्मे भूरि तोकाय तनयाय पश्वः। पूर्वीरिषो बृहतीरारे अघा अस्मे भद्रा सौश्रवसानि सन्तु ॥ १२॥

हे वसु, हमारे लिए मनुष्यों से युक्त घर दो, पुत्र-पौत्रों के लिए बहुत पशु दो। हमारे लिए पाप-रहित, उत्तम अन्न बड़े कल्याणकारी हों।

४७९— पुरूण्यग्ने पुरुधा त्वाया वसूनि राजन् वसुता ते अश्याम्। पुरूणि हि त्वे पुरुवार सन्ति अग्ने वसु विधते राजनि त्वे ॥ १३॥

हे राजन् अग्नि, तेरे बहुत से धनों को तेरी कृपा से मैं भोग करूँ। हे बहुतों से वरणीय अग्नि, तुझ राजा में उपासक के लिए बहुत धन हैं।

# अग्नि ही मनोता क्यों?

यहाँ एक प्रश्न है कि जब पशु अन्य ( अग्नि-सोम) देवता का है तो मनोता के लिए अग्नि के सूक्त को क्यों पढ़ते हैं। इसका उत्तर यह है कि देवों में तीन मनोता हैं जिन में मन ओत प्रोत है। देवों में वाणी, गौ और अग्नि मनोता है जिसमें उनके विचार ओत-प्रोत हैं। अग्नि पूरा मनोता है। क्योंकि इसमें सब मनोता शामिल हैं। इसलिए मनोता के लिए हव्य देने में अग्नि-सम्बन्धी सूक्त पढ़ा गया।

विधि १०—

## प्रधान हवि की आहुति

४८०— अग्नीषोमा हविषः प्रस्थितस्य
वीतं हर्यतं वृषणा जुषेथाम्।
सुशर्माणा स्ववसा हि भूतम्
अथाधत्तं यजमानाय शं योः॥
(ऋ० १.९३.७)

हे अग्नि और सोम ! बलवान् आप इस उपस्थित हवि को व्याप्त हो कर, ग्रहण कीजिए और प्रसन्न होइए। हमको कल्याण और कृपा से युक्त कीजिए। यजमान के लिए कल्याण दीजिये।

इसमें हविष् शब्द है। यह रूप की समृद्धता है। प्रस्थितस्य शब्द भी रूपसमृद्धता देता है। जो इस रहस्य को समझता है उसका हवि समृद्धि को देता और देवों को पहुँचाता है।

विधि ११ —

## वनस्पति के लिए याग

वह वनस्पति के लिए आहुति देता है। प्राण ही वनस्पति है। जो इस रहस्य को समझ कर वनस्पति की आहुति देता है उसका हव्य शक्ति-युक्त होकर देवों को प्राप्त होता है।

विधि १२ —

अब वह स्विष्टकृत् आहुति देता है। स्विष्टकृत् प्रतिष्ठा है अर्थात् स्विष्टकृत् से अन्न में वह यज्ञ को स्थापित करता है।

विधि १३ —

## इला से समाप्ति

अब वह इला का आह्वान करता है। पशु (पुरोडाश और बालक) ही इला हैं। इस प्रकार पशुओं का आह्वान करता है। पशुओं को यजमान में धारण कराता है।

आचार्य वीरेन्द्र मुनि शास्त्री एम.ए. द्वारा सम्पादित ऐतरेय ब्राह्मण की दूसरी पञ्चिका का पहला अध्याय पशु इष्टि समाप्त।



महर्षि महीदास ऐतरेय कृत

# ऐतरेय ब्राह्मण ग्रन्थ

## सातवाँ ( दूसरी पञ्चिका में द्वितीय ) अध्याय

### खण्ड १ ( ११ )

देवों ने यज्ञ का विस्तार किया। उनपर असुरों ने आक्रमण किया कि इनके यज्ञ का विनाश करें। आप्री मन्त्रोंके पश्चात् पर्यग्निकरण से पहले, यूपके प्रति वे सामने से आये। देवोंने यज्ञकी ओर अपनी रक्षार्थ सावधान होकर, १ तरफ अग्नि के परकोटे बनाये जिन्हें चमकते देखकर वे आये असुर भाग गये। अग्नि से ही उन्होंने असुर-राक्षसों को पूर्व-पश्चिमसे हटाया। वैसेही यजमान यज्ञ और अपनी रक्षार्थ पर्यग्निकरण करते और मन्त्र पढ़ते हैं।

तब पशु(बालक)को उत्तर-मुख करके ले जाते हैं और यज्ञाग्नि उसके सामने रखते हैं। विचारनेपर यह बालक भी यजमान ही है जो इस ज्योति से स्वर्गलोक (सुखमय स्थान) को जायेगा—इसलिए वह स्वर्ग (गुरुकुल) जाता है।

उसे जहाँ लेजाने वाले हों वहाँ दर्भ बिछा कर आसनस्थ करते हैं, मल का गोपन-स्थान बनाते हैं, जो खाद है, अतः उसे भूमि में प्रतिष्ठित करते हैं।

प्रश्न है कि इसके जो भाग क्षीण होजाते हैं उन की पूर्ति कैसे होती है? उत्तर यह है कि पुरोडाश से उसकी पूर्ति होती है। जब पशुओं से मेध निकल गया तो चावल-जौ उत्पन्न हुए। अतः पुरोडाश-युक्त यज्ञ से पूरा इष्ट होता है। जो ऐसा जानता है उसका भी इष्ट पूरा होता है ॥ १ (११) ॥

### खण्ड २ ( १२ )

उसके लिए वीजों को लाते हैं और उनपर स्रुवा से घी टपकाता हुआ अध्वर्यु कहता है 'मन्त्र पढ़ो'।

जो बूंदें टपकती हैं वे सभी देवताओं की होती हैं वे देवों तक प्रीतिरहित न पहुचें, अतः मन्त्र बोले—

४८१—जुषस्व सप्रथस्तमं वचो देवप्सरस्तमम्।
हव्या जुह्वानि आसनि ॥(ऋ० १.७५.१)

हमारी अति विस्तीर्ण और देवों के लिए प्रिय वाणी को स्वीकार कर, जब तेरे मुँहमें आहुतियाँ पड़ती हों।

इस मन्त्र से वह अग्नि के मुख में बूंदें डालता है, अब तीसरे मंडल के २१वें सूक्त को पढ़ता है—

४८२—इमं नो यज्ञममृतेषु धेहीमा हव्या जातवेदो जुषस्व। स्तोकानामग्ने मेदसो घृतस्य होतः प्राशान प्रथमो निषद्य ॥ १ ॥

हमारे इस यज्ञको अमर लोगों में रख। हे जात-वेद अग्नि, हमारी आहुतियों को स्वीकार कर। हे होता, पहले बैठकर चिकने घी की बूंदों को खा।

४८३—घृतवन्तः पावक ते स्तोकाः श्चोतन्ति मेदसः।
स्वधर्मन् देववीतये श्रेष्ठं नो धेहि वार्यम् ॥२ ॥

हे पवित्र करने वाले, चिकनी घी-युक्त बंदें तेरे लिए पड़ रही हैं। अपने धर्म के अनुसार श्रेष्ठ वर, जो देवों के योग्य है, हमको दे।

४८४—तुभ्यं स्तोका घृतश्चुतोऽग्ने विप्राय सन्त्य।
ऋषिः श्रेष्ठः समिध्यसे यज्ञस्य प्राविता भव ॥३॥

हे अग्नि तुझ विप्र के लिए घी युक्त बूंदें पड़ रहीं हैं। ऋषि और श्रेष्ठ तू प्रज्वलित होता है। तू यज्ञ का रक्षक बन।

४८५—तुभ्यं श्चोतन्त्यध्रिगो शचीवः स्तोकासो अग्ने मेदसो घृतस्य। कविशस्तो बृहता भानुनागा हव्या जुषस्व मेधिर ॥ ४ ॥

हे तेज चलने वाले और शक्तिशाली अग्नि, तेरे लिये घीकी चिकनी बूंदें पड़ रहीं हैं। कवियों द्वारा प्रशंसित और मेधिर अर्थात् प्रज्ञावान् अग्नि, तू बड़े

पशाक से आया है। आहुतियों को स्वीकार कर।

४८६— ओजिष्ठं ते मध्यतो मेद उद्भृतं प्र ते वयं ददामहे। श्चोतन्ति ते वसो स्तोका अधि त्वचि प्रति तान् देवशो विहि ॥ ५ ॥

हम तेरेलिए (दूध के) मध्य से लीगयी, अत्यन्त ओजवाली चिकनाई को अर्पण करते हैं। हे वसु, तेरी त्वचा पर बूँदें पड़ती हैं, उन्हें देवों तक लेजा।

इन मन्त्रों के पश्चात् वह वषट् बोलता है।

बूँदें सब देवताओं की होती हैं, अत: यह वर्षा बूँद बूँद करके आती है। (२)

खण्ड ३ ( १३ )

# अन्नबीजों का होम

प्रश्न— स्वाहाकृतियों की पुरोऽनुवाक्या, प्रैष और याज्या क्या है? उत्तर— ये जो ऋचाएँ पढ़ी गयीं वे पुरोनुवाक्या हैं, ऐसे ही प्रैष और याज्या।

प्रश्न— स्वाहाकृतियों के देवता क्या हैं?

उत्तर–'विश्वेदेवाः'। क्योंकि 'स्वाहाकृतं हविरदन्तु देवा:' कहकर यज्ञ करते हैं।

देवों ने यज्ञ, श्रम, तप और आहुतियों से स्वर्ग लोक जीता। उन को अन्न-बीजों के ही दान करने पर स्वर्ग प्रख्यात हुआ। वे बीजों का ही होम-दान कर अन्य कर्मों का अनादर करके ऊपर स्वर्ग लोक आये। तभी मनुष्य–ऋषि देवों के यज्ञस्थान पहुँचे कि यज्ञ के ज्ञान के लिए कुछ खोजेंगे। वे सब ओर घूमते हुए गये, पशुको ही आँतों [के रोगों]से रहित सोता पाया। उन्होंने जाना कि इतना ही पशु है कि जितना अन्न। अब जो इसको तीसरे सवन में पक्का करके प्रदान करते हैं वह इसलिए कि हमारा यज्ञ बहुत दानों से पूर्ण हो, केवल जीवात्मा से इष्ट हो। जो ऐसा जानता है उसका बहुत से दानों और केवल जीवात्मा से इष्ट होता है॥ ३ (१३)॥

खण्ड ४ ( १४ )

ये अन्न, अग्नि, घी और सोम की आहुतियाँ हैं वे अमृत, अशरीर आहुतियाँ हैं, उनसे यज्ञ करने वाला अमृतत्व ( मोक्ष) को जीतता है।

जो यह अन्न है वह वीर्य ही है, क्योंकि दोनों लीन हो जाते, सफेद और अशरीर होते हैं। जो खून मांस है वह शरीर है। इसलिए कहे कि जितना खून-रहित है उतना प्रयुक्त करो।

वह आहुति ५ भागोंमें होती है—१. घी का उपस्तरण, २. सुवर्ण–टुकड़ा, ३. अन्न, ४-५ ऊपर से २ बार घी डालना। यदि सोना न हो तो पहले ही घी २ बार डाले। घी और सोना अमृत हैं। सोनाके बदले घी डालने से वही कामना प्राप्त होती है। इस प्रकार ५ भाग हो जाते हैं। यह पुरुष ५ भागों का है—लोम, त्वचा, मांस, अस्थि,मज्जा। वह जितना पुरुष है उतना ही यजमान का संस्कार करके अग्नि देवयोनि में आहुति देता है। वह उस में आहुतियों से सुवर्ण-शरीर के साथ उन्नत होकर सुखमय लोक को प्राप्त करता है॥ ४ ( १४ )

खण्ड ५ ( १५ )

# प्रात: अनुवाक

अध्वर्यु—हे होता, प्रात: आनेवाले देवों के लिए अनुकूल ऋचाएँ बोलो। अग्नि, उषा और अश्विनौ प्रात: आनेवाले देव हैं। वे ७–७ छन्दों के द्वारा आते हैं। जो ऐसा जानता है उसके यज्ञमें वे आते हैं।

कभी स्वयं होता प्रजापति के द्वारा प्रातरनुवाक बोलने पर दोनों देव-असुर यज्ञ में आगये कि 'यह हमारे लिए कहेंगे, हमारे लिए'। किन्तु वह देवों के लिए ही बोले। इससे असुर हार गये। जो ऐसा जानता है उसका द्वेषी पापी शत्रु पराजित होता है।

क्योंकि प्रजापति ने उस ऋक्समूह को प्रात: बोला था अत: यह प्रातरनुवाक कहाता है।

यह बड़ी रात से ही बोलना चाहिए। जो सब के लिए वाणी और सब वेद के ग्रहण कराने के लिए श्रेष्ठ होता है उसकी पहले बोलीगयी वाणी का अनुसरण सब करते हैं। अत: बड़ी रात से, मनुष्यों की वाणी के पूर्व, पाठ करे। यदि वह बाद में पाठ करेगा तो उसकी वाणी 'अनुवाद' बन जायेगी।

पक्षियों के बोलने के पहले इसका पाठ करे। वे पृथिवी के मुख हैं, अत: उनसे पहले पाठ न करने से यज्ञ-वाणी न सुनी जा सकेगी, अत: पहले बोले।

अथवा जब अध्वर्यु आदेश दे तभी होता प्रातरनुवाक बोले। वे दोनों वाणी से ही पाठ करते हैं जो वेद है। वहाँ वही कामना पूरी होती है जो वाणी और वेद से पूरी होती है॥ ५ (१५)

खण्ड ६ ( १६ )

स्वयं होता प्रजापति के प्रातरनुवाक बोलने पर सब देवताओं ने चाहा कि पहले मेरा नाम ले। तब उसने ईच्छा की कि यदि एक का नाम लूंगा तो अन्य कैसे तृप्त होंगे। तब उसने यह ऋचा देखी—

४८७— आपो रेवती: क्षयथा हि वस्व: क्रतुं च भद्रं बिभृथामृतं च। रायश्च स्थ स्वपत्यस्य पत्नी: सरस्वती तद् गृणते वयो धात्॥

( ऋ० १०.३०.१२ )

अर्थ—हे धनयुक्त आप: (व्यापक ईश्वर), आप ऐश्वर्ययुक्त, धनों के ऊपर शासक हैं, यज्ञ, कल्याण और अमृत के धारक, धन और उत्तम सन्तान के पालक हैं। विद्या स्तोता के लिए अन्न-आयु दे।

'आप:-रेवती' सब देवता हैं। उसने इस ऋचा से प्रातरनुवाक किया जिससे सब देवता प्रसन्न हुए कि यह मेरे लिए कथन हैं, मेरे लिए कथन है। जो ऐसा जानता है उस का प्रातरनुवाक सब देवताओं से स्वीकृत होता है।

वे देव डरे कि बलवान् असुर हमारे इस प्रात: यज्ञ को ले लेंगे। इन्द्र ने कहा—मत डरो, मैं इन के लिए त्रिसमृद्ध प्रात:-वज्र से मार दूँगा। तब उसने यही ऋचा पढ़ी। १. अपोनप्त्र देवता २. त्रिष्टुप् छन्द, ३. वाणी—इन ३ वज्रों से असुरों को मारा और देव जीत गये। ऐसा जानने वाले के द्वेषी पापी शत्रु पराजित होते हैं।

कहते हैं कि होता वही हो जो इस ऋचा में सब छन्द उत्पन्न करदे। इसको ३ बार बोलने से [४४ गुणित ३=१३२ अक्षरों में] सब छन्द बन जाते हैं।

खण्ड ७ ( १७ )

## कितने मन्त्र बोले जाएँ?

बड़ी आयु की कामना वाला १०० मन्त्र पढ़े। पुरुष की आयु, १०० वर्ष, १०० वीर्य और १०० इन्द्रियाँ ( १० नाड़ियों में १०-१० ) हैं, वह इनमें इसको स्थापित करता है।

यज्ञ की कामनावाला ३६० मन्त्र बोले। संवत्सर में ३६० दिन हैं। वह प्रजापति=यज्ञ है। जिसका ज्ञाता ३६० मन्त्र पढ़ता है यज्ञ उस के पास आता है।

प्रजा-पशु की कामना वाला ७२० मन्त्र पढ़े। संवत्सर में ७२० दिन-रात हैं, वह प्रजापति है जिस के होने पर प्रजा उत्पन्न होती है। ७२० मन्त्र पढ़ कर वह प्रजा-पशु पाताहै,जो ऐसा जानताहै वह भी।

अब्राह्मण या बदनाम अपराधी यज्ञ-कर्ता ८०० मन्त्र पढ़े। ८ अक्षरों का गायत्री-चरण होता है। गायत्री से ही देवों ने पाप-अपराध दूर किया। गायत्री से ही होता, और जो ऐसा जानता है वह, पाप-अपराध दूर करता है।

जिसको स्वर्ग की कामना हो वह १००० मन्त्र पढ़े। स्वर्गलोक यहाँ से घोड़े की १००० दिन की यात्रा पर है। अत: १००० संख्या स्वर्गलोक की प्राप्ति, सम्पत्ति और सङ्गति के लिए है।

सब कामनाओं की पूर्ति के लिए अपरिमित मन्त्र बोले। प्रजापति अपरिमित है,जिसका यह प्रिय प्रातरनुवाक है जिसमें सब कामनाएँ पूरी होती हैं। वह सर्वकामना-पूर्त्यर्थ मध्यरात से प्रात: तक असंख्य मन्त्र पढ़ता है। ऐसे ज्ञाता की सब इच्छाएँ पूर्ण होती हैं। अत: अपरिमित मन्त्र बोलना चाहिए।

पहले अग्नि के ७ छन्द पढ़ता है क्योंकि ७ ही देवलोक हैं। जो ऐसा जानता है वह सब लोकों में सिद्धि पाता है।

फिर उषा के ७ छन्द पढ़ता है। ७ ही ग्राम्य पशु हैं। जो ऐसा जानता है वह गांव के पशुओं को प्राप्त करता है।

अन्त में होता दोनों अश्वि देवताओं के लिए ७ प्रकार के छन्द पढ़ता है, क्योंकि वाणी ७ प्रकारसे ७ छन्दों में बोली थी। सब वाणी और सब वेद प्राप्त करने के लिए वह ७ छन्दों में मन्त्र पढ़ता है।

तीनों देवों ( अग्नि-उषा-अश्विनौ ) के लिए मन्त्र पढ़ता है क्योंकि ये ३ ही लोक ( पृथिवी, अन्तरिक्ष और द्यौ ) परस्पर मिलकर सत्त्व, रजस्, तमस से त्रिवृत हैं,इनके ही विजयार्थ मन्त्र पढ़ता है।

खण्ड ८ (१८)

## प्रातरनुवाक कैसे बोलें ?

प्रश्न— प्रातरनुवाक कैसे बोलना चाहिए ?

उत्तर—छन्दों के क्रम के अनुसार बोलना चाहिए क्योंकि छन्द प्रजापति के अङ्ग हैं और जो यज्ञकर्ता है वह प्रजापति है अतः यह यजमान के हित में है।

प्रश्न—क्या छन्द प्रत्येक पादपर रुककर बोले? चौपाये पशुओं के पाने के लिए ४ पादों में बोलना ठीक है।

उत्तर— प्रतिष्ठा के लिए प्रातरनुवाक आधी ऋचा पर ही रुककर बोलना चाहिए। पुरुष २ पैर का है, पशु ४ का। होता आधी आधी ऋचा बोल कर यजमान को चौपाये पशुओं में २पैर के मनुष्य रूप में प्रतिष्ठित करता है।

प्रश्न— ७ छन्दों का क्रम यह है— गायत्री २४ अक्षर, उष्णिक् २८, अनुष्टुप् ३२, बृहती ३६, पंक्ति ४०, त्रिष्टुप् ४४, जगती ४८ अक्षर। इसके विपरीत प्रातरनुवाकमें क्रम है—गायत्री, अनुष्टुप्, त्रिष्टुप्, बृहती, उष्णिक्, जगती, पंक्ति। यह व्यूढ़ हुआ, यह अव्यूढ़ कैसे होता है ?

उत्तर— क्योंकि बृहती छन्द दोनों क्रमोंके बीच में है, इसके बीच से नहीं हटता, अतः अव्यूढ है।

कुछ देवता आहुति के भागी हैं, कुछ सामवेदीय स्तोमों और छन्दों के भागी हैं। पहले आहुतियों से और अन्य स्तोमों तथा शंसन ( मन्त्रपाठों ) से तृप्त होते हैं। जो ऐसा जानता है उसके ये दोनों प्रकार केदेवता प्रसन्न और अभीष्ट-दाता होते हैं।

३३ देव सोमपा हैं— ८ वसु, ११ रुद्र, [१२] आदित्य, १ प्रजापति और १ वषट्कार। इन्हें सो[म] से तृप्त किया जाता है। ३३ असोमपा हैं—११ प्रया[ज] ११ अनुयाज और ११ उपयाज। इन्हें पुरोडाश [से] सन्तुष्ट किया जाता है। जो ऐसा जानता है उस[के] दोनों ही प्रकार के ये देवता प्रसन्न और अभी[ष्ट-दाता] होते हैं।

## इष्टि की समाप्ति

अब होता इस अन्तिम मन्त्रसे समाप्त करता [है]

४८८. अभूदुषा रुशत् पशुः
आग्निरधायि ऋत्वियः।
अयोजि वां वृषण्वसू
रथो दस्रावमर्त्यो माध्वी मम श्रुतं हव[म्]
( ऋग्वेद मण्डल ५, सूक्त ७५, मन्त्र [९] )

अर्थ— पशु पालने वाली उषा आती है, ऋतु अनुकूल अग्नि का आधान किया जाता है, हे [धन]वान्, दुःखनाशक, मधुर-स्वभाव, अश्विनौ, [तुम] दोनों का मर्त्य-रहित अमर रथ युक्त किया जा[ता] है। मेरी पुकार सुनिए।

प्रश्न— इस सोम-याग के प्रातरनुवाक के [अग्नि,] उषा और अश्विनौ सम्बन्धी ३ भाग बताये, तो एक ही ऋचा से समाप्ति क्यों और कैसे की गयी?

उत्तर— क्योंकि इस एक ही ऋचा में तीनों [का] वर्णन है—पहले चरण में उषा का, दूसरे में [अग्नि] का और अन्तिम चरणों में अश्वियों का, अतः एक में ही सब तीनों भाग समाप्त होते हैं॥

आचार्य वीरेन्द्र मुनि शास्त्री एम.ए. द्वारा सम्पादित ऐतरेय ब्राह्मण की दूसरी पञ्चिका का दूसरा अध्याय पशु इष्टि समाप्त।

——❀——

# ऐतरेय ब्राह्मण ( अध्याय ८ )

पञ्चिका २, अध्याय ३

खण्ड १ ( १९ )

## अपोनप्त्रीय सूक्त

सरस्वती के किनारे सत्र ( १२ से अधिक दिन तक चलनेवाला बहुत यजमान-युक्त यज्ञ ) करते हुए ऋषियों ने इलूषा के पुत्र कवष को यह कहकर यज्ञ से दूर किया कि यह दासी-पुत्र, ज्वारी अब्राह्मण हमारे मध्य कैसे दीक्षित हुआ ? उन्होंने उसे मरु में निकाल दिया कि प्यासा मरजाय, सरस्वती का जल न पी सके। निर्जल स्थान में प्यासे उसने अपोनप्त्रीय सूक्त ( ऋ० १०.३० ) के दर्शन किये, और जल के प्रिय धामको प्राप्त हुआ। जल पास आया, सरस्वती उसके चारों तरफ बहने लगी। इसलिए इस स्थान को परिसारक कहते हैं।

वे ऋषि बोले— इसे देव जानते हैं, इसे पास में बुलालें। उसे बुलाकर यहाँ अपोनप्त्रीय सूक्त प्रयुक्त किया। उससे वे जल और देवों के प्रिय धाम पहुँचे।

जो ऐसा जानता और इस अपोनप्त्रीय को करता है वह जल और देवों का प्यारा धाम पाता है तथा परम लोक जीतता है। अत: इसका पाठ सदा करना चाहिए। जहाँ ऐसा विद्वान् इसका निरन्तर पाठ करता है वहाँ प्रजा के लिए बादल सदा बरसता है। यदि रुक रुक कर पढ़ता है तो बादल पहाड़ पर ही बरसेगा। अत: लगातार ही पढ़ना चाहिए। यदि पहली ऋचा को बिना रुके ३ बार पढ़े तो पूरा सूक्त निरन्तर पढ़ा हुआ माना जा सकता है॥ १(१९)

खण्ड २ ( २० )

ऋ० १०.३० की १-९ ऋचाएँ क्रमश: पढ़ कर ११ वीं पढ़े और १० वीं ऋचा उस समय पढ़े जब 'एकधना' नामक जल लाये। जल को आता हुआ देखकर १२ वीं ऋचा पढ़े—

४८९. प्र देवत्रा ब्रह्मणे गातुरेतु अपो अच्छा मनसो न प्रयुक्ति। महीं मित्रस्य वरुणस्य धासिं पृथुज्रयसे रीरधा सुवृक्तिम् ॥ १ ॥

मन के योग के समान, ब्रह्म के लिए स्तुति देवों के द्वारा आप: [जल, लोकों और आप्त जनों] को अच्छी तरह प्राप्त हो। मित्र - वरुण (हाइड्रोजन-आक्सीजन) की बड़ी शक्तिको बड़े बली (जल)के लिए दान कर।

४९०. अध्वर्यवो हविष्मन्तो हि भूत अच्छाप इतोशतीरुशन्त:। अव याश्चष्टे अरुण: सुपर्णस्तमास्यध्वमूर्मिमद्या सुहस्ता: ॥२॥

हे अहिंसक वैज्ञानिको, तुम उत्तम सामान के साथ होओ और चाहे हुए जलको पाओ जिसे अरुण सुरश्मि सूर्य एकत्र करता है उस तरङ्ग को फेंको।

४९१. अध्वर्यवोऽप इता समुद्रमपां नपातं हविषा यजध्वम्। स वो दददूर्मिमद्या सुपूतं तस्मै सोमं मधुमन्तं सुनोत ॥ ३ ॥

हे वैज्ञानिको, समुद्र तक जाओ, सामानसे सूर्य और जहाजको सङ्गत करो। वह तुम्हें पवित्र जलतरङ्ग दे।

४९२-९३. यो अनिध्मो दीदयदप्स्वन्त: यं विप्रास ईळते अध्वरेषु। अपां नपान्मधुमतीरपो दा: याभिरिन्द्रो वावृधे वीर्याय॥ ४॥ (अथ० १४.१.३७)

जो बिना ईँधन के, अन्तरिक्ष में दीप्त होता है, जिसे मेधावी यज्ञों में चाहते हैं वह सौर तेज और मेघ मधुर जल देता है जिनसे विद्युत् और वायु बढ़ता है।

४९४. याभि: सोमो मोदते हर्षते च कल्याणीभिर्युवतिभिर्न मर्य:। ता अध्वर्यो अपो अच्छा परेहि यदासिञ्चा ओषधीभि: पुनीतात् ॥ ५ ॥

कल्याणी स्त्रियों के साथ मनुष्य के समान जिससे सोम प्रसन्न होता है उस जल का, हे अध्वर्यु, अच्छी तरह पाने के लिए यत्न कर, उससे सींच तथा ओषधियों के साथ पवित्र कर।

४९५. ए वेचूने युवतयो नमन्त यदीमुशन्नुशतीरे-त्यच्छ। सं जानते मनसा संचिकित्रेऽध्वर्यवो धिष-णापश्च देवीः ॥ ६ ॥

जैसे युवाके लिए युवतियाँ झुकती हैं, कामनावाला कामनावाली को पाता है वैसे ही अध्वर्यु मनसे जान कर क जल पर विचार करते हैं।

४९६. यो वो वृताभ्यो अकृणोदु लोकं यो वो मह्या अभिशस्तेरमुंचत्। तस्मा इन्द्राय मधुमन्त-मूर्मिं देवमादनं प्र हिणोतनापः ॥ ७ ॥

जो घिरे हुए पानी के लिए स्थान बनाता है, जो बड़ी बाधा से छुड़ाता है उस सूर्य और वायु के लिए जल मधुर तरङ्ग को देता है।

४९७. प्रास्मै हिनोत मधुमन्तमूर्मिं गर्भो यो वः सिन्धवो मध्व उत्सः। घृतपृष्ठमीड्यमध्वरेष्वापो रेवतीः शृणुता हवं मे ॥ ८॥

हे नदियों, जो तुम्हारे अन्दर मधुरता का भंडार है वह इस के लिए प्राप्त कराओ। यज्ञों में स्तुति-योग्य घृतसे पुष्ट इसको पाकर,हे प्रजाओं, मेरा वचन सुनो।

४९८. तं सिन्धवो मत्सरमिन्द्रपानम् ऊर्मिं प्रहेत य उभे इयर्ति। मदच्युतमौशानं नभोजां परि त्रितन्तुं विचरन्तमुत्सम् ॥ ९ ॥

नदियाँ शुद्धि और तृप्ति— दोनों देती हैं वे उस हर्षप्रद, इन्द्र की पेय, सुखदाती, चाहनेयोग्य, आकाश से उत्पन्न, चारों तरफ बहनेवाली, प्राण-उदान-तेज इन ३ कारणोंवाली, शक्तिस्रोत तरङ्ग को बहाती हैं।

४९९. आवर्वृततीरध नु द्विधारा गोषुयुधो न नियवं चरन्तीः। ऋषे जनित्रीर्भुवनस्य पत्नीरपो वन्दस्व सवृधः सयोनीः ॥ १० ॥

हे द्रष्टा, तू आवर्तनशील, दो धाराओं वाले, मेघों में गति करनेवाले, नियम से चलनेवाले, अन्नोत्पादक, संसार के पालक, वृद्धि-कारक, कारण-सहित जल की प्रशंसा के साथ वर्णन कर।

५००. हिनोता नो अध्वरं देवयज्या हिनोत ब्रह्म सनये धनानाम्। ऋतस्य योगे वि ष्यध्वमूधः श्रुष्टी-वरीर्भूतनास्मभ्यमापः ॥ ११ ॥

हे आप्त जनो, देवों के यजन के लिए हमारे यज्ञको बढ़ाओ, धन के पाने के लिए वेद-ज्ञान प्राप्त कराओ जल के योग में बाधक को हटा दो और हमारे लिए फलदायक होओ।

[ १२ वें मन्त्र के लिए देखो सं० ४८७ ]

जब होता जल को आता देखे तो कहे—

५०१. प्रति यदापो अदृश्रमायतीर्घृतं पयांसि बिभ्रतीर्मधूनि। अध्वर्युभिः मनसा संविदाना इन्द्राय सोमं सुषुतं भरन्तीः ॥ १३ ॥

हे आपः (जल), मैं तुम्हें घी, मधुर दूध धारण किये, अध्वर्युओं द्वारा मनसे जाने हुए और आत्मा केलिए उत्पादित सोमको धारण किये हुए देखता हूं।

जब जल आ जाये तो यह मन्त्र पढ़े—

५०२. आ धेनवः पयसा तूर्ण्यर्था अमर्धन्तीरुप नो यन्तु मध्वा। महो राये बृहतीः सप्तविप्रो मयो-भुवो जरिता जोहवीति ॥ (ऋ० ५.४३.१)

स्तोता विद्वान् बड़े ऐश्वर्य के लिये जिनका उपदेश बार बार किया करते हैं, वे गौएँ और ७ छन्दों में वेद-वाणियाँ मधुर दुग्ध के साथ, सुख देती हुई हमारे पास आयें।

जब वसतीवरी-एकधना मिलाये तो यह पढ़े—

५०३-४. समन्या यन्त्युप यन्त्यन्याः समानमूर्वं नद्यः पृणन्ति। तनू शुचिं शुचयो दीदिवांसमपां नपातं परि तस्थुरापः ॥ (ऋ० २.३५.३ सा ६०७)

कुछ नदियाँ साथ मिलकर चलती हैं कुछ अकेली ही जाकर महान् समुद्र को भर देती हैं। पवित्र जल उसी पवित्र, प्रकाशमान, जल-मध्य-वर्तमान अग्नि के आश्रय में स्थित हैं।

जो जल पहले दिन लाये जाते हैं उनको 'वसतीवरी' और जो उसी दिन प्रातःकाल लाये जाते हैं उनको "एकधन" कहते हैं। ये दोनों जल इस बात पर स्पर्धा करने लगे कि हम यज्ञ को पहले ले जावें। भृगु ने देखा, उसने इनको (ऋ० २.३५.३)से शान्त किया। जो इस रहस्य को समझ कर जलों को शान्त करता है वह इसी प्रकार यज्ञ को पहले ले जायेगा।

होता के चमसे में वसतीवरी और एकधना जलों के डालने पर यह मन्त्र पढ़ता है—

५०५-६. आपो न देवीरुप यन्ति होत्रियमवः पश्य-न्ति विततं यथा रजः। प्राचैर्देवासः प्रणयन्ति देवयुं ब्रह्मप्रियं जोषयन्ते वरा इव ॥ (अ २०.२५.२, ऋ१.८३.२)

जल के समान विदुषी स्त्रियाँ विद्वान् को प्राप्त करें तथा सूर्य के समान विस्तृत रक्षा-स्थान को देखे। विद्वन् जन, अग्रगामी विद्वानों के साथ योग्य व्यक्ति

को प्रमुख पद पर स्थापित करते हैं और श्रेष्ठों के समान ईश्वर–वेद के प्रेमी जन को प्राप्त करते हैं।

अब होता अध्वर्यु से पूँछता है— क्या तुमको जल मिल गये ? जल ही यज्ञ है। इस प्रश्न से तात्पर्य यह हैं कि क्या यज्ञ मिल गया ? इस पर अध्वर्यु उत्तर देता है — मिल गये। देख लो ।

अब होता अध्वर्यु से कहता है —

हे अध्वर्यु, इन जलों से तुम इन्द्र के लिये मधु सहित सोमको, जो वर्षा लानेवाला और शुभ परिणाम वाला है, बीच में अन्य कृत्य करके निचोड़ो। वह इन्द्र कैसा है ? वसु वाला, रुद्र वाला, आदित्य वाला, ऋभुवाला विभुवाला, अन्नवाला, बृहस्पतिवाला और विश्वदेववाला है जिसको पीकर इन्द्रने वृत्रोंको मारा और शत्रुओं को पराजित किया। ओ३म् — यह कह कर होता अपनी जगह से उठता है। उठ कर जलों का सम्मान करता है जैसे जब कोई प्रतिष्ठित पुरुष निकट आताहै तो उठकर सम्मान करते हैं। इसलिये होता को सम्मानार्थ जलों के पीछे जाना चाहिए। यदि दूसरा कोई भी यज्ञ करे तो भी यश होता का है। इसलिये मन्त्र पढ़ने वाले को जल के पीछे जाना चाहिये। उसके पीछे जाते हुए यश की कामना वाले उसे यह मन्त्र बोलना चाहिए—

५०७-८. अम्बयो यन्त्यध्वभिर्जामयो अध्वरीयताम्। पृञ्चतीर्मधुना पयः ॥ (अ०१.४.१ ऋ० १.२३.१६)

रक्षक जल –धारायें भाई–बहिनों के समान यज्ञ कर्ताओं के मार्गों से, जल को मधुरता से युक्त करती हुई गति करती हैं ।

जो यश की कामना करे वह यह मन्त्र पढ़े ।

जो तेज, ब्रह्मवर्चस् की कामना करे वह यह मन्त्र पढ़े–

५०९–१०. अमूर्या उपसूर्ये याभिर्वा सूर्यः सह । ता नो हिन्वन्त्वध्वरम् ॥(य० ६.२४, ऋ०१.२३.१७)

वे जल धारायें हमारे यज्ञ को पुष्ट करें जो सूर्य में पास रहती हैं और जिनके साथ सूर्य वर्तमान रहताहै।

जो पशु की कामना हो तो यह मन्त्र पढ़े —

५११-१२. अपो देवीरुपह्वये यत्र गावः पिबन्ति नः। सिन्धुभ्यः कर्त्वं हविः ॥ (अ० १.४.३, ऋ १.२३.१८)

मैं उन दिव्य जलों को प्राप्त करूँ जहाँ हमारी गौएं (गायें, भूमियाँ, सूर्य-किरणें) उन्हें पीती हैं। नदी–नहरों से मनुष्य अन्न उत्पन्न करें ।

५१३. एमा अग्मन् रेवतीर्जीवधन्या अध्वर्यवः सादयता सखायः। नि बर्हिषि धत्तन सोम्यासोऽपां नप्त्रा संविदानास एनाः ॥ (ऋ० १०.३०.१४)

जीवों के पालक ये ऐश्वर्य – युक्त जल पृथिवी पर आते हैं। हे मित्र अध्वर्युओं, इन्हें प्राप्त करो और हे जलविद्या जाननेवालो, जल वर्षक ( सूर्य-वायु आदि ) से सम्बन्धित होकर इन जलों को पृथिवी के क्षितिज पर धारण करो।

५१४. आग्मन्नाप उशतीर्बर्हिरेदं न्यध्वरे असदन् देवयन्तीः। अध्वर्यवः सुनुतेन्द्राय सोममभूदु वः सुशका देवयज्या ॥ (ऋ० १०.३०.१५)

गति-शील, सूर्य –किरणों के प्रति जाने वाले ये जल इस वायु-मण्डलस्थ आकाश में आते हैं और वायुमण्डलमें रहते हैं। हे अध्वर्युओ, सूर्य वा वायु के लिये तेजोयुक्त वाष्पमय पदार्थ उत्पन्न करो, तुम्हारा देवयज्ञ सुख से सम्पन्न हो। २ (२०

खण्ड ३ (२१) ❁ उपांशु और अन्तर्याम ❁

प्रातरनुवाक यज्ञ का शिर है । उपांशु और अंतर्याम प्राण और अपान हैं। (उपांशु और अंतर्याम दो घड़े होते हैं जिनमें सोम रखा जाता है । घड़ों के ऊपर जो छोटे प्याले से होते हैं उनको उपांशु ग्रह और अंतर्याम ग्रह कहते हैं ) वाणी वज्र है। जब उपांशु और अंतर्याम से आहुतियाँ दी जाती हों तो होता शब्द न बोले, यदि वह बोलेगा तो इस वाणी रूपी वज्र के द्वारा यजमान के प्राण ले लेगा। यदि बोल पड़े तो किसी अन्य को चाहिए कि होता से कह दे कि तुमने वाणी बोल कर वाणी रूपी वज्र से यजमान के प्राण ले लिये, अब तुम्हारे भी प्राण चले जायँगे। सदा ऐसा ही होता है। इसलिये जब उपांशु और अन्तर्याम से आहुतियाँ दी जायं तो होता वाणीको न निकाले। जब उपांशु से आहुति दी जा चुके तो वह बोले—

प्राणं यच्छ स्वाहा त्वा सुहव सूर्याय।

अब वह श्वास खींचे और कहे—

हे प्राण, मुझ में प्राण धारण करो।

अन्तर्याम ग्रह से आहुति के पश्चात् वह बोले—

अपानं यच्छ स्वाहा त्वा सुहव सूर्याय ॥

प्रश्वास बाहर निकाल कर कहे—

हे अपान, मुझमें अपान धारण करा।

फिर जिस पत्थर पर उपांशु का सोम पीसा गया उसको यह कहकर छूना है—"व्यानाय त्वा" और वाणी को छोड़ता है। यह उपांशु-सवन आत्मा है। होता इस प्रकार आत्मा में प्राण धारण करा के मौन को छोड़ता है और पूरी आयु को प्राप्त होता है। इसी प्रकार वह भी जो इस रहस्य को समझता है॥ ३(२१)[५१]

खण्ड ४ (२२)

## बहिष्पवमान स्तोत्र

ऋग्वेद ९.११.१

प्रश्न-होता बहिष्पवमान केलिए जाते हुए अध्वर्यु के साथ चले या न चले। कुछ लोग यह कहते हैं कि चले, क्योंकि बहिष्पवमान का स्तोत्र मनुष्यों और देवों दोनों के लिए है। इसलिये यह भी उनमें चल सकताहै। परन्तु यह विचार ठीक नहीं। यदि वह चलेगा तो ऋक् को साम के पीछे डाल देगा।

यदि कोई उसे ऐसा करते भी देखे तो उससे कह दे— "यह होता साम गाने वालों के पीछे हो लिया और हमने अपना यश उद्‌गाता को दे दिया, यह अपने स्थानसे गिर गया और गिरता रहेगा"। ऐसा सदा होता है। इसलिये जहाँ बैठा है वहीं बैठा रहे और यह अनुमन्त्र पढ़ता रहे—

यो देवानामिह सोमपीथो यज्ञे बर्हिषि वेद्याम्।
तस्यापि भक्षयामसि॥

अर्थात् इस बर्हि यज्ञ में देवों के लिए सोम निकाला गया, उसे हम खावें।

इस प्रकार होता उस सोमसे वंचित नहीं रहता, अब उसको कहना चाहिए —

"मुखमसि मुखं भूयासम्"

तू मुख है। मैं भी मुख अर्थात् मुख्य हो जाऊँ। बहिष्पवमान यज्ञ का मुख (मुख्यभाग) है। जो इस रहस्य को समझता है वह मुख्य होता है।

❀ पयस्या की प्रशंसा ❀

दीर्घजिह्वी (लम्बी जवान वाली) नाम की एक आसुरी स्त्री थी। उसने देवताओं के प्रातः-सवन को चाट लिया। उस में विष आ गया। देवों ने इसका उपचार करना चाहा। उन्होंने मित्र और वरुण से कहा—तुमदोनों इसका उपचार करो।

उन्होंने कहा—अच्छा पहले हम तुमसे वर मांग लें। देवों ने कहा—माँगो। उन्होंने पयस्या (मट्ठा) माँग लिया। उससे सोमको ठीक करदिया॥४(२२)

खण्ड ५ (२३)

## पुरोडाश

देवों के सवन साथमें जुड़े नहीं रहते थे। उन्हों ने पुरोडाशोंको देखकर प्रत्येक सवनका भाग अलग कर दिया। इनको सोम से पहले दान दिया। अतः इनका नाम पुरोडाश हुआ।

कुछ का मत है कि पुरोडाश इस प्रकार बांटे— प्रातःसवन के लिए— ८ कपालों का, मध्यके लिए- ११ का और तीसरे सवन के लिए — १२ कपालों का। क्योंकि सवन छन्द के अनुसार हैं। किन्तु यह मान्य नहीं। सवनों के पुरोडाश सब इन्द्रके हैं,अतः उनको ११ कपालों का ही होना चाहिए।

कुछ का कथन है कि सोम की रक्षाके लिए पुरोडाश का बिना घी लगा भाग ही खाये क्योंकि इन्द्र ने घृत-वज्र से ही वृत्र मारा था। किन्तु यह मान्य नहीं। क्योंकि हवि और सोम दोनों अग्नि में छोड़े जाते हैं अतः जो भाग चाहे, खाले। ये हवियाँ यजमान के पास और इस रहस्य को समझने वाले के पास सब ओर से आजाती हैं॥ ५ (२३)

खण्ड ६ (२४)

## हविष्पंचक

५ प्रकार की हवियों को समझने वाला समृद्धि पाता है। वे ये हैं—धान, करम्भ, परिवाप, पुरोडाश और पयस्या। यज्ञ के अक्षर-पञ्चक को समझने वाला समृद्धि पाता है। ये हैं—सु, मत्, पद्, वग्,दे। [ ये निम्नलिखित होतृ-जप के आद्य अक्षर हैं—

सुपूजितं मत्प्रहृष्टं पतु सर्वव्यापि तच्च वक्।
सर्वस्य वक्त्र ब्रह्मैव दे फलानां प्रदात् तत्॥

—सम्पादक ]

# नराशंस-पंचक

जो यज्ञ की नराशंस-पंक्तिको जानता है वह इस के द्वारा समृद्धि पाता है। प्रातः सवन के २ नराशंस (चमस), मध्याह्नके २, और तीसरे सवन का १ हैं।

# सवन-पंचक

जो यज्ञ की सवन-पंक्ति को समझता है वह इस के द्वारा समृद्धि पाता है। ये हैं— सोम-याग के पहले दिन का पशु-उपवसथ, ३ सवन, पशुरनूबन्ध्य।

हविष्पञ्चक की याज्या ऋचा यह है—

हरिवाँ इन्द्रो धाना अत्तु पूषण्वान् करम्भं सरस्वतीवान् भारतीवान् परिवापः इन्द्रस्यापूपः।

२ हरियोंवाला इन्द्र धान खाये, पशुओंवाला पूषा करम्भ, सरस्वती-भारती का परिवाप और इन्द्र का पूआ है। इन्द्र के २ हरि ऋक् और साम, पशु पूषन् हैं, करम्भ अन्न, सरस्वती वाणी, प्राण भरत, परिवाप (खीलें) अन्न और पूआ इन्द्रिय है। इस प्रकार यज्ञ करके होता यजमान को देवताओं का सायुज्य, सारूप्य और सालोक्य प्राप्त करा देता है तथा स्वयं और इस रहस्य का जानने वाला भी श्रेय के सायुज्य तथा श्रेष्ठता को पाता है।

पुरोडाश के हर सवन की स्विष्टकृत् आहुति यह है— 'हविरग्ने वीहि' (हे अग्नि, हवि खा)।

इस प्रकार अवत्सार ऋषि अग्निके प्रिय धाम को पागया और परम लोक को पहुंच गया। जो इस को समझ कर हवि-पंचक की आहुति देता और याज्य मन्त्र बोलता है वह भी यही लाभ पाता है। ६(२४)

आचार्य वीरेन्द्र मुनि शास्त्री एम ए. द्वारा सम्पादित ऐतरेय ब्राह्मण की दूसरी पञ्चिका का तीसरा अध्याय समाप्त।



महर्षि महीदास ऐतरेय कृत

# ऐतरेय ब्राह्मण ग्रन्थ

नवाँ (दूसरी पञ्चिका में चतुर्थ) अध्याय

खण्ड १ (२५)

## सोम-पान का अधिकार

सोम को पहले पीने के लिए देव झगड़ पड़े कि मैं पहले पिऊँ। वे इस बात पर एकमत हुए कि दौड़ में जो जीत जाये वही पहले पिये। तदनुसार वे दौड़े। उनमें वायु नियत स्थानपर प्रथम पहुँचा, फिर इन्द्र, फिर मित्र-वरुण, फिर अश्विनौ। इन्द्र ऐसा दौड़ा कि वायु के पास गिर पड़ा। तब बोला—दोनों साथ आये। अतः दोनों जीते अतः आधा भाग मुझे मिले। वायु बोला— नहीं, मैं ही जीता हूं। इन्द्र ने

कहा—तीसरा भाग ही मिले। वायुने कहा—नहीं। इन्द्र ने कहा— चौथाई ही मिले, हम दोनों ही जीते हैं। वायु मान गया। तभी से इन्द्र को चौथाई और वायु का ३ भाग मिलते हैं। इन्द्रवायु के बाद मित्र-वरुण, फिर अश्वी जीते। वे जिस क्रम से जीते उसी क्रम से उन्हें सोम-पान-अधिकार मिला।

# ऐन्द्र-वायवीय ग्रह (पात्र)

इन्द्र-वायु के ग्रह (सोम के घड़े) में इन्द्र का चौथाई भाग है। ऋ० ४.४६.२ (आगे सं० ५१८) में वायु को इन्द्रसारथि बताता है। अतः जब वीर पुरुष युद्ध में लूट का माल लेते हैं तो सारथि कहते हैं कि चौथाई भाग हमारा है क्योंकि इन्द्रने वायुका सारथि बनकर विजय पाई थी ॥ १ ॥ (२५)

खण्ड २ (२६)

ये जो २-२ देवोंके सोम-ग्रह हैं उनमें इन्द्र-वायु के वाणीप्राण, मित्र-वरुण के चक्षु-मन और अश्विओंके श्रोत्र-आत्मा हैं। कुछ लोग इन्द्र-वायु के घड़े में से आहुति देते समय २ अनुष्टुभों की पुरोनुवाक्या व २ गायत्री छन्दों की याज्या पढ़ते हैं [अनुष्टुप् वाणी की और गायत्री प्राण की], किन्तु यह मान्य नहीं। क्योंकि पुरोनुवाक्या याज्या से बड़ी हो गई। जब याज्या ऋचा बड़ी या बराबर हो तब ही सफलता होती है।

❀ इन्द्र-वायु की पुरोनुवाक्या-याज्या ❀

वायु की पुरोनुवाक्या यह है—

५१५. वायवायाहि दर्शत इमे सोमा अरंकृताः।
तेषां पाहि श्रुधी हवम् ॥ [ऋ० १.२.१]

हे वायु, आओ, ये सोम सुशोभित हैं, उनकी रक्षा करो, इस पुकार को सुनो।

दूसरी इन्द्र-वायु की पुरोनुवाक्या यह है—

५१६. इन्द्रवायू इमे सुता उप प्रयोभिरागतम्।
इन्दवो वामुशन्ति हि ॥ [ऋ० १.२.४]

वायु की याज्या ऋचा यह है—

५१७. अग्रं पिबा मधूनां सुतं वायो दिविष्टिषु।
त्वं हि पूर्वपा असि ॥ [ऋ० ४.४६.१]

हे वायु, तू सोमको पहले धारण कर, तू पूर्वपा है। इससे यजमानमें प्राण धारण कराता है, क्योंकि वायु प्राण है। आगे इन्द्र-वायु की याज्या है—

५१८. शतेना नो अभिष्टिभिर्नियुत्वाँ इन्द्रसारथिः।
वायो सुतस्य तृम्पतम् ॥ [ऋ० ४.४६.२]

इसमें इन्द्र के पद से वाणी को धारण कराता है क्योंकि वह इन्द्र की है। इस प्रकार यज्ञ को विषम किए प्राण-वाणीकी कामना पूरी करता है।

खण्ड ३ (२७)

२ देवों का सोम प्राण है। उसे एक ही पात्र से लेते हैं क्योंकि सब प्राण एक ही हैं। आहुति दो देते है क्योंकि प्राण २ हैं। जिस मन्त्र से अध्वर्यु सोमपात्र देता है उसी से होता लेता है—

५१९. एष वसुः पुरूवसुरिहवसुः पुरूवसुर्मयि वसुः पुरूवसुर्वाक्पा वाचं मे पाहि ॥

हे वाणी के रक्षक, मेरी वाणी की रक्षा कर। होता ऐन्द्र-वायव्य ग्रह से सोम पीकर कहता है—

५२०. उपहूता वाक् सह प्राणेनोप मां वाक् प्राणेन ह्वयतामुपहूता ऋषयो दैव्यासस् तनूपावानस्तन्वस् तपोजा उप मां ऋषयो दैव्यासो ह्वयन्तु तनूपावानस्तन्वस्तपोजाः।

दिव्य शरीरोंके रक्षक और तपसे उत्पन्न ऋषि (प्राण) बुलाये गये, वे मुझे बुलावें।

# मैत्रावरुण ग्रह

अब होता मित्र-वरुणके पात्र से सोम पीता है—

५२१. एष वसुर्विदद् वसुरिह वसुर्विदद् वसुर्मयि वसुर्विदद् वसुश्चक्षुष्पा चक्षुर्मे पाहि।

हे आँख के रक्षक, मेरी आँख की रक्षा कर। अब वह पढ़ता है —

५२२. उपहूतं चक्षुः सह मनसोप मां चक्षुः मनसा ह्वयतामुप हूता ऋषयो दैव्यासस्तनूपावानस्तन्वस्तपोजा उप मामृषयो दैव्यासो ह्वयन्तु तनूपावानस्तन्वस्तपोजाः।

मनके साथ आँख बुलाई गई। वह मुझे बुलावे। दिव्य तनूपा और तपोजा ऋषि (प्राण) बुलाये गये, वे मुझे बुलायें।

अब होता अश्विओं के पात्र से सोम पीता है

# अश्विओं का ग्रह (पात्र)

एष वसुः संयद्वसुरिह वसुः संयद्वसुर्मयि वसुः संयद् वसुः श्रोत्रपाः श्रोत्रं मे पाहि ।

हे कान के रक्षक, मेरे कान की रक्षा कर ।

अब वह पढ़ता है—

५२४. उप हूतं श्रोत्रं सहात्मनोप मां श्रोत्रं सहात्मना ह्वयताम् ...... इत्यादि ।

कानको आत्माके साथ बुलाया वह मुझे बुलाये ।

इन्द्रवायु के ग्रह से पीते समय होता पात्र के मुँह को अपनी ओर करता है, क्योंकि प्राण–अपान उस के सामने हैं । इसी प्रकार मित्र-वरुण के ग्रह में से पीता है क्योंकि दोनों आँखें उसके सामने हैं. अश्विओं के ग्रह से पीते समय अपने मुखको पीछे फेर लेता है क्योंकि मनुष्य और पशु चारों ओर से शब्द सुनते हैं । (३)

खण्ड ४ (२८)

सभीदो देवताओं के सोम –पात्र प्राण हैं । इसलिए प्राणों को जारी रखने और उनको टूटने न देन के लिये याज्यं मन्त्रों को निरन्तर पढ़ना चाहिए । दो देवताओं के सोमपात्र प्राण हैं । अतः एव होता अनुवषट्कार न पढ़े । इससे प्राणों का क्रम टूट जायगा । क्योंकि अनुवषट्कार क्रम टूटने का द्योतक है । यदि कोई होताको अनुवषट्कार करते देखे तो कहे कि तुमने प्राणों का क्रम वन्द कर दिया, जो अन्यथा बन्द न होता और इसलिए तुम्हारा जीवन समाप्त हो जायगा । ऐसा सदा होता है । इसलिये दो देवताओं के सोम-पात्रों पर अनुवषट्कार न पढ़े ।

इस पर कुछ लोग प्रश्न करते हैं कि जब मैत्रावरुण पुरोहित दो बार प्रतिज्ञा करता है और दो वार याज्य मन्त्र पढ़ने की प्रेरणा करता है तो होता एक बार प्रतिज्ञा करके दो बार वषट्कार क्यों बोलता है ? ( आगू का अर्थ यह है कि पुरोहित कहता है " होता यक्षत " या "होतर्यज" यह वह दो बार कहता है । होता एक बार उत्तर देता है " ये३ यजामहे । " प्रश्न यह है कि दो प्रश्नों का होता एक ही उत्तर क्यों देता है ) इसका उत्तर यह है कि दो देवदाओं के सोम-पात्र प्राण हैं और आगू वज्र है । इसलिए होता यदि दो याज्य मन्त्रों के बीच में आगू बोल दे तो वह वज्र से यजमान का जीवन काट दे । (यदि कोई होता को ऐसा करते देखे तो ) कहे कि तूने यजमान के जीवन को आगू वज्र से काटकर अपना जीवन भी काट डाला । सदा ऐसा ही होता है । होता दो याज्य मन्त्रों के बीच में आगू न बोले ।

इसके अतिरिक्त मैत्रावरुण पुरोहित यज्ञ का मन है और होता वाणी है । मन से प्रेरित होकर होता वाणी बोलता है । जो मन से विरुद्ध वाणी बोलता है वह वाणी असुरों को प्यारी होती है, देवों को नहीं । होता का आगू १ मैत्रावरुण पुरोहित के दोनों आगुओं के अनुकल है । ( ४ )

खण्ड ५ ( २९ ) ❀ ( ऋतु-याग ) ❀

ऋतु–याज्य प्राण हैं । जो ऋतु–याग करते हैं अर्थात् जो ऋतुओं के लिए आहुतियाँ देते हैं वे यजमान को प्राण धारण कराते हैं । 'ऋतुना' से आरम्भ होते हुए ऋतुओं के छः मन्त्र बोल कर प्राण, 'ऋतुभिः' से आरम्भहुई ४ ऋचाओंसे अपान, और 'ऋतुना' से आरम्भ हुई पिछली २ ऋचाओं से व्यानको धारण कराते हैं । इन ऋतुकी ऋचाओंको प्राणों का क्रम जारी रखने के लिए बिना रुके पढ़ते हैं । ऋतु–याजों के पीछे वषट्कार न कहे : इस से वे रुकेंगीं और आपत्ति होगी, अतः वषट् न बोले ।

खण्ड ६ ( ३० )

दो देवोंवाले सोम–ग्रह प्राण हैं । उनमें से पीकर इला ( पशुओं ) को बुलाता है ।

प्रश्न— पहले पुरोडाश खाये या सोम पिये ?

उत्तर—पहले भोजन फिर सोम–पान करे । पहले अपने हाथ का पुरोडाश फिर चमस में से सोम-पान करे । इसप्रकार उसे दोनों (खाना-पानी) मिलते हैं । ग्रहों में से चमस में सोम उड़ेलने का तात्पर्य यह है कि होता आत्मा में प्राण धारण करता है । जो इस भेद को समझता है वह पूर्ण आयु पाता है । ( ६ )

खण्ड ७ ( ३१ )

# तूष्णीं-शंस

देवों ने जो यज्ञ किया वही असुरों ने किया। वे बराबर शक्तिवाले होगये और देवोंके अधीन न रहे तब देवों ने 'तूष्णीं शंस' (मौन प्रार्थना) को देखा। इसे असुरों ने नहीं किया। यह सार रूप है। देव जिस यजुर् को उठाते थे असुर उसे जान लेते थे। किन्तु वे इसको न जान सके। देवों ने इसका प्रहार किया और जीत गये। जो इस को समझता है वह अपने अत्याचारी शत्रु पर विजय पा लेता है।

देवों ने अपने को विजयी समझकर यज्ञ आरम्भ किया। जब असुरों को विघ्न डालने के लिए पास आते देखा तब उन्होंने कहा इसको समाप्त कर दें जिससे असुर इसका विध्वंस न कर सकें। उन्होंने तूष्णींशंस द्वारा उसे समाप्त किया। 'भूरग्निर्ज्योतिरग्निः' से आज्य-प्रउग (प्रातः-प्रार्थना) को, 'इन्द्रो ज्योतिर्भुवो ज्योतिरिन्द्रः' से निष्केवल्य-मरुत्वती (मध्याह्न-प्रार्थना) को और 'सूर्यो ज्योतिर्ज्योतिः स्वः सूर्यः' से वैश्वदेवअग्नि-मारुत (सायं-प्रार्थना) को समाप्त किया।

इस प्रकार तूष्णींशंस से यज्ञ समाप्त करके यज्ञ-रक्षार्थ उन्हें अन्तिम ऋचा मिल गयी। उसे जब वह कह लेता है तब यज्ञ समाप्त हो जाता है। तूष्णींशंस पढ़ने पर यदि कोई होता को निन्दा-शाप दे तो उससे कहे— 'यह शाप तुम्हीं को हानि पहुँचायेगा।' तो आज प्रातः इस यज्ञ को तूष्णींशंस में उसी प्रकार स्थापित करते हैं जिस प्रकार घर आये का सत्कार किया जाता है।' ऐसा कहने पर भी जो निन्दा करे वही हानि उठाता है, अतः होता की निन्दा न करे।

खण्ड ८ (३२)

तूष्णींशंस तीनों सवनों की आँखें हैं—
भूरग्निर्ज्योतिः, ज्योतिरग्निः—प्रातः सवन की
इन्द्रो ज्योतिः, भुवो ज्योतिरिन्द्रः—माध्यन्दिन की
सूर्यो ज्योतिः, ज्योतिः स्वः सूर्यः—सायंसवन की

२-२ आँखें हैं। ऐसा समझने वाला आँखों वाले सवनोंसे समृद्ध होकर स्वर्ग लोक को जाता है। यह एक ही आँख है, किन्तु २-२ बार बोलने से २-२ हैं, जैसे आँख के गोलक २ हैं पर आँख एक ही है।

यह तूष्णींशंस यज्ञ की जड़ है। जो यजमान की जड़ ही खोदना चाहे वही इसे न पढ़े, क्योंकि इसके न पढ़ने से यज्ञ बिना जड़ के हो जाता है और वह यज्ञ के साथ ही नष्ट हो जाता है।

इस पर कहते हैं कि होता को तूष्णींशंस पढ़ना ही चाहिए। यह ऋत्विज के लाभ के लिए है। ऋत्विज में ही यज्ञ प्रतिष्ठित है और यजमान यज्ञ में प्रतिष्ठित है अतः तूष्णींशंस पढ़ना ही चाहिए।

प्रारम्भ से नवाँ (दूसरी पञ्चिका का चौथा अध्याय) समाप्त।

—❀—

# ऐतरेय ब्राह्मण [अध्याय १०] दूसरी पञ्चिका में पाँचवाँ अध्याय

## आज्य शस्त्र के 3 भाग

सामगों के १२ स्तोत्र और ऋग्वेदी होताओं के १२ शस्त्र (पठनीय मन्त्र) होते हैं— १-१ स्तोत्र के लिए १-१ शस्त्र। १२ शस्त्र निम्नलिखित हैं—

प्रातःसवन के ५— आज्य, प्रउग, मैत्रावरुण, ब्राह्मणाच्छंसि और अच्छावाक्।

माध्यन्दिन सवन के ५—मरुत्वतीय, निष्केवल्य, मैत्रावरुण, ब्राह्मणाच्छंसि और अच्छावाक्।

सायं सवन के २—वैश्वदेव और अग्निमारुत।

आज्य शस्त्र के ३ भाग हैं— १. आहाव। यह ब्राह्मण है। २. निविद्। यह क्षत्रिय है। ३. सूक्त। यह वैश्य है। आहाव के बाद निविद् को कह कर होता ब्राह्मण को क्षत्रिय से मिला देता है। सूक्त से पहले निविद् को कहकर क्षत्रिय से वैश्य को मिला देता है। यदि होता यजमान को क्षत्र-रहित करना चाहे तो निविद् के मध्य में सूक्त कह दे।

होता अगर चाहे कि यजमानको ठीकर सब वर्णों से युक्त रखे तो पहले आहाव 'शोंसावोम्' कहे, फिर निविद् फिर सूक्त।

# निविद की प्रशंसा

पहले अकेला प्रजापति ही था। उसने चाहा बहुत हो जाऊँ। उसने तप तपा। उसने मौन धारण कर लिया। एक वर्ष के पश्चात् उसने बारह पद कहे— यही निविद् हैं। निविद् कहने के बाद सब प्राणी उत्पन्न हुए। इसको (कुत्स) ऋषिने देखतेहुए पढ़ा—

५२५. स पूर्वया निविदा कव्यतायोइमा प्रजा अजनयन्मनूनाम्। विवस्वता चक्षसा द्यामपश्च देवा अग्निं धारयन् द्रविणोदाम्॥ (ऋ० १.९६.२)

उस ईश्वर ने पहले निविद् (वेदवाणी) काव्य से विचारशीलों की प्रजा को उत्पन्न किया। चमकते हुए सूर्य से (प्रकाश) और जलोंको उत्पन्न किया। देव धन देनेवाली अग्नि को धारण किया करते हैं।

इसीलिये जब होता सूक्त से पहले निविद् को कहता है तो उसे सन्तान का लाभ होता है। जो इस रहस्य को समझता है उसको सन्तान और पशु प्राप्त होते हैं। १ (३३)

खण्ड २ (३४) ❀ निविद के १२ पद ❀

होता निविद् के १२ पद कहता है —

१—अग्निर्देवेद्धः [अग्नि देवोंसे प्रज्वलित कीगई]

देवों की प्रज्वलित की हुई वह अग्नि आदित्य है जिसको देवों ने प्रज्वलित किया। इसी को वह इस द्युलोक में फैलाता है।

२—अग्निर्मन्विद्धः [अग्नि मनुष्यों द्वारा प्रज्वलित की गई]

मनुष्यों से प्रज्वलित की गई अग्नि यह [पृथ्वी] की अग्नि है। क्योंकि मनुष्यों ने इसे जलाया है। इसके द्वारा वह इसको इस पृथिवी में फैलाता है।

३—अग्निः सुषमित् [अग्नि जो अच्छी प्रज्वलित है।] यह वायु है। वायु अपने द्वारा अपने को और जो कुछ संसार में है उसको प्रज्वलित करता है इस को वह अन्तरिक्ष में फैलाता है।

४—होता देववृतः [देवों से वरण किया होता] वह आदित्य है। क्योंकि वह हर जगह देवों से वरण किया हुआ है। इस प्रकार वह उसे द्युलोक में फैलाता है।

५—होता मनुवृतः [मनुष्यों से वरण किया गया होता] यह (यज्ञ) अग्नि है। क्योंकि यह अग्नि हर जगह मनुष्यों द्वारा वरण की जाती है। इस प्रकार होता इस लोक में इसे फैलाता है।

६—प्रणीर्यज्ञानाम् [यज्ञों को ले जाने वाला] वायु यज्ञों का ले जानेवाला है। जब वह चलता है तब यज्ञ होता है, तभी अग्निहोत्र होता है। इस प्रकार अन्तरिक्षमें वायुपर आधिपत्य प्राप्त करता है।

७—रथीरध्वराणाम्। [अध्वरों का रथी]

वह सूर्य है, क्योंकि वह रथीकी तरह चलता है। इस प्रकार वह सूर्य का ज्ञान यहाँ फैलाता है।

८—अतूर्तो होता [अपराजित अग्नि] क्योंकि इसका कोई मुकाबला नहीं करसकता। वह इस लोक में इस अग्नि पर आधिपत्य करता है।

९—तूर्णिर्हव्यवाट् [हव्यको लेजानेवाला] वायु है जो संसार में शीघ्रता से चलता है और हवियों को देवोंतक लेजाता है। होता वायुपर अधिकार पाताहै।

१०—आ देवो देवान् वक्षत् [देव देवों को लाये] वह आदित्य देवों को यहाँ लाता है। इस प्रकार वह उस पर उस लोक में आधिपत्य पाता है।

११—यक्षदग्निर्देवो देवान् [अग्नि देवोंका संगठन करे।] इस से अग्नि पर आधिपत्य करता है।

१२—सो अध्वरा करति जातवेदाः [उत्पन्न हुए संसार में विद्यमान वायु यज्ञ पूर्ण करे]—इस से वह अन्तरिक्ष में वायु पर आधिपत्य प्राप्त करता है। २

खण्ड ३ (३५)

# शस्त्र-तूका भाग ३—'सूक्त'

अब होता ऋग्वेद मण्डल ३ सूक्त १३ के ७ अनुष्टुप् छन्द पढ़ता है। मन्त्रके पहले और दूसरे पाद को अलग अलग करके पढ़ता और तीसरे-चौथे पाद को मिलाकर पढ़ता है। इसप्रकार मैथुन का रूप करके यजमान को व इस बातके समझनेवाले को सन्तान और पशुओं से युक्त करता है। और वज्र

दंड तथा कुठार का रूप(पहले पतला फिर स्थूल) बनाकर, शत्रु पर आक्रमण करके उसे दबा लेता है।

खण्ड ४ (३६)

इन लोकों में देव-असुर लड़ते थे। देवों ने सदस् [ऋत्विजोंके बैठनेके स्थान]को ग्रहणकिया, असुरों ने उनको वहाँसे उठा दिया। तब वे अग्नीध्र के स्थान पर चले गये। वहां वे नहीं हारे अतः ऋत्विज अग्नीध्र के पास बैठते हैं, सदस्पर नहीं। वहीं अग्नि से धारण किये जाने के कारण उसे 'आग्नीध्र' कहते हैं।

# आज्य क्यों कहते हैं ?

असुरोंने सदस् को अग्नि बुझा दी, किन्तु देवोंने उसे आग्नीध्रसे फिर जला दिया और असुरोंको हरा दिया, अतः यजमान आग्नीध्रसे अग्नि लेते हैं। उन्हों ने प्रातः के आज्यों से ही विजय पाई अतः ये आज्य कहाते हैं। [ आ=सब ओर से, जय =आज्य ]

# अच्छावाक का शस्त्र

उन जीतते आते हुए प्रशास्ता-ब्राह्मणाच्छंसी—अच्छावाक में से अच्छावाक सदः में नहीं आ सका उसमें इन्द्र-अग्नि स्थित होगये जो देवों में ओजिष्ठ, बलिष्ठ, सहिष्ठ, श्रेष्ठ, पार लगानेवाले हैं; अतः प्रातः-सवनमें अच्छावाक ऐन्द्राग्न का शंसनकरता है। अत एव सदः में पहले अन्य होता पहुँचते हैं फिर अच्छावाक। लोकमें भी हीन पीछे ही जाना चाहता है। अतः जो ब्राह्मण बहुत ऋचाएँ जानने वाला, वीर्यवान् हो वही अच्छावाकका शस्त्र ऋ० ३.१२.१ पढ़े उसीसे वह श्रेष्ठ होता है। ४ (३६)

खण्ड ५ ( ३७ )

# शस्त्र, स्तोत्र अनुकूल

यह यज्ञ देव-रथ है। आज्य-प्रउग उसकी दो रस्सियाँ हैं। होता आज्य से पवमान-स्तोत्र का और प्रउग से आज्य का अनुशंसन करता है। वह सावधानी के लिए रस्सियोंको थाम लेता है। उसी तरह मनुष्य-रथों की लगामोंको सारथि थामते हैं जो ऐसा जानता है उसका रथ नहीं टूटता।

कहते हैं कि जैसा स्तोत्र वैसा शस्त्र हो। यहां साम-गायक पवमानकी ऋचा गाते हैं और होता अग्नि का याज्य पढ़ता है—यह कैसे अनुकूल है?

समाधान यह है कि अग्नि पवमान है—जैसा कि कहा—

५२६—ऋग्निॠषिःपवमानः ॥(ऋ०९.६६.२०)

ऐसे आग्नेयीसे पावमानी अनुकूल हो जाती है।

प्रश्न—गायत्री छन्द के स्तोत्र के साथ अनुष्टुप् छन्द का आज्य-शस्त्र कैसे अनुकूल होगा ?

उत्तर-आज्यके ७ अनुष्टुप् पहले और अन्तिम को ३-३ बार बोलने से ११ हुए। १२ वीं याज्या के विराट् छन्दके ३३ अक्षरों को ३२ का अनुष्टुप् मान लेनेसे (क्योंकि १ या २ के बढ़ने से छन्दोभेद नहीं होता) १२ अनुष्टुप् १६ गायत्री के बराबर हैं इस प्रकार अनुष्टप्-शस्त्र गायत्री-स्तोत्र के अनुकूल हो जाता है। आज्य-शस्त्र की याज्या यह है—

५२७. अग्न इन्द्रश्च दाशुषो दुरोणे सुतावतो यज्ञमिहोप यातम्। अमर्धन्ता सोमपेयाय देवा:॥ (ऋ० ३.२५.४)

अग्नि-इन्द्र यहाँ यज्ञ के पास आयें।

यहाँ अग्नि-इन्द्र की याज्या विजयार्थ पढ़ता है यह ३३ अक्षरों का विराट् छन्द है। देव ३३ हैं—८ वसु, ११ रुद्र, १२ आदित्य, १ प्रजापति, १ वषट्कार। इस प्रकार वह पहले ही शस्त्रमें १-१ अक्षर १-१ देवके लिए कहता है। अक्षर-क्रम से देव सोम पीते हैं। इस प्रकार देव-पात्र से देव तृप्त होते हैं।

# याज्य शस्त्रानुकूल

प्रश्न— यहाँ इन्द्राग्नि की याज्या केवल अग्नि वाले शस्त्र के अनुकूल कैसे है ?

उत्तर—शस्त्र भी इन्द्राग्नि का है, जैसा कि आ ग्रह-मन्त्र और तूष्णींशंस से प्रकट होता है—

५२८. इन्द्राग्नी आगतं सुतं गीर्भिर्नभो वरेण्यम्। अस्य पातं धियेषिता॥ ( ऋ० ३.१२.१)

हे इन्द्र और अग्नि,आकाश के समान श्रेष्ठ को

के पास आओ और बुद्धि-प्रेरित होकर इसे पिओ।

खण्ड ६ ( ३८ )

## होतृ-जप के ६ भाग—

होता का जप वीर्य है, जिसका सिंचन चुपचाप होता है। यह आहाव से पहले होता है, उसके बाद शस्त्र। होता के जप के ६ भाग ये हैं—

१— पिता मातरिश्वा ( प्राण पिता है )। इसे कह कर मानो वीर्य-सिंचन करता है।

२— अच्छिद्रा पदाऽधात् (वीर्य पूर्ण है)।

३— अच्छिद्रोक्था कवयः शंसन् ( कवियों ने इस पूर्ण वीर्य को उत्पन्न किया )।

४—सोमो विश्वविन् नीथा निनेषद् बृहस्पतिरुक्थामदानि शंसिषद्। बृहस्पति ब्राह्मण है। स्तुति किया गया सोम क्षत्रिय है। 'नीथानि' तथा 'उक्थामदानि' शस्त्र हैं। दैवी ब्राह्मण-क्षत्रिय से प्रेरित हो कर होता शस्त्र पढ़ता है। ये दोनों जगत्पर शासन करते हैं। इनकी प्रेरणा के बिना होता के द्वारा किया कार्य न किये के बराबर है। जो ऐसा जानता है उसका किया सब सुकृत होता है, अकृत नहीं।

५— वागायुर्विश्वायुर्विश्वमायुः। आयु प्राण है, प्राण वीर्य है, वाणी योनि है—यह पढ़कर मानो वह वीर्य सींचता है।

६— क इदम् शंसिष्यति, स इदम् शंसिष्यति। 'क' प्रजापति है, वही उत्पन्न करेगा॥ ६(३८)

खण्ड ७ ( ३९ )

आहाव के पश्चात् तूष्णींशंस पढ़ता है। मानो वीर्य में विकार उत्पन्न करता है। यह ६ पदोंमें रुक रुक कर पढ़ता है। इस प्रकार वह पुरुष को ६ अंगवाला बना देता है।

तूष्णींशंस के पश्चात् वह पुरोरुक् निविद उच्च स्वरसे पढ़ता है। मानो वह बच्चेको जन्म देता है। पुरोरुक् १२ पदों में होती है। १२ मासों का संवत्सर होता है। वह प्रजापति है, जो सृष्टि को बनाता, यजमान को उत्पन्न करता और उसे पशु तथा सन्तान से युक्त करता है। जो यह जानता है वह प्रजा और पशुओं से युक्त होता है।

यह पुरोरुक् को जातवेदः के लिए पढ़ता है जिसका नाम अन्तिम पद में आता है।

प्रश्न—जातवेदः तीसरे सवन का देवता है, प्रातः सवन में उसके लिए पुरोरुक् क्यों पढ़ते हैं?

उत्तर— जातवेदः प्राण है। वह उत्पन्न हुओं को जानता है। जिनको वह नहीं जानता, वे कैसे हो सकते हैं? जिसने समझ लिया कि आज्य-शस्त्र से मेरी आत्मसंस्कृति होगयी वही ज्ञानी है। ७(३९)

खण्ड ८ ( ४० )

## आज्य शस्त्र का सूक्त

अब वह आज्य-शस्त्र-सूक्त(ऋ.३.१३)पढ़ता है—

५२९. प्र वो देवायाग्नये बर्हिष्ठमर्चास्मै।
गमद्देवेभिरा स नो यजिष्ठो बर्हिरा सदत्॥१॥

हे मनुष्यो, तुम में जो देवों के साथ यज्ञकर्ता हो वह आये और आसन पर विराजे। उस आसनस्थ देव अग्नि ( विद्वान् नेता )का सत्कार करो।

५३०. ऋतावा यस्य रोदसी दक्षं सचन्त ऊतयः।
हविष्मन्तस्तमीळते तं सनिष्यन्तोऽवसे॥ २॥

सत्य-पालक रक्षक और द्यावा-पृथिवी जिसके बल का आश्रय लेते हैं उसकी सभी प्रशंसा करते हैं।

५३१. स यन्ता विप्र एषां स यज्ञानामथा हि षः।
अग्निं तं वो दुवस्यत दाता यो वनिता मघम्॥३॥

वह विप्र तुम्हारा और इन यज्ञों का नियामक है ऐश्वर्य-दाता है, उस अग्नि की सेवा करो।

५३२. स नः शर्माणि वीतयेऽग्निर्यच्छतु शन्तमा।
यतो नः प्रुष्णवद्वसु दिवि क्षितिभ्यो अप्स्वा॥४॥

वह अग्नि हमें रक्षार्थ घर और सुख दे, जिससे हमें द्यौ, अन्तरिक्ष तथा पृथिवीसे ऐश्वर्य-धन मिले।

५३३. दीदिवांसमपूर्व्यम् वस्वीभिरस्य धीतिभिः।
ऋक्वाणो अग्निमिन्धते होतारं विश्पतिं विशाम्॥५

स्तोता प्रकाशमान, अपूर्व, सुखदायक, प्रजापति अग्नि को, धनवाली धारक नीतियों से दीप्त करें।

५३४. उत नो ब्रह्मन्नविष उक्थेषु देवहूतमः।
शं नः शोचा मरुद्वृधो अग्ने सहस्रसातमः॥३॥

हे अग्नि, हजारों उपदेश देनेवाला, मनुष्यों द्वारा बढ़नेवाला, श्रेष्ठोंमें प्रशंसित तू ब्रह्मकी प्राप्तिके लिए

हमारी रक्षा कर और हमारा कल्याण कर।

४३४. नू नो रास्व सहस्रवत्तोकवत्पुष्टिमद्वसु।
द्युमदग्ने सुवीर्यम् वर्षिष्ठमनुपक्षितम्॥ ७॥

हे अग्नि, तू हमें उत्तम सन्तान-युक्त, पुष्टिकर, असंख्य धन और दीप्तियुक्त, उत्तम अक्षय बल दे।

# सूक्तका अध्यात्म अर्थ

१—प्र का अर्थ प्राण है। सब जीव उसे पाकर ही चलते हैं। इस प्रकार होता प्राण धारण कराता है।

५—मन ही दीदिवान् (प्रकाशवान्) है। उससे पहले कुछ नहीं। वह मन का संस्कार करता है।

४—वाणी ही शर्म है। जो दूसरों की बात को दुहराता है उसे कहते हैं कि हमने इसे चुप कर दिया। इस मन्त्र से वह वाणीका संस्कार करता है।

६—श्रोत्र ब्रह्म है। उससे ब्रह्म को सुनता है। इस प्रकार वह कान का संस्कार करता है।

३—अपान यन्ता है,क्योंकि प्राण अपानके द्वारा नियन्त्रित है। इस से अपान का संस्कार करता है।

२—आँख ऋत है। यदि कोई कहे कि मैंने स्वयं अपनी आँख से देखा तो उसका विश्वास कर लेते हैं। इस प्रकार वह आँख का संस्कार करता है।

७—आत्मा सहस्रवान् और पुष्टिमान् है। इसे पढ़ कर वह समस्त आत्मा को सुसंस्कृत करता है।

अब वह एक याज्य मन्त्र पढ़ता है जो पूर्ति, पुण्य और लक्ष्मी है, उससे वह आत्मा का संस्कार करता है। जो यह समझता है वह छन्दों, देवताओं, ब्रह्म और अमृतसे युक्त होकर देवताओंमें मिल जाता है।

खण्ड ६ (४१)

# सूक्त का दैविक अ[र्थ]

वह तूष्णींशंस को ६ पदों में पढ़ता है। ६ ऋ[तुएँ] होती हैं, वह उनमें प्रवेश करता है। पुरोरुक् को [१२] पदों में पढ़ता है। १२ मास होते हैं, वह उनमें प्रवे[श] करता है।

१—प्र अन्तरिक्ष है, ये सब भूत उसमें ही रहते [हैं,] वह उसमें प्रवेश करता है।

५—यह सूर्य ही दीदिवान् है, वह इसमें प्रवे[श] करता है।

४—अग्नि 'शर्माणि' है, वही अन्न आदि दे[ता] है। वह उन्ही में प्रवेश करता है।

६—चन्द्रमा ही ब्रह्म है,वह उसमें प्रवेश करता है।

३—वायु नियन्ता है, उससे ही अन्तरिक्ष नि[य]न्त्रित रहता है। वह उसमें प्रवेश करता है।

२—द्यौ और पृथिवी रोदसी हैं। वह इ[न] उन्हीं में प्रवेश करता है।

७—संवत्सर ही सहस्रवान् और पुष्टिमान् है, वह उसीमें प्रवेश करता है। इससे समाप्त करता है।

वह याज्या (संख्या ५२७) पढ़ता है। वृ[ष्टि] और विद्युत् याज्या हैं, क्योंकि ये अन्न को उत्प[न्न] करती हैं। इस प्रकार वह उन में प्रवेश करता है।

जो इस रहस्य को समझता है, वह इन सब[से] युक्त होकर देवतामय हो जाता है।

—❀—

आचार्य वीरेन्द्र मुनि शास्त्री एम ए. द्वारा सम्पादित ऐतरेय ब्राह्मण की दूसरी पञ्चिका का पाँचवाँ अध्याय समाप्त।

——❀——

महर्षि महीदास ऐतरेय कृत

# ऐतरेय ब्राह्मण ग्रन्थ, पञ्चिका ३, अध्याय १

ग्यारहवाँ ( तीसरी पञ्चिका में प्रथम ) अध्याय

खण्ड १

## दूसरा प्रउग शस्त्र

प्रउग शस्त्र ग्रहों (प्यालों) में से सोम की आहुतिको देने के लिए उपयुक्त है। प्रातः काल के ९ ग्रह हैं—१ .उपांशु, २. अन्तर्याम, ३. वायव्य, ४. ऐन्द्रवायव्य, ५. मैत्रावरुण, ६. आश्विन, ७. शुक, ८. मन्थी, ९. आग्रायण। बहिष्पवमान सूक्त (ऋ० ९.११)के ९ मन्त्रों से इनकी स्तुति कीजाती है। तत्पश्चात् अध्वर्यु १०म ग्रह लेता है। हर एक मन्त्रके साथ बोला गया 'हिं' १०वां मन्त्र मान लिया जाता है। संख्या बराबर है।

१—होता वायुके ३मन्त्र(वायव्य-ग्रह-शस्त्र) पढ़ता है वायवायाहि ० ( संख्या ५१५ )

५३६, वाय उक्थेभिर्जरन्ते त्वामच्छा जरितारः।
सुतसोमा अहर्विदः ॥

५३७, वायो तव प्रपृञ्चती धेना जिगाति दाशुषे।
उरूची सोमपीतये ॥ (ऋ० १.२.१-३ )

२—अब इन्द्र-वायव्य शस्त्र के ३ मन्त्र पढ़ता है—
इन्द्रवायू ० ( संख्या ५१७ ).

५३८. वायविन्द्रश्च चेतथः सुतानां वाजिनीवसू।
तावा यातमुप द्रवत् ॥

५३९. वायविन्द्रश्च सुन्वत आ यातमुप निष्कृतम्।
मक्ष्वित्था धिया नरा ॥ ( ऋ० १.२.४-६)

हम सूर्य-वायु को जानकर ठीक उपयोग करें।

३—अब मित्र-वरुण के ३ मन्त्र (शस्त्र) पढ़ता है—

५४०-४२. मित्रं हुवे पूतदक्षं वरुणं च रिशादसम्।
धियं घृताचीं साधन्ता ॥ (साम८४७, य ३३.१७)

५४३-४४. ऋतेन मित्रावरुणावृतावृधावृतस्पृशा।
क्रतुं बृहन्तमाशाथे ॥ ( साम ८४८ )

५४५-४६. कवी नो मित्रावरुणा तुविजाता उरुक्षया।
दक्षं दधाते अपसम् ॥[साम ८४९, ऋ० १.२.७-९]

जल बनानेवाले हाइड्रोजन-आक्सीजन को जानकर हम उनका यथोचित उपयोग करें। वे बल-धारक हैं।

४—अब वह अश्विओं के लिए ३ मन्त्र पढता है—

५४७. अश्विना यज्वरीरिषो द्रवत्पाणी शुभस्पती।
पुरुभुजा चनस्यतम् ॥

५४८. अश्विना पुरुदंससा नरा शवीरया धिया।
धिष्ण्या वनतं गिरः ॥

५४९-५०. दस्रा युवाकवः सुता नासत्या वृक्तबर्हिषः।
आयातं रुद्रवर्तनी ॥[य० ३३.५८, ऋ० १.३.१-३]

अग्नि-जल, सूर्य-चन्द्र,धन-ऋण विद्युत्, प्राणापान को जानकर उनका यथोचित उपयोग करो।

५— अब वह इन्द्र के ३ मन्त्र [ शुक्र और मन्थी ग्रहों के शस्त्र ] पढ़ता है—

५५१-५४ इन्द्रायाहि चित्रभानो सुता इमे त्वायवः।
अण्वीभिस्तना पूतासः ॥

५५५-५८.इन्द्रा याहि धियेषितो विप्रजूतः सुतावतः।
उप ब्रह्माणि वाघतः ॥

५५९-६१. इन्द्रा याहि तूतुजान उप ब्रह्माणि हरिवः।
सुते दधिष्व नश्चनः ॥ [अ० १०.३१.१-३]
[ऋ० १.३.४-६, य० १०.८७-८९,साम११४६-४८]

६—अब विश्वेदेवों के ३ मन्त्र (आग्रयणशस्त्र)पढ़ता है—

५६२-६४. ओमासश्चर्षणीधृतो विश्वे देवास आगत।
दाश्वांसो दाशुषः सुतम् ॥ [ य० ७.३३ ]

५६५. विश्वे देवासो अप्तुरः सुतमागन्त तूर्णयः।
उस्रा इव स्वसराणि ॥

५६६. विश्वे देवासो अस्रिध एहिमायासो अद्रुहः।
मेधं जुषन्त वह्नयः ॥ [ ऋ० १.३.७-९ ]

अब वह सरस्वती के ३ मन्त्र पढ़ता है—

५६७-६९. पावका नः सरस्वती वाजेभिर्वाजिनीवती।
यज्ञं वष्टु धियावसुः ॥ [ साम १८९ ]

५७०-७१. चोदयित्री सूनृतानां चेतन्ती सुमतीनाम्।
यज्ञं दधे सरस्वती ॥

५७२-७३. महो अर्णः सरस्वती प्र चेतयति केतुना।
धियो विश्वा विराजति ॥
[ऋ० १.३.१०-१२, यजु० २०.८४-८६]

सरस्वतीका ग्रह नहीं है। इच वाणी है। वाणी से जो कोई ग्रह लिये जाते हैं उन्हीं को इन शस्त्रों से स्तुति हो जाती है। जो इस रहस्य को समझता है उसके सभी ग्रह शस्त्रवाले हो जाते हैं। (१)

# ७ देवों केलिए २१ मन्त्र

खण्ड २—प्रउग से अन्नाद्य को प्राप्त करता है। प्रउग में अन्यान्य देवताओंकी स्तुति होती है और अन्यान्य का ही कृत्य होता है। जो इस रहस्य को समझता है वह ग्रहों में अन्यान्य खाद्य पदार्थों को रखता है॥ यह जो प्रउग शस्त्र है वह यजमान का सबसे निकटस्थ सम्बन्धी है। इसलिये उसको इसका बहुत ध्यान रखना चाहिए – ऐसा कहा जाता है। क्योंकि होता इसी से संस्कार करता है।

१—वह वायुके ३ मन्त्रों को पढ़ता है, इसीलिये कहते हैं कि वायु प्राण है। प्राण वीर्य है। शरीर में वीर्य पहले उत्पन्न होता है, फिर मनुष्य पैदा होता है। यह जो वायु के मन्त्रों को पढ़ता है उससे यजमान में प्राण का संस्कार करता है।

२—इन्द्र और वायु के ३मन्त्र इसलिये पढ़ता है कि जहाँ प्राण है, वहाँ अपान है। इन के पढ़ने से यजमान में प्राण और अपानका संस्कार करता है।

३–यह मित्र और वरुण केलिए ३ मन्त्र पढ़ताहै। यह इसलिए कहते हैं कि जब आदमी बनता है तो पहले आँख बनती हैं। मित्र और वरुण के लिए मन्त्र पढ़ कर मानों वह यजमान की आँख का संस्कार करता है।

४— वह अश्विओं के ३ मन्त्र पढ़ता है क्योंकि बच्चे के पैदा होने पर कहते हैं कि यह सुनने की इच्छा करता है। यह ध्यानदे रहाहै. अश्वि के मन्त्र पढ़कर वह यजमानके कानोंका संस्कार करता है।

५–इन्द्र के ३ मन्त्र पढ़ता हैं क्योंकि उत्पन्न हुए बच्चे के विषयमें कहा करते हैं कि यह पहले गर्दन उठाता है, बाद में सिर। इन्द्रके मन्त्र पढ़कर मानों वह यजमान में वीर्य का संस्कार करता है।

६–विश्वेदेवों के ३ मन्त्र पढ़ता है क्योंकि जब बच्चा पैदा होता है तो पीछे से हाथ पैर हिलाता है। अङ्ग विश्वे देवों के है। इन मन्त्रों को पढ़कर मानो यजमान के अंगोंका संस्कार करता है।

७–,वह सरस्वती के ३ मन्त्र पढ़ता है। क्योंकि जब बच्चा पैदा होताहै तो वाणी सबसे पीछे आती है। सरस्वती वाणीहै। सरस्वती के तीन मन्त्र बोल कर वह यजमान में वाणी का संस्कार करता है।

जो इस रहस्य को समझता है या जिस यजमान के लिए होता मन्त्र पढ़ता है, वह एक बार उत्पन्न होने पर भी इन सब देवताओं, सब स्तुतियों, सब छन्दों, सब प्रउगों, सब सवनों द्वारा फिर नया जन्म पाता है। (२)

खण्ड ३—प्रउग शस्त्र प्राणों के लिए हैं। ७ देवों के लिए मन्त्र पढ़कर वह सिरमें ७ प्राण रखता है।

प्रश्न— क्या होता पाप या भद्र कर सकता है?

उत्तर— हाँ, मन्त्रों में गड़बड़ करने या पद छोड़ देने से अनर्थ कर सकता है। वायु के मन्त्रों में त्रुटि से यजमान प्राणों से, इन्द्र-वायु के मन्त्रोंकी गड़बड़से प्राण-अपान से, मित्र-वरुणके मन्त्रों में गड़बड़ से आँखसे, अश्वि-मन्त्रों की गड़बड़ द्वारा कान से, इन्द्र के मन्त्रों में गड़बड़ द्वारा वीर्य से, विश्वेदेव-मन्त्रों में गड़बड़ द्वारा अङ्गों से, और सरस्वती की ऋचा में गड़बड़ द्वारा वाणी से वञ्चित हो सकता है।

यदि वह यजमान को ठीक रखना चाहे तो मन्त्रों को यथाविधि पढ़े। जो यह समझता है वह अपनेको सब अङ्गों और आत्मा से युक्त रखता है। (३)

खण्ड ४ — प्रश्न--अग्नि के स्तोत्र के साथ इन वायु आदि के शस्त्रों की अनुकूलता कैसे होगी?

उत्तर—ये सातों देवता अग्नि का ही शरीर हैं— १. वायु जलती अग्नि का रूप, २. इन्द्र-वायु २ भागों में जलती अग्निके रूप, ३.मित्र-वरुण अग्निके ऊपर नीचे होने का मित्र–भयानक रूप, ४. अश्वि अग्नि का २ भुजाओं और अरणियों से घिसने का रूप, ५. इन्द्र अग्नि का बड़े जोर से बबबब करके जलने का रूप, ६. विश्वेदेव अग्नि को कई भागों में करने का रूप, ७. सरस्वती शोर करके जलने का रूप है। इस प्रकार साम और ऋक्पाठ अनुकूल होते हैं।

होता विश्वेदेवों के लिए याज्या पढ़ता है—
५७४-७५. विश्वेभिः सोम्यं मधु अग्ने इन्द्रेण वायुना। पिबा मित्रस्य धामभिः ॥ [ऋ१.१४.१०, य ३३.१०]

इसप्रकार विश्वेदेवोंको भाग देकर सन्तुष्ट करताहै।

खण्ड ५—

## वषट्कार

वषट्कार देवोंका पात्र है। उससे होता देवताओंको तृप्त करता और अनुवषट्कार से पुनः तृप्त करता है जैसे गाय-घोड़े को बार बार घास-पानी देते हैं।

प्रश्न— उत्तरवेदि की अग्नि में ही फिर वषट्कार क्यों करते हैं, धिष्ण्या के पास क्यों नहीं?

उत्तर— अनुवषट्कार 'सोमस्याग्ने वीहि' कहकर वषट्कार करता और धिष्ण्यों को तृप्त भी करता है।

प्रश्न— सोम का वह स्विष्टकृत् भाग कौन सा है जिसमें से बिना समाप्त किये खा लेतेहैं और अनुवषट्कार करते हैं?

उत्तर— अनुवषट्कार से वे कृत्य समाप्त कर सोम पी लेते हैं। यही सोम का स्विष्टकृत् भाग है। [५]

खण्ड ६—वषट्कार वज्र है। यदि कोई शत्रु हो तो वषट् कहते हुए उसे स्मरण करले, उसे नष्ट कर देगा।

वषट्के षट् (६) शब्द से वह ६ ऋतुओंको स्थापित करता है। जो इसे जानता है वह सुस्थित होजाता है।

वेद के पुत्र हिरण्यदन् ने कहा— षट् कहकर होता ६ को प्रतिष्ठित करता है—द्यौ, अन्तरिक्ष, पृथ्वी, जल, सत्य और तप। यदि ये स्थापित होगये तो शेष सभी स्थापित हो जाते हैं।

वौषट् का 'वौ'=आदित्य ६ ऋतुओंका बोधक है। उसे कहकर वह यजमानको ऋतुओंमें प्रतिष्ठित करता है। जैसा वह देवोंके साथ करता वैसा देव उसके साथ करते हैं। (६)

खण्ड ७— वषट् ३ होते हैं—१.वज्र, २.धामच्छद् ३, रिक्त। ऊँचे स्वर से बोला गया वज्र शत्रु को दबा सकता है। धामच्छद् ऋचाका भाग बनकर प्रजा और पशु देता है। धीरे से बोला गया रिक्त वषट् यजमान और अपने को शून्य कर देता है। इसे बोलने-सुननेवाले दोनों पापी हैं। अतः वषट् धीरे न बोलना चाहिए।

प्रश्न—क्या होता यज्ञ-फल से वंचित कर सकताहै?

उत्तर— हाँ, ऋचा-वषट् दोनों को एक स्वर से पढ़ कर वह यज्ञ-फलसे वंचित, और वषट्को ऋचासे धीमा पढ़कर पापी कर सकता है। यदि वह यजमान को श्री से युक्त करना चाहे तो वषट् को मन्त्रसे मिलाकर जोर से पढ़े। इसको समझनेवाला प्रजा-पशु-युक्त होता है।

खण्ड ८ — वषट् कहते समय जिस देवता के लिए आहुति दीजाये उसीका ध्यान करे। इस प्रकार साक्षात् देवता के लिए याज्या ऋचा पढ़ी जा सकेगी।

वषट्कार-वज्र बिना शान्त किये प्रयुक्त किया जाये तो वह हानिकारक होता है। इसकी शान्ति-प्रतिष्ठा को सभी नहीं जानते। अतः वषट् के बाद 'वाक्ओजः' अनुमन्त्र बोलने से वह हानि नहीं पहुंचाता।

यजमान इस अनुमन्त्र को बोले—

वषट्कार, मा मां प्रमृक्षो, माऽहं त्वां प्रमृक्षम् बृहामन उपह्वये, व्यानेन शरीरं प्रतिष्ठासि प्रतिष्ठां गच्छ, प्रतिष्ठो मां गमय।

कुछ लोग कहतेहैं कि यह बहुत बड़ा है, इसके स्थान में 'ओजः सहोजः' बोलना चाहिए। ओज-सहः वषट्के २ बड़े प्यारे शरीर हैं। इस प्रकार वह यजमान को प्यारा धाम दिलाता और जो इसे समझता वह प्यारा धाम पाता है।

वाणी-प्राण-अपान रूपी वषट् के बोलने पर जब ये तीनों निकलतेहै तब 'वागोजः सहोजो मयि प्राणापानौ' पढ़ना चाहिए। इससे होता और इस रहस्य को जाननेवाला वाणी-प्राण-अपान-पूर्णायु को पाता है। (८)

खण्ड ९—जब यज्ञ देवताओं के पास से चला गया तब उन्होंने उसे प्रैष मन्त्रों से बुलाना चाहा, इसीलिए ये प्रैष (प्र-इष्) कहाते हैं। पुरोरुक् से चमकाया अतः (पुरः रुच्) पुरोरुक्, वेदी में पाया अतः(विद् प्रापणे) वेदी, ग्रहोंमें ग्रहण किया अतः ग्रह, निविद्से देवताओं से निवेदन किया अतः निविद् नाम हुआ।

जब कोई किसी खोई वस्तु को पाना चाहता है तो इसका अधिक भाग चाहता है। जो बुद्धिमान होता है वह अच्छा भाग चाहता है। जो समझता है कि प्रैष बलवान हैं वह यहभी जानता है कि श्रेष्ठ है। प्रैष का अर्थ है खोये हुये को चाहना। इसलिये प्रैष को सिर झुका कर बोलते हैं। (९)

खण्ड १०—

# निविद

निविद् जो हैं वे 'उक्थ' अर्थात् शस्त्रोंके गर्भ हैं। प्रातः सवन में वे उक्थ या शस्त्रोंसे पहले रखे जाते हैं। क्योंकि गर्भ में बच्चे नीचे को सिर किये रहते हैं। और नीचे को सिर किये पैदा होते हैं।

दोपहर के सवन में वे शस्त्र के मध्य में रक्खे जाते हैं। क्योंकि गर्भ योनि के मध्य में होते हैं। सायं के सवन में निविद् पीछे रखे जाते हैं। क्योंकि गर्भ ऊपर से पैदा होते हैं। जो इस रहस्य को समझता है वह प्रजा और पशु से युक्त होता है।

जो निविद् हैं वे 'उक्थों' के पेश ( किनारे की-बेल ) हैं। यह प्रातः सवन में उक्थों के पहले रखे जाते हैं। जैसे जुलाहा कपड़ेके सिरेपर बेल बनाता है। दोपहर के सवन में बीच में रखे जाते है; जैसे जुलाहा कपड़े के बीच में बेल बनाता है। सायंकाल के सवन में ये पीछे रखे जाते हैं। जैसे जुलाहा कपड़े के पीछे बेल बनाता हैं। जो इस रहस्य को समझता है वह यज्ञके बेल बूटों से अपने को सजा लेता है। (१०)

खण्ड ११— यह जो निविद् हैं वे सूर्य के हैं। यह प्रातः सवन में उक्थों से पहले पहले रक्खे जाते हैं, दोपहर के सवन में बीच में और तीसरे सवन में पीछे। ये सूर्य ही के मार्ग का अनुसरण करते हैं।

देवों ने यज्ञ को थोड़ा २ करके (पच्छः) पाया। इसलिये निविद भी टुकड़े २ करके पढ़े जाते हैं।

जब देवों ने यज्ञको पाया तो उसमें से एक अश्व निकला। इसलिये कहते हैं कि यजमान निविद् पढ़ने वालोंको एक अश्व दे। यह वर बहुत अच्छा समझा जाता हैं।

निविद पढ़ने वाला किसी पद को न छोड़े। क्योंकि पद छोड़ने से मानो यज्ञ में छेद करता हैं। यज्ञ में छिद्र हो जाने पर यजमान बड़ा पापी हो जाता है। इसलिये निविद में कोई पद न छोड़े।

निविद् के दो पदों में उलट-पलट न करे। यदि करेगा तो यज्ञ और यजमान उलट-पलट हो जायेंगे।

निविद् के दो पदों को मिलाना भी न चाहिए। यदि मिला देगा तो यज्ञ की दशा को बिगाड़ देगा और यजमान के लिए कष्टदायक होगा।

केवल दो पदों को मिलाना चाहिए— 'प्रेदं ब्रह्म' 'प्रेदं क्षत्रम्'। ऐसा करने से ब्राह्मण और क्षत्रिय को जोड़ता है। ब्रह्म और क्षत्र मिले रहते हैं।

निविद् के लिए ३ ऋचाओं से अधिक के सूक्त चुने, क्योंकि निविद् के पद सूक्त की भिन्न भिन्न ऋचाओं के अनुकूल होने चाहिए। निविद् के द्वारा स्तोत्र बढ़ जाता है।

तीसरे सवन में निविद् को एक ऋचा शेष रहने पर कहे। यदि दो ऋचाएँ शेष रहने पर कहेगा तो उत्पत्ति की शक्ति को नष्ट कर देगा और गर्भों को बालकों से रहित कर देगा।

निविद् को सूक्त से आगे न जाने दे। यदि आगे हो जाये तो फिर उसको पीछे न लौटाये क्योंकि उस का स्थान नष्ट होगया। अब दूसरे देवता और दूसरे छन्द का एक सूक्त चुने और उसमें निविद् रक्खे।

दूसरे निविद् सूक्त को पढ़नेसे पूर्व ऋग्वेद मंडल १० के सूक्त ५७ को पढ़े—

५७६-७७. मा प्रगाम पथो वयं मा यज्ञादिन्द्र सोमिनः माऽन्तःस्थुर्नो अरातयः ॥१॥ ( अ० १३.१.५६ )

अर्थ— हम मार्ग और सोमी-यज्ञ से न भटकें। हमारे अन्दर शत्रु न रहें।

जो यज्ञ में भूल जाता है वह मानो मार्ग से भटक जाता हैं। यह ऋचा पढ़कर वह उसको भूल करने से बचा लेता और शत्रुको हराकर मार भगाता है।

५७८-७९. यो यज्ञस्य प्रसाधनस्तन्तुर्देवेष्वाततः। तमाहुतं नशीमहि ॥२॥ ( अ० १३.१.६० )

इसको पढ़कर वह सन्तान का विस्तार करता है।

५८०-८१. मनो न्वा हुवामहे नाराशंसेन सोमेन। पितॄणां च मन्मभिः ॥ ३॥ ( यजु० ३.५३ )

होता यह ऋचा पढ़ता है। क्योंकि मन से ही यज्ञ ताना और किया जाता है। यही प्रायश्चित्त है ॥(११)

यह आचार्य वीरेन्द्र मुनि शास्त्री द्वारा सम्पादित ऐतरेयब्राह्मण हिन्दी अनुवाद में अध्याय ११ ( तीसरी पञ्चिका का प्रथम अध्याय) समाप्त हुआ।

# ऐतरेय ब्राह्मण [अध्याय १२]

## होता का आहाव, अध्वर्यु का प्रतिगर

खण्ड १(१२). देवताओंके लिये प्रजा (सेना)की कल्पना होनी चाहिए। अर्थात् एक छन्द को दूसरे में रखना चाहिए। प्रातः सवन में होता तीन अक्षर का 'शोंसावोम्' कहता है और अध्वर्यु पांच अक्षर का 'शंसामोदैवोम्' कहता है। इसप्रकार आठ अक्षर हो जाते हैं। आठ अक्षर की गायत्री होती है। इस प्रकार प्रातः सवन में पहले इसको गायत्री बना देते हैं। प्रातः सवन के अन्त में होता चार अक्षरों का 'उक्थं वाचि' कहता है। इस पर अध्वर्यु चार अक्षरों का ओमुक्थशः' कहता है इस प्रकार प्रातः सवन के आरम्भ और अन्त में गायत्री की कल्पना हो जाती है।

दोपहर के सवन में होता छः अक्षरों का 'अध्वर्यो शोंसावोम्' कहता है। इस प्रकार अध्वर्यु पांच अक्षरों का 'शंसामोदैवोम्' कहता है। इस प्रकार ११ अक्षर हो जाते हैं। ११ अक्षर का त्रिष्टुप् होता है इस प्रकार दोपहर के सवन के पहले त्रिष्टुप् की कल्पना हो जातीहै। सवनके अन्तमें होता ७ अक्षरों का 'उक्थं वाचि इन्द्राय' कहता है। अध्वर्यु चार अक्षरों का 'ओमुक्थशाः' कहता है। यह ११ अक्षर हो जाते हैं। ११ अक्षरों का त्रिष्टुप् होना है। इस प्रकार दोपहर के सवन के आरम्भ और अन्त में त्रिष्टुप् की कल्पना हो जाती है।

तीसरे सवनके आरम्भमें होता ७ अक्षरका 'अध्वर्यो शोशोंसावोम्' कहता हैं। अध्वर्यु ५ अक्षर का 'शंसामोदैवोम्' कहता है। यह १२ अक्षर हो जाते १२ अक्षर की जगती होती है। इस प्रकार तृतीय सवन के अन्त में होता ११ अक्षर का 'उक्थं वाचि इन्द्राय देवेभ्यः' अवध्यु एक अक्षर का ओम् कहता हैं। इस प्रकार१२ अक्षर हो जाते हैं। बारह अक्षरों की जगती होती है। इस प्रकार तीसरे सवन के आरम्भ और अन्त दोनों में जगती छन्द की कल्पना की जाती है।

ऋषि ने इसको देखा और कहा —

५८२-८३. यद् गायत्रे अधि गायत्रमाहितं त्रैष्टुभाद्वा त्रैष्टुभं निरतक्षत। यद्वा जगज् जगत्याहितं पदं य इत्तद् विदुस्ते अमृतत्वमानशुः॥

(अ० ६.१०.१, ऋ० १.१६४.२३)

जो गायत्री को गायत्री पर रखना जानते हैं, जिनको ज्ञान है कि त्रिष्टुप् से त्रिष्टुप् निकलता है और जगती जगती में रखा जाता है वह अमृतत्व को प्राप्त होते हैं।

इस प्रकार जो इस रहस्य को समझता है वह छन्द में छन्द को रखता है और देवताओं के लिये प्रजा की कल्पना करता है। १(१२)

खण्ड २ (१३)—प्रजापति ने देवों के लिये यज्ञ और छन्दों के भाग अलग अलग कर दिये। उसने प्रातः सवन में अग्नि और वसुओं के लिये गायत्री छन्द दिया। दोपहर के सवनमें इन्द्र और रुद्रों के लिये त्रिष्टुप् को, विश्वेदेवों और आदित्यों के लिये तीसरे सवन में जगती को दिया।

उसका अपना छन्द अनुष्टुप् था। उसको उसने अन्तिम मन्त्र में जो 'अच्छावाक' का मन्त्र है कर दिया। इस पर अनुष्टुप् ने कहा कि तू देवों में बड़ा पापी है कि तूने अपने ही मुझ अनुष्टुभ् छन्द को अन्त की अच्छावाकीय ऋचा में ढकेल दिया। उसने भूल स्वीकार करली और उसने अपना सोम यज्ञ लिया और अनुष्टुप् को उसके पहलेही अर्थात् मुख पर ही रख दिया। इसलिए सब सवनों में पहले अनुष्टुप् रखा जाता है। जो इस रहस्य को समझता है वह पहला और मुख्य हो जाता है। और श्रेष्ठता को प्राप्त होता है।

प्रजापति ने अपने ही सोम यागमें ऐसा किया। इसलिये ऐसा करने से यजमान यज्ञ का स्वामी हो जाता है और यज्ञ ठीक हो जाता है। जब कभी यजमान इस प्रकार यज्ञ का स्वामी होकर यज्ञ करता है वह यज्ञ जनताके लिए होता है। २(१३)

खण्ड ३(१४)— अग्नि देवताओं का होता था। मृत्यु उसके लिये १.बहिष्पवमान स्तोत्र में बैठा छिपा रहा। अनुष्टुप् छन्द में आज्य शस्त्र आरम्भ करके उसने मृत्यु को जीता। मृत्यु आज्य में छिप रहा। प्र-उग शस्त्र आरम्भ करके उसने मृत्यु को हराया। दोपहर के सवन में वह २.पवमान में बैठा रहा। होता ने अनुष्टुप् के साथ मरुत्वतीय शस्त्र आरम्भ करके मृत्यु को जीता। वह उस सवन में बृहती छन्दों में न बैठ सका, क्योंकि बृहती प्राण हैं। इस प्रकार वह प्राण न ले सका, इसीलिए होता स्तोत्रिय तृच के द्वारा कहता है कि बृहती प्राण हैं, ऐसा करने का उद्देश्य ही प्राणोंकी रक्षा है।

तीसरे सवनमें मृत्यु अग्निके लिए ३.पवमानमें छिपा रहा। अनुष्टुप् के साथ वैश्वदेव शस्त्र आरम्भ करके उसने मृत्युको जीता, तो वह यज्ञायज्ञीय में जा छिपा। वैश्वानरीय अग्निमारुत सूक्त का आरम्भ करर उसने मृत्यु को जीता। यह वज्र है। यज्ञायज्ञीय साम प्रतिष्ठा है। मृत्यु के सब पाशों और स्थाणुओं को पार करके अग्नि छूट आया। जो इस रहस्यको समझता है वह झंझटोंसे छूट जाता और पूरी आयु पाता है। ३

# मरुत्वतीय शस्त्र

खण्ड ४ (१५)—इन्द्रने वृत्रको मारकर यह सोचा कि शायद मैं इसे न हरा सका और दूर दूर तक फिरता रहा, यहांतक कि बहुत दूर पहुंच गया। यह सबसे दूर वाणी अनुष्टुप् है। वह उसमें घुसकर वहीं पड़ा रहा, सब तलाश करते रहे। पितरों ने उसे एक दिनढूंढ़ लिया, देवोंने एकदिन पीछे। इसीलिए पितरों का कृत्य १ दिन पहले और देवोंका १ दिन पीछे है।

उन्होंने कहा—हम सोम निचोड़ें, इन्द्र हमारे पास शीघ्र ही आयेगा। और सोम निचोड़ा। आगे लिखी प्रतिपद् ऋचा पढ़कर उसे सोम के पास लाये—

५८४—८६. आ त्वा रथं यथोतये सुम्नाय वर्तयामसि।
तुविकूर्मिमृतीषहमिन्द्र शविष्ठ सत्पते॥
[ ऋ० ८.६८.१, साम ३५४, १७७१ ]

हे बलिष्ठ, सच्चे पति, रथ के समान अनन्त-कर्म और विघ्ननिवारक तुम्हें रक्षा-सुखार्थ ध्याते हैं।

आगे की अनुचर ऋचा से इन्द्र'सुत' शब्दके द्वारा देवताओं के सम्मुख प्रकट हुआ—

५८७—८६. इदं वसो सुतमन्धः पिबा सुपूर्णमुदरं अनाभयन् ररिमा ते॥ ऋ० ८.२.१,साम १२४,...

हे इन्द्र, इस सिद्ध सोम को पेट भरकर पी।

आगे की इन्द्र-निह्व ऋचासे उसे यज्ञमें बैठाया—

५९०—९१. इन्द्रनेदीय एदिहि मितमेधाभिरूतिभिः आ शन्तम शन्तमाभिरभिष्टिभिरा स्वापे स्वापिभिः
[ ऋ० ८.५३.५, साम २८२]

हे इन्द्र, तू बुद्धियों, रक्षाओं, शान्तिप्रद पूर्ति और शक्तियों के साथ हमारे निकटतम आ।

जो इस रहस्य को समझता है वह स्वयज्ञ इन्द्र के सम्मुख करता है जिससे यज्ञ सफल होता है। (४)

खण्ड ५(१६)— जब इन्द्रने वृत्र को मारा तो देवता समझे कि यह मार न सका, और भाग... उसे स्वापि मरुतों (सोते समय भी वर्तमान) ने नहीं छोड़ा। अतः यह प्रगाथ पढ़ा जाता है।

इसके बाद इन्द्रसम्बन्धी, छन्दः-शब्दवाला ... 'स्वापि'वाला जो मन्त्र हो वह मरुत्वतीय होता ...

खण्ड ६(१७)—होता 'प्र नूनं' आदि ब्रह्मणस्पति के प्रगाथ [२ ऋचाओं] को पढ़ता है। बृहस्पति पुरोहित बनाकर जैसे देवोंने स्वर्ग और इस लोक जीता वैसे ही यहाँ यजमान विजय पाता है।

प्रश्न—साम-गायकों से न गाये इन दो प्रगाथों को, पुनः पठित पाद भी लेकर क्यों पढ़ा जाता है और यहाँ मरुत्वतीय शस्त्र पवमान-सम्बन्धी ९ गायत्री, ६ बृहती, ३ त्रिष्टुप्— इन ३ छन्दों ... १५ ऋचाओं के स्तोम का सामंजस्य कैसे होगा?

उत्तर—यहाँ पहले तृचमें दूसरी-तीसरी गायत्री हैं, दूसरे तृच में ३ गायत्री है इनसे और २ प्रगाथों से बृहतियों का सामंजस्य होता है। इन में सा... रौरव और योधाजय नामक सामोंसे पुनःपठित पा... से स्तुति करते हैं इससे शस्त्रका सामंजस्य होता है। जो त्रिष्टुप् छन्द की २ धाय्या और सूक्त हैं उन... ही इस की और इस रहस्य के ज्ञाता की त्रिष्टुप् का सामंजस्य होता है। ६ (१७)

खण्ड ७(१८)—अब होता धाय्याएँ पढ़ता है।

# धाय्या

अग्निर्नेता०, त्वं सोम०, पिन्वन्त्यपः०— इन ३ धाय्याओं से प्रजापति ने इन लोकोंको धारण और कामनाओंको पूर्ण किया वैसे ही यजमान करता है। जहाँ जहाँ देवों ने यज्ञ का छिद्र देखा वहाँ धाय्या से ढँक दिया। अतः ये धाय्या कहाती हैं। ये यज्ञ की सुइयाँ हैं। जैसे सुईसे वस्त्रसीते हैं वैसे ही इनसे यज्ञ के छिद्र को सिया जाता है। जो यह जानता है उसका यज्ञ छिद्र-रहित होता है।

यह जो धाय्या हैं वे ३ उपसदों के उक्थ हैं—

नीचेका अग्नि का मन्त्र पहले उपसदका उक्थ है–

५६२. अग्निर्नेता भग इव क्षितीनां दैवीनां देव ऋतुपा ऋतावा। स वृत्रहा सनयो विश्ववेदाः पर्षद् विश्वाति दुरिता गृणन्तम्॥ (ऋ० ३.२०,४)

नीचे का सोमका मन्त्र दूसरे उपसद्का उक्थ है-

५६३- त्वं सोम क्रतुभिः सुक्रतुर्भूस्त्वं दक्षैः सुदक्षो विश्ववेदाः। त्वं वृषा वृषत्वेभिर्महित्वा द्युम्नेभिर्द्युम्न्यभवो नृचक्षाः॥ (ऋ० १.९१.२)

नीचे विष्णु का मन्त्र तीसरे उपसद्का उक्थ है

५९४. पिन्वन्त्यपो मरुतः सुदानवः पयो घृतवद् विदथेष्वाभुवः। अत्यं न मिहे वि नयन्ति वाजिनमुत्सं दुहन्ति स्तनयन्तमक्षितम्॥ (ऋ० १.६४.६)

सोम यज्ञके द्वारा जिस किसी लोककी कामना करके वह उसे जीतता है जो इस रहस्यको समझता है धाय्यों को पढ़कर इन उपसदों द्वारा जीतता है।

कुछ लोगों का कहना है कि ('पिन्वन्त्यपो' आदि के स्थान में) नीचे का मन्त्र पढ़ना चाहिए —

५९५. तान् वो महो मरुत एव यान् वो विष्णो रेषस्य प्रभृथे हवामहे। हिरण्यवर्णान् ककुहान् यतस्रुचो ब्रह्मण्यन्तः शंस्यं राध ईमहे॥ (ऋ २.३४.११)

उनका कहना है कि हमने भरतों को इस प्रकार पढ़ते सुना है। लेकिन यह बात माननीय नहीं है। यदि होता इसको पढ़ेगा तो मेघ को रोक देगा। क्योंकि पर्जन्य वृष्टि का स्वामी है। अगर 'पिन्वन्त्यपो' पढ़ेगा तो मेघ अवश्य ही बरसेगा क्योंकि इस मन्त्र में 'अत्यं न मिहे' पद में मेघ की ओर संकेत है और पहले पद में मरुतों की ओर संकेत है 'विनियन्ति' विष्णुके लिये हैं इसका अर्थ है 'विक्रांत' विष्णु विक्रांत वाला है (जो तीनपग चला)। वाजिन इन्द्रके लिये हैं। इसमें चार पद हैं, एक वर्षा के लिए दूसरा मरुतों के लिये तीसरा विष्णु के लिये और चौथा इन्द्र के लिये। यद्यपि यह तीसरे सवन की है लेकिन दोपहर के सवन में पढ़ी जाती है। इसीलिये भरतों के पशु को शाम को गोष्ठ में होते हैं दोपहर को संगविनी (दोपहर को धूप से बचने के स्थान) में आ जाते हैं। 'पिन्वन्त्यपो' यह जगती छन्द है। पशु भी जगती है। यजमान का आत्मा दोपहर है। इस प्रकार यजमानमें पशुओंको धारण कराता है।(७)

खण्ड ८ (१९)–वह मरुत्वतीय प्रगाथ को पढ़ता है–

# मरुत्वतीय प्रगाथ

५९६–९८. प्र व इन्द्राय बृहते मरुतो ब्रह्मार्चत। वृत्रं हनति वृत्रहा शतक्रतुर्वज्रेण शतपर्वणा॥ (ऋ० ८.८९.३, यजु ३३.९६, साम २५७)

मरुत् पशु हैं, पशु ही प्रगाथ हैं, अर्थात् प्रगाथ पशुओं को पाने के लिए हैं।

अब वह ऋ० १०.७३.१–११ मन्त्र पढ़ता है—

५९९-६००. जनिष्ठा उग्रः सहसे तुराय मन्द्र ओजिष्ठो बहुलाभिमानः। अवर्धन्निन्द्रं मरुतश्चिदत्र माता यत् वीरं दधनद् धनिष्ठा ॥१॥ यजु ३३.६४

जिस वीर को माता धारण करती है वह उग्र, बली, स्वाभिमानी शत्रु-नाशार्थ उत्पन्न होता है, उस इन्द्र को मरुत् बढ़ाते हैं।

यह यजमान– जन्मार्थ है। उसे वह यज्ञसे पैदा करता है। इससे विजय होती है।

इस सूक्तके शक्तिके पुत्र गौरवीति ऋषिने देखा और सुख पाया। यजमान भी इससे सुख पाता है।

इस सूक्तके ६ मन्त्रोंके बाद बीचमें निविद पढ़ता [देखो अध्याय १०] है। ये स्वर्गकी सीढ़ी हैं। प्रिय यजमान को वह साथ लेकर चलता है।

यदि हानि पहुँचाना चाहे तो निविद को सूक्त में ३ बार [पहले; मध्य और अन्त में] पढ़े। यदि वह यजमानको दोनों ओरसे प्रजा से अलग करना चाहे

तो निविद के 'ओंशात्रोम्' द्वारा दो टुकड़े कर दे। इस प्रकार वह यजमानको उसके प्रजाओं या सम्बन्धियोंसे दोनों ओर से अलग कर देगा ( अर्थात् पूर्वजों और सन्तान दोनोंसे) । ऐसा वह करे जिसकी कामना दुष्ट हो । स्वर्ग की कामनावाला ठीक ठीक रीति से करे ।

वह इस ऋचा से समाप्त करता है —

६०१–६०२. वयः सुपर्णा उपसेदुरिन्द्रं प्रियमेधा ऋषयोनाधमानाः । अप ध्वान्तमूर्णु हि पूर्धि चक्षुर्मुमुग्ध्यस्मान्निधयेव बद्धान् ॥ (ऋ १०-७३.११,साद६१९)

प्रिय विचार वाले ऋषि लोग सुन्दर परों वाले पक्षियों के समान,इन्द्रके पास गये और प्रार्थना की , कि जो अन्धकार में छिपा है उसे खोल दे। आँखको (प्रकाश से) भर दे। और रस्सी से बंधे हुए जैसे के समान हम को मुक्त कर दे।

जब कहे 'अप ध्वान्तमूर्णु हि'( अँधेरे से हटा) उस समय मन में विचार करे कि अँधेरे से हट रहा हूं। इस प्रकार वह अँधेरे से हट जायगा । जब कहे 'पूर्धि चक्षुः' ( आँख को प्रकाश से भर दे ) तो दोनों आँखें भले । जो इस रहस्य को समजता है उसकी आँखें बुढ़ापे तक ठीक रहती हैं । ' मुमुग्ध्यस्मान् निधयेव बद्धान् ' में निधा का अर्थ है पाश या रस्सी । रस्सी से बंधे हुए के समान । ८ (१६)

खण्ड ९ (२०) — इन्द्र जब वृत्र को मारने लगा तो उसने सब देवताओं से कहा, ' मेरे पास रहो, मेरी मदद करो।' उन्होंने ऐसा ही किया। वे मारने को दौड़े । उसने सोचा कि ये मुझे मारने आते हैं । उसने सोचा 'मैं इनको डरा दूँ ।' उसने उनकी ओर फुसकार मार दी, वह फुसकार से डर कर भाग गये । मरुतोंने उस (इन्द्र) को न छोड़ा । उन्होंने उससे कहा, 'भगवन् मारो ! अपने वीर्य का परिचय दो'। एक ऋषि ने यह देखा और कहा—

६०३–४. वृत्रस्य त्वा श्वसथादीषमाणा विश्वे देवा अजहुर्ये सखायः । मरुद्भिरिन्द्र सख्यं ते अस्तु अथेमे विश्वाः पृतना जयासि ॥ (ऋ० ८.९६.७, ३२४)

अर्थ—हे इन्द्र[जीवात्मा], जब सब इन्द्रियाँ तेरा साथ छोड़ दें तो प्राणों के साथ तेरी मित्रता रहे और तू इन सब शत्रुओं को विजय कर।

उस इन्द्र ने मरुतों को सखा विचार कर निष्केवल्य शस्त्र में साथी बनाया । अतः अध्वर्यु मरुतों का ग्रह लेता है, उनका प्रगाथ व सूक्त पढ़ता है और निविद् को सूक्त में रखता है— यह मरुतों का भाग है ।

अब मरुतों की याज्या को पढ़कर यज्ञ करता है—

६०५–६. ये त्वाऽहिहत्ये मघवन्नवर्धन् ये शाम्बरे हरिवो ये गविष्टौ । ये त्वा नूनमनु मदन्ति विप्राः पिबेन्द्र सोमं सगणो मरुद्भिः ॥ ऋ३.४७.४, य३२.६७

हे इन्द्र, जो मरुत् , तुझको शत्रु-संहार में सहायता दें, और तेरे अनुकूल प्रसन्न रहें उनके साथ सोम पी।

जहाँ जहाँ इन्द्र इनके साथ जीता उसे कहकर होता इनको इन्द्र के सोमपान का भागी बनाता है । ९(२०)

# निष्केवल्य शस्त्र

खण्ड १० (२१)— इन्द्र वृत्र को मारकर, सब को जीतकर प्रजापतिसे बोला—मैं तेरे समान और महान् होजाऊँ । प्रजापति ने कहा— अहं कः (मैं कौन हूं ?) इन्द्र ने कहा—तू 'क' (सुखस्वरूप) है । तभीसे उसका नाम 'क' है, और इन्द्र का 'महेन्द्र' । वह महान् होकर देवों से बोला— मेरा सत्कार करो जैसा कि बड़ों का होता है । देव बोले—तुम्ही बताओ । उसने बताया-सोम का ग्रह(पात्र) दो। माध्यन्दिन सवन, निष्केवल्य शस्त्र, त्रिष्टुप् छन्द, पृष्ठ (दो तृच मिलाकर बना बृहद् रथन्तर, वैरूप आदि)साम उन्होंने उस के लिए दिये । यह रहस्य जाननेवाले को भी देव यह सत्कार देते हैं ।

उससे देव बोले— यहाँ हमारा भी कुछ हो । इन्द्रने कहा —नहीं । देवोंने कहा—कुछ तो होना ही चाहिए । तब उसने उनकी ओर कृपा-दृष्टि से देखा । १० (२१)

खण्ड ११ (२२) — देव बोले, 'इन्द्र की प्रासहा नाम की वावाता(सेना)बहुत प्यारी है, उसीसे पूछें । ( राजा की बड़ी स्त्री महिषी कहलाती हैं, उससे छोटी वावाता, उससे छोटी परिवृक्ता ) । उन्होंने उससे पूछा । उसने कहा, 'कल सवेरे बताऊँगी ' । क्योंकि स्त्रियों को जो पतियों से पूछना होता है, रात को ही पूछती हैं । प्रातः को देव उसके पास गये । उसने इनसे नीचे का मन्त्र पढ़ा —

६० — यद् वावान पुरुतमं पुराषाळा वृत्रहेन्द्रो नामान्यप्राः । अचेति प्रासहस्पतिस्तुविस्मान् यदीमुश्मसि कर्त्तवे करत्तत् ॥ (ऋ० १०.७४.६)

इन्द्र सेनापति है । देव जो चाहते हैं उसे वह करता है— सेना देवों से यह कहती है ।

वे देव बोले—इस सेनाका भी इसमें भाग हो जिसे कुछ नहीं मिला । अतः यह ऋचा यहाँ पढ़ी जाती है ।

सेना इन्द्र की पत्नी है, प्रजापति उस सेना का ससुर है। इसलिये यदि कोई चाहे कि उसकी सेना विजयी हो जाए तो एक तृण (अस्त्र) ले और शत्रु की ओर फेंक दे और कहे 'प्रासहे कस्त्वा पश्यति' तुझे सेनापति देखता है। तो वह सेना छिन्न भिन्न हो जाएगी ; जैसे ससुर के सामने आते ही पुत्र-वधू शर्मा जाती है।

इन्द्र ने उन देवों से कहा इस शस्त्र में आपको भी भाग मिलेगा । देवों ने कहा 'निष्केवल्यशस्त्र में विराट् छन्द में आज्यशस्त्र हमारा भाग हो ; विराट् में ३३ अक्षर होते हैं । देव भी ३३ होते हैं, ८ वसु, ११ रुद्र, १२ आदित्य, प्रजापति और वषट्कार । देवता अक्षर अक्षर बाँट लेते हैं और अक्षर अक्षर करके देव-पात्र से पीते और संतुष्ट होते हैं ।

यदि कोई होता चाहे कि यजमान को घरसे वंचित कर दे तो विराट् छन्द में आज्य शस्त्र न पढ़े, किसी और छन्द अर्थात् गायत्री या त्रिष्टुप् में पढ़े । और यजमान घर आदि से वंचित रह जायगा ।

यदि होता यजमान को घर से युक्त करना चाहे तो विराट् छन्द के नीचे के मन्त्र से याज्य पढ़े इससे उसे अवश्य ही घर की प्राप्ति हो जायगी —

६०८–११. पिबा सोममिन्द्र मन्दतु त्वा यं ते सुषाव हर्यश्वाद्रिः । सोतुर्बाहुभ्यां सुयतो नार्वा ॥ ११(२२) (ऋ० ७.२२.१, सा० ३९८,९२७ अ० २०.११७.१)

खण्ड १२[२३]—पहले ऋक् और साम अलग थे, 'सा' ऋक् ने 'अमः' साम से कहा—हम दोनों परस्पर सम्बन्ध करलें । साम ने कहा — नहीं, मेरी महिमा बड़ी है । उस ने २ ऋचाओं की भी बात न मानी । ३ की बात मान ली । इसलिए ३ ऋचाओं से आरम्भ करते हैं । सा और अमा मिलकर साम बन गया । जो इसे समझनेवाला सामान्य [न्यायवाला] और न्याय-शून्य असामान्य है, जो निन्दा-सूचक है ।

वे दोनों ५-५ भाग करके बनाये गये—१.आहाव और हिंकार, २. प्रस्ताव और पहली ऋचा, ३. उद्गीथ और दूसरी ऋचा, ४. प्रतिहार और तीसरी ऋचा, ५. निधन और वषट्कार । इसीलिए यज्ञ ५ भागवाला और पशु ५ भागवाले[४ पैर १ मुख] हैं ।

५-५ भागवाले ऋक्-साम १० भागवाले विराट् में हैं जिसमें यज्ञ स्थापित है । स्तोत्रिय आत्मा, अनुरूप प्रजा, धाय्या पत्नी, पशु प्रगाथ और सूक्त घर हैं । इस को समझने वाला प्रजा-पशुओं के साथ सुखी रहता है । [स्तोत्रीय ऋ० ६.३३.२२पर सामगान]

खण्ड १३[२४]—१.वह स्तोत्रिय को, जो आत्मा है, मध्यम ध्वनिसे पढ़ता है, इससे आत्मा बनाताहै ।

२. अनुरूप को, जो प्रजा है, उच्च स्वर से पढ़ता है जिससे सन्तान को अधिक सुखी बनाता है ।

३. धाय्या को जो स्त्री है, बहुत नीचे स्वर से पढ़ता है । यह जाननेवाले की पत्नी घर में उससे अप्रिय नहीं बोलती ।

४. प्रगाथ को स्वर-सहित पढ़ता है । पशु ही प्रगाथ और स्वर हैं । यह पशुओंकी प्राप्ति के लिए है ।

५. अब वह इस सूक्त को पढ़ता है—

६१२— इन्द्रस्य नु वीर्याणि प्रवोचम् इत्यादि
ऋ० १.३२.१-१५

निष्केवल्य शस्त्र का यह सूक्त इन्द्र को बहुत प्रिय है । इस सूक्त से ऋषि आंगिरस हिरण्यस्तूप ने इन्द्र को प्रसन्न किया और परम धाम पाया । इसको समझनेवाला भी परम धाम पाता है ।

घर प्रतिष्ठा है । सूक्त भी प्रतिष्ठा है । अतः बड़ी प्रतिष्ठा-युक्त वाणी से इसे पढ़ना चाहिए । यदि किसीके पशु दूर-दूर चर रहे हों तो उनको घर लाया जाता है । क्योंकि घर पशुओंका स्थान है । १३[२४]



यह आचार्य वीरेन्द्र मुनि शास्त्री द्वारा सम्पादित ऐतरेयब्राह्मण हिन्दी अनुवाद में अध्याय १२ ( तीसरी पञ्चिका का द्वितीय अध्याय ) समाप्त हुआ ।—❀—

# ऐतरेय ब्राह्मण ग्रन्थ, पञ्चिका ३, अध्याय ३

तेरहवाँ ( तीसरी पञ्चिका में तीसरा ) अध्याय

## सौपर्ण आख्यान

खण्ड १[२५]—सोम दूसरे लोक में था। देवों-ऋषियों ने सोचा कि वह हम तक कैसे आये। वे छन्दों से बोले— तुम सोम को हम तक लाओ। वे मान गये और सुपर्ण बनकर उड़े, अतः इसको सौपर्ण आख्तान कहते हैं। जो छन्द सोमको लेने उड़े थे वे ४अक्षर के थे। जगती आधी दूर उड़कर थक गयी, वह ३ अक्षर खोकर १ अक्षर की रह गई, तब दीक्षा-तप लेकर लौट आई। पशु जगती के हैं, अतः पशुवाला दीक्षा-तप-युक्त होता है।

फिर त्रिष्टुप् उड़ कर थकगया, वह १अक्षर खो कर ३का रहगया और दक्षिणा लेकर लौटा। अतः वह त्रिष्टुप् के दूसरे सवनमें होती है। १

खण्ड २ [२६]— तब देवों ने गायत्री से कहा— तू सोम को ला। वह बोली— अच्छा, किन्तु मेरे लिए 'स्वस्ति' बोलते रहना। वह उड़ी और वेसब 'प्र च च' स्वस्ति बोलते रहे। अतः स्व-प्रिय यात्री के लिए स्वस्ति-वचन बोलना चाहिए।

गायत्री ऊपर जाकर सोम को और छन्दों के छूटे अक्षरों को ले आयी। [यहाँ गायत्री-शरीर-सम्बन्धी अंश काल्पनिक,असंभव,अतः प्रक्षिप्त है]

खण्ड ३[२७]—गायत्री ने जिस भागको दाएँसे पकड़ा वह प्रातः-सवन हुआ, तभी से वह पहला, मुख्य, अच्छा समझा जाता है। जो इसे समझता है वह श्रेष्ठ हो जाता है।

जो बायेंसे पकड़ा था वह दोपहरका सवन हुआ देवोंने त्रिष्टुप् और इन्द्रको इसमें रख दिया जिस इसमें भी उतना ही बल आगया। जो इसे समझता है वह दोनों सवनों से सुख पाता है।

जिसे वह मुख में लाई वह तीसरा सवन हुआ। उसका रस चूसलिया अवः वह नीरसहोगया। वह रस दूधमें मिला, अतः उसकी आहुति तीसरे सवन में देते हैं, जिससे वह अन्य सवनोंके बराबर होजाता है। इसे समझनेवाला सब सवनों में सुखी होता है।

खण्ड ४(२८)—दोनों छन्दों ने गायत्री से अपने अक्षर माँगे। उसने कहा कि यह मेरी सम्पत्ति है। इस प्रकार उसके ८ अक्षर होगये।

८ अक्षर की गायत्री ने पहले सवनको देवों तक उठाया, ३ अक्षरका त्रिष्टुप् मध्य-सवन को न उठा सका, गायत्रीने उसे अपने ८ देदिये तब उठासका। इसी कारण मध्य-सवन में मरुत्वतीय-शस्त्र के तृच की अन्तिम २ और इसके पीछे की १ ऋचा गायत्री की होती है। १ अक्षर की जगती तीसरे सवन को देवों तक न ले जासकी। इसे भी भाग के बदले ११ अक्षर दिये जिनसे वह ले जा सकी और गायत्री को वैश्वदेव-शस्त्रकी पिछली २, अगली १ ऋचा मिली।

जो इसको जानता है वह सब छन्दोंसे सुखी होता है, क्योंकि सब के शक्ति-गुण बराबर हैं। जो १ था वह ३ होगया। इसका ज्ञाता भेंट का अधिकारी है।

## तीसरा सवन

खंड ५ ( ३९ ) देवों ने आदित्यों से कहा— तुम्हारे द्वारा तीसरे सवन को उठायें। अतः इस में आदित्यका ग्रह होता। इसकी याज्या ऋचा यह है-

६१३— आदित्यासो अदितिर्मादयन्ताम् मित्रो अर्यमा वरुणो रजिष्ठाः। अस्माकं सन्तु भुवनस्य गोपाः पिबन्तु सोममवसे नो अद्य ॥

ऋ० ७.५१.२

इसमें 'मद' शब्द से रूप-समृद्धता है। तीसरे सवन का रूप ही मदवाला होता है। अनुवषट्कार और सोम पान नहीं किये जाते, क्योंकि वे समाप्ति के सूचक हैं। प्राण आदित्य हैं। इससे वह यजमान के प्राणों का अन्त करना नही चाहता।

आदित्यों ने सविता से पूछा कि तेरी सहायतासे

हर तीसरे सवन को ऊपर उठायें। अतः इस के वैश्वदेव शस्त्र का प्रतिपद आरम्भ सविता का तृच है और ग्रह है। याज्या ऋचा यह है—

६१४—दमूना देवः सविता वरेण्यो दधद् रत्नं दक्षं पितृभ्य आयूंषि। पिबात् सोमं ममदयेनमिष्टे परिज्माचित् क्रमते अस्य धर्मणि॥ [अथर्व ७.१४.४]

मद शब्द से इस मन्त्र की रूप-समृद्धता है। प्राण सविता है। वह प्रातःसायं दोनों सवनोंमें सोम पीता है। सावित्री निविद् में 'पिब' व मद शब्द आये है।

दोनों सवनों में वायु के मन्त्र बोले जाते हैं, प्रातः में कई और सायं में एक। क्योंकि शरीरके ऊपरके भाग में प्राण बहुत हैं और निम्न भाग में कम।

अब होता द्यावा-पृथिवी का मन्त्र पढ़ता है। यहाँ पृथिवी और वहाँ द्यौकी प्रतिष्ठा है। इसप्रकार वह यजमान को दोनोंसे प्रतिष्ठित कर देता है। ५[२९]

खंड ६[३०]—ऋभुसूक्त ऋ० १.१११ पढ़ता है—

६१५—तक्षन् रथं सुवृतं विद्मनापसम् इत्यादि

ऋभुओंने तप करके सोमका अधिकार पालिया। उन्हें अग्नि ने वसुओं की सहायता से प्रातःसवन से और इन्द्रने रुद्रों से मिलकर मध्य सवन से निकाल दिया। विश्वेदेव प्रजापति के कहने से इस शर्त पर मान गये कि वह भी साथ रहे। अतः एव ऋभुसूक्त के बाद प्रजापति की २ धाय्याएँ पढ़ी जाती हैं—

६१६-२०— सुरूपकृत्नुमूतये सुदुघामिव गोदुहे जुहूमसि द्यवि द्यवि॥ १॥

[ऋ० १,४ १,साम१६०,१०८७,अ० २०.५७.१,६८.१]

अयं वेनः इत्यादि ॥२॥ [देखो संख्या १५३]

इसप्रकार प्रजापतिने दोनों ओर खड़े होकर सोम पिया। अतः श्रेष्ठी जिसे चाहे सोम पिलाये।

देवोंने ऋभुओंसे घृणा की क्योंकि उनमें मनुष्य की गन्ध आती थी। उन्होंने अपने और ऋभुओं के मध्य में २ धाय्याएँ और रख लीं—

६२१— येभ्यो माता मधुमत् पिन्वते पयः पीयूषं द्यौरदितिरद्रिबर्हाः। उक्थशुष्मान् वृषभरान्त्स्वप्नसस्ताँ आदित्याँ अनुमदा स्वस्तये ॥१॥ ऋ१०.६३.३

६२२-२३ एवा पित्रे विश्वदेवाय वृष्णे यज्ञैर्विधेम नमसा हविर्भिः। बृहस्पते सुप्रजा वीरवन्तो वयं स्याम पतयो रयीणाम् ॥२॥ [ऋ४.५०.६,अ२०.८८.६]

# ५ वैश्वदेव शस्त्र

खण्ड ७[३१]—अब होता वैश्वदेव शस्त्र ऋ.५.८९ पढ़ता है। यह प्रजा का सम्बन्ध बताने के लिए है। राज्यके अन्तर्गत जनता के समान शस्त्र के सूक्त हैं। धाय्या वन के समान है। अतः उसके पहले और पीछे शोंसावोम् कहे। वे वन भी मृगों-पक्षियों से अ-वन हैं।

यह पुरुष के समान है। इसके अङ्गों के समान सूक्त, जोड़ों के समान धाय्या हैं। शोंसावोम् बोलकर होता उन शिथिल जोड़ों को दृढ़ करता है। धाय्या और याज्या यज्ञकी मूल हैं। उन्हें अन्य अन्य पढ़नेसे यज्ञ निर्मूल होजाता है। अतः वे समान होनी चाहिए।

वैश्वदेव शस्त्र पाञ्चजन्य— देव, मनुष्य, गन्धर्व-अप्सरा, सर्प, पितर—पाँचों का है। सभी इस को जानते और हवन करने वाले इसके पास आते हैं।

वैश्वदेव शस्त्र पढ़नेवाला सब देवोंका प्रिय होता है। पढ़ते हुए वह सब दिशाओंका ध्यान करे। इस से वह सबको रस-युक्त कर देता है। किन्तु शत्रु वाली दिशा का ध्यान न करे, इससे निर्वल होगा।

वह इस मन्त्र से समाप्त करता है—

६२४-२६. अदितिर्द्यौरदितिरन्तरिक्षमदितिर्माता स पिता स पुत्रः। विश्वेदेवा अदितिः पञ्च जना अदितिर्जातमदितिर्जनित्वम्॥

[ ऋ० १.८९.१०, य० २५.२३, अ ७.६.१ ]

अर्थ— अदिति द्यौ, अन्तरिक्ष, माता (प्रकृति व पृथिवी), पिता (ईश्वर), पुत्र (जीवात्मा), है, इसमें सब देव और पञ्च जन हैं, यही पैदा हुई और होनेवाली है।

इसको पादों पर रुक रुक कर दो बार पढ़ता है। चौपायों के पाने के लिए ४ पाद हैं। तीसरी बार मनुष्योंमें प्रतिष्ठाके लिए आधी ऋचा पर रुककर पढ़े। क्योंकि मनुष्य के २ पैर होते हैं।

सदा ही उक्त पञ्चजनीय ऋचासे भूमि को छूते हुए समाप्त करे। इसप्रकार जिस भूमिमें यज्ञ करता उसी में इस को प्रतिष्ठित कर देता है।

वैश्वदेव शस्त्र को पढ़ने के पश्चात् अब वह उस की याज्या ऋचा को पढ़ता है—

# विश्वेदेवों की याज्या

६२७-६२८— विश्वे देवाः शृणुतेमं हवं मे ये अन्तरिक्षे य उप द्यवि ष्ठ । ये अग्निजिह्वा उत वा यजत्रा आसद्यास्मिन् बर्हिषि मादयध्वम् ॥
[ ऋ० ६.५२.१३, यजु० ३३.५३ ]

अर्थ—अन्तरिक्ष, द्यौ में स्थित अग्नि-ज्ञाता और याज्ञिक सब विद्वान् मेरी पुकार सुनें और इस आसन पर बैठकर प्रसन्न हो ।

इसप्रकार वह विद्वानों को प्रसन्न करता है । ७

खण्ड ८ [३२]—पहली याज्या अग्नि के लिए घी की, तीसरी विष्णुके लिए घीकी और दूसरी सोम के लिए चरु की इस याज्या ऋचा से दे—

६२९— त्वं सोम पितृभिः संविदानोऽनु द्यावा-पृथिवी आ ततन्थ । तस्मै त इन्दो हविषा विधेम वयं स्याम पतयो रयीणाम् ॥ [ ऋ० ८.४८.१२ ]

इसमें पितर शब्द आया है। जब सोम निचोड़ते हैं तो मानो उस का हनन करते हैं। यह चरु अनुस्तरणी गौ है जो पितरों के लिए दी जाती है। अब वे सोम को फिर जिलाते और उपसदों के रूप में बढ़ाते हैं। अग्नि-सोम-विष्णु उपसद रूप हैं।

होता सोम के चरु को लेकर पहले अपनी ओर फिर सामगों की ओर देखे। कुछ होता इसे पहले सामगों को देते हैं, किन्तु ऐसा न करें, क्योंकि जो 'वौषट्' कहता है वह होता सब भक्ष्यों का भक्षण करता है वह पहले अपनी ओर देखकर फिर उसे सामगों के लिए दे ।

# प्रजापति का आख्यान

खण्ड ९ (३३)— प्रजापति सूर्य ने स्वोत्पादित द्यौ और उषा से सम्बन्ध करना चाहा। लाल-वर्ण वहलाल द्यौ-उषा के निकट गया। देवों ने कहा—यह न किया कार्य करता है। उन्हु उस को रोकने-वाला कोई न मिला तो भूरवान् परमेश्वर से कहा जिस ने उसे नियमित कर दिया। अतः उस का नशुमान् पड़ा। उसका ज्ञाता पशुवाला होत है।

भूतवान् परमात्मा ने सूर्य का नियमन किया। उससे मृग, व्याध; रोहिणी त्रिकाण्ड आदि नक्षत्र हो गये। न दूषित हुई सूर्य-शक्ति को मनुष्यों ने लिया अतः वे 'मा दुष' से ('द' के स्थान में 'न' करके) 'मानुष' होगया अर्थात् उसमें दोष न हो। मादुष परोक्ष शब्द है, देव परोक्ष-प्रिय होते हैं।

खण्ड १० (३४)—देवोंने इस शक्ति को अग्नि से घेर दिया। मरुतों ने उसे हिलाया, वैश्वानर ने चलाया। उसी शक्ति से आदित्य, वरुण से उत्पन्न भृगु, आङ्गिरस, बृहस्पति, काले-लाल घूमनेवाले पशु, बारहसिंघा, भैंसा, हिरन, ऊँट, गधा आदि बने।

भूतवान् ने पशुओं से कहा— यह मेरा है, उसे उन्होंने रुद्र-सम्बन्धी यह ऋचा पढ़कर छुड़ालिया—

६३०—आ ते पितर्मरुतां सुम्नमेतु मा नः सूर्यस्य सन्दृशो युयोथाः। अभि नो वीरो अर्वति क्षमेत प्र जायेमहि रुद्र प्रजाभिः ॥ [ऋ० २.३३.१]

हे मरुतों के पिता, ऐसा न हो कि हम सूर्य के दर्शन न कर सकें। हे वीर रुद्र, ऐसा कर कि हम प्रजा से युक्त होजायें।

अभि नो वीरो अर्वति क्षमेत के स्थान पर त्वं नो वीरो अर्वति क्षमेथाः पढ़ना चाहिए। यदि 'अभि' न कहेगा तो यह देवता प्रजा के विरुद्ध न होगा। रुद्र के स्थान में रुद्रिय कहना चाहिए जिससे इस का भयानकपन न रहे। यदि इस को हानिकारक समझे तो केवल आगे का मन्त्र पढ़े—

६३१.— शं नः करत्यर्वते सुगं मेषाय मेष्ये। नृभ्यो नारिभ्यो गवे॥ (ऋ० १.४३.६)

यह मन्त्र 'शं' से आरम्भ होता है और कल्याण कारक है। नृभ्यो का अर्थ है पुरुषों के लिये, नारिभ्यो से स्त्रियों का तात्पर्य है। ये सबके कल्याणके लिये हैं।

यह रुद्र का मन्त्र है परन्तु अनिरुक्त है, अतः सौ वर्ष की आयु का दाता है। जो इसको समझता है वह सौ वर्ष की आयु प्राप्त करता है।

यह मन्त्र गायत्री छन्द में है, जो ब्राह्मण है। इस प्रकार वह ब्राह्मण द्वारा रुद्र की उपासना करता है।

❀—❀

# ६. अग्निमारुत शस्त्र

खण्ड ११ (३५)— जिसने प्रजापति की शक्तिको दृढ़ किया वह वैश्वानर है। इसीलिये होता अग्नि-मारुत शस्त्र को वैश्वानरीय सूक्त ( ३. ३. १ ) से आरम्भ करता है। पहली ऋचा को बिना ठहरे हुए पढ़े। जो अग्नि-मारुत शस्त्र ( ४.१७.२० पृ० ८१ ) को पढ़ता है वह आग की भयानक लपटों को शान्त कर देता है। सांस साधकर अग्नि को पार करे। कहीं कुछ शब्द बोलने में भूल न हो जाय इससे उसको चाहिए कि किसी दूसरे आदमी को शोधने के लिये नियत किया जाय। मानो वह इस संशोधक को पुल के तौर पर मान कर अग्नि को पार करता है। इसमें कोई भूल न होनी चाहिए इसलिये होता जब मन्त्र बोले तो कोई उसकी अशुद्धि को शुद्ध करनेवाला होना चाहिए।

मरुतों ने प्रजापति की शक्ति को दृढ़ किया। इसीलिये वह मरुतों का सूक्त पढ़ता है।

बीच में योनि ( स्तोत्रिय ) और प्रगाथ का पाठ करे। प्रथम प्रगाथ ( योनि ) यह है—

६३२. यज्ञायज्ञा वः समना तुतुर्वणिर्धियं धियं वो देवया उ दधिध्वे। आ वोऽर्वाचः सुविताय रोदस्योर्महे ववृत्यामवसे सुवृक्तिभिः॥

६३३. वव्रासो न ये स्वजाः स्वतवस इषं स्वरभिजायन्त धूतयः। सहस्त्रियासो अपां नोर्मय आसा गावो वन्द्यासो नोक्षणः॥ ( ऋ० १.१६८.१-२ )

अर्थ— हे मनुष्यो, प्रत्येक यज्ञमें तुम्हारी शीघ्र गति एकसमान हो, तुम्हारे दिव्य गुण वाले शिष्य प्रत्येक ज्ञानको धारण करें। तुम्हारे नये शिक्षार्थियों को पृथिवी-आकाश के बड़े ऐश्वर्य और बड़ी रक्षाके लिए मैं तुम्हें अच्छे साधनों से वरण करूँ।

सदा चलते रहने वाले वायुओं के समान, स्वयं समर्थ, स्वयं बलवान्, शत्रुओं को कँपानेवाले मनुष्य सुख और अन्न प्राप्त करते हैं। वे हजारों जलतरंगों गौओं और बादलों के समान प्रशंसनीय होते हैं।

द्वितीय प्रगाथ (अनुरूप) यह है—

६३४-३६. देवो नो द्रविणोदाः पूर्णां विवष्ट्यासिचम्। उद् वा सिञ्चध्वमुप वा पृणध्वमादिद्वो देव ओहते॥ [ ऋ० ७.१६११, साम० ५५, १५१३ ]

६३७-३८. तं होतारमध्वरस्य प्रचेतसं वह्निं देवा अकृण्वत। दधाति रत्नं विधते सुवीर्यमग्निर्जनाय दाशुषे॥ ( ऋ० ७.१६.१२, साम १५१४)

अर्थ—अग्नि देव तुमको धन देनेवाला है। वह पूर्ण आहुति चाहता है। उसे बढ़ाओ और पूर्णकरो तत्पश्चात वही देव तुमको सुख देता है।

विद्वान् यज्ञ के होता उस अग्नि का आश्रय लेते हैं। वह विशेष कर्म करनेवाले के लिए रत्न और दानशील के लिए उत्तम बल देता है।

बीच में योनि कहने का मतलब यह है कि योनि बीच में होती है। ( वैश्वानरीय और अग्नि-मारुतीय ) दो सूक्तों को पढ़ने के बाद योनि इसलिए पढ़ी जाती हैं कि पुरुष शक्ति को स्थापित करता है, जिससे प्रजा उत्पन्न हो। जो इस रहस्य को समझता है वह प्रजा और पशुओं वाला होता है। ( ११ )

खण्ड १२ ( ३६ )— होता जातवेदः के सूक्त [ऋ० १.१४३]को पढ़ता है। जब प्रजापतिने सृष्टि बनाई तो वे सब मुख फेरकर चले गये। जब उसने उनको चारों ओर आग से घेर दिया तो उन्होंने अग्निकी ओर मुख किया। मैंने इन जात=उत्पन्न हुओं को इस अग्नि के द्वारा अविदम्=पा लिया, अतः इसे जातवेद कहते हैं और सूक्त को जातवेद-सूक्त।

अग्नि से घिरे हुए प्राणी चल न सकते थे। वे अंगारों के बीच में खड़े थे। प्रजापतिने उनपर जल छिड़का। अतः होता इसके बाद जलसूक्त पढता हैं-

६३९-४३ —आपो हि ष्ठा मयोभुवस्ता न ऊर्जे दधातन। महे रणाय चक्षसे॥ ( ऋ० १०.९.१ ) ( य ११.५०, ३६.१४, साम १८३७, अ १.५.१)

अर्थ — जल सुखकारी हैं। उन्हें बल के लिए और बड़े आनन्द तथा दर्शन-शक्ति पाने के लिए प्रयुक्त करो।

यह इसलिए पढ़ना चाहिए मानो वह अग्नि को शान्त कर रहा है।

जल छिड़कने के बाद प्रजापति ने कहा कि ये

प्राणी मेरे अपने हैं। उसने उनमें अहिर्बुध्न्य द्वारा परोक्ष तेज धारण करा दिया। वह अहिर्बुध्न्य गार्हपत्य अग्नि है। होता अहिर्बुध्न्य मन्त्र(६.५.१४) पढ़ कर परोक्ष तेज धारण कराता है। इसीलिए कहते हैं कि आहुति देनेवाला न देनेवाले से अधिक तेज वाला है। १२ (३६)

खण्ड १३ (३७)—अब गृहपति देवपत्नियों के लिए मन्त्र ५.४६.६ पढ़ता है क्योंकि पत्नी गार्हपत्य अग्नि के पीछे बैठती है।

कुछ लोग कहते हैं कि पहले राका का मन्त्र पढ़े क्योंकि बहिन का अधिकार पहिले है। किन्तु नहीं, प्रथम देव-पत्नियों के लिए मन्त्र पढ़ना चाहिए। ऐसा करने से गार्हपत्य अग्नि पत्नियोंमें वीर्य धारण कराता है। जो इसे समझता है वह पशुओं और सन्तानों से युक्त होता है। बहिन उसी पेट से पैदा होती है और पत्नी दूसरे पेट से। अतः पत्नी को भोजन प्रथम देना चाहिए।

अब वह राका का मन्त्र (ऋ० २-३२-१४) पढ़ता है, यही पुरुषकी इन्द्रिय की सीवन को सिया करती है। जो इसे समझता है उसके पुत्र उत्पन्न होते हैं।

अब वह पावीरवी मन्त्र (ऋ० ६-४९-७) पढ़ता है। वाणी ही सरस्वती पावीरवी है। इसे पढ़कर वह यजमान में वाणी धारण कराता है।

# यम-पितरों के मन्त्र

प्रश्न—प्रथम यम का मन्त्र पढ़े या पितरों का?

उत्तर— प्रथम यम का पढ़ना चाहिए, क्योंकि राजा का प्रथम अधिकार है—

६४४-४५—इमं यम प्रस्तरमा हि सीदाङ्गिरोभिः पितृभिः संविदानः। आ त्वा मन्त्राः कविशस्ता वहन्तु एना राजन् हविषा मादयस्व॥

(ऋ० १०-१४-४, अ० १८-१-६०)

अर्थ— हे यम (आचार्य), आप पितरों के साथ अनुकूल होकर इस आसन पर विराजिए। ईश्वरके कहे मन्त्र हे प्रेरित करें, आप हवि से सन्तुष्ट हों।

इसके बाद ही काव्यों का मन्त्र पढ़े—

६४६-६४७— मातली कव्यैर्यमो अङ्गिरोभिर्बृहस्पतिर्ऋक्वभिर्वावृधानः। यांश्च देवा वावृधुर्ये च देवान् स्वाहान्ये स्वधयान्ये मदन्ति॥

(ऋ० १०.१४.३, अ० १८.१.४७)

अर्थ— योगी कवि (ईश्वर) के उपदेशों से, संयमी प्राणायामों से, आचार्य शिष्यों और ऋचाओं से बढ़ता है। जिनको देव बढ़ाते हैं और जो देवों को बढ़ाते हैं वे पितर यज्ञों में हमारी रक्षा करें।

काव्य देवों से छोटे और पितरों से बड़े हैं। अतः काव्यों का मन्त्र पढ़ने के बाद पितरों के तीन मन्त्र पढ़ता है—

६४८-६५०—उदीरतामवर उत्परास उन्मध्यमाः पितरः सोम्यासः। असुं य ईयुरवृका ऋतज्ञास्ते नो ऽवन्तु पितरो हवेषु॥

६५१-५३—आहं पितॄन् सुविदत्रां अवित्सि नपातं च विक्रमणं च विष्णोः। बर्हिषदो ये स्वधया सुतस्य भजन्त पित्वस्त इहागमिष्ठाः॥

६५४-५६— इदं पितृभ्यो नमो अस्त्वद्य ये पूर्वासो ये उपरास ईयुः। ये पार्थिवे रजसि आ निषत्ता ये वा नूनं सुवृजनासु विक्षु॥ (ऋ० १०.१५.१,३,२)

(य० १९.४६,५३,६८; अ० १. १.४४-४६)

अवर, पर, मध्यम इन सोम्य पितरों को बुलाकर वह सब पितरों को प्रसन्न करता है, किसी को नहीं छोड़ता है।

दूसरे मन्त्र में 'बर्हिषद्' से तात्पर्य यह है कि उनका प्रिय धाम है। इसको पढ़कर वह प्रिय धाम के द्वारा उनको प्रसन्न करता है। जो इस रहस्य को समझता है वह प्रिय धाम के द्वारा फलता फूलता है।

पितरों के नमस्कार वाला मन्त्र अन्त में पढ़ता है। इसलिये अन्त में पितरों को नमस्कार होता है 'पितृभ्यो नमः'। प्रश्न है कि इसके पहले आहाव 'शोंसावोम्' कहना चाहिए या मन्त्रको बिना आहावके पढ़ना चाहिए? उत्तर— आहाव के साथ पढ़ना चाहिए। पितृयज्ञमें जो बात अधूरी रह गयी है उसे पूरा करना है। आहाव पढ़ने से अधूरी क्रिया पूरी हो जाती है।

# इन्द्र-अनुपान के मन्त्र

खण्ड १४ (३८)— अब होता इन्द्र के अनुपान के मन्त्रों को पढ़ता है—

६५७-५८— स्वादुष्किलायं मधुमाँ उतायं तीव्रः रसवाँ उतायम्। उतोन्वस्य पपिवांसमिन्द्रं न कश्चन सहते आहवेषु ॥ १ ॥ (अ० १८.१.४८)

६५६. अयं स्वादुरिह मदिष्ठ आस यस्येन्द्रो वृत्रहत्ये ममाद। पुरूणि यश्च्यौत्ना शम्बरस्य विनवतिं नव च देह्यो३ हन् ॥ २ ॥

६६०—अयं मे पीत उदियर्ति वाचम् अयं मनीषामुशतीमजीगः। अयं षळुर्वीरमिमीत धीरो न याभ्यो भुवनं कच्चनारे ॥ ३ ॥

६६१— अयं स यो वरिमाणं पृथिव्या वर्ष्माणं दिवो अकृणोदयं सः। अयं पीयूषं तिसृषु प्रवत्सु सोमो दाधारोर्वन्तरिक्षम् ॥ ४ ॥

(ऋ० ६.४७.१-४)

अर्थ— यह सोम स्वादिष्ठ, मधुयुक्त, तीव्र और रसवाला है। इसके पीनेवाले इन्द्रका युद्धों में कोई मुकाबला नहीं कर सकता ॥१॥

इस सोम से हर्षयुक्त इन्द्र वृत्रों के नाशमें प्रसन्न होकर दुष्टोंके हजारों नगरोंको नष्ट करदेताहै। २

यह सोम पीनेपर वाणी, मनोबल को बढ़ाता है, विस्तृत ६ भूमियोंपर विजय प्राप्त कराता और उन उर्वियां (५ इन्द्रिय १ मन) को धारण करता है ॥३॥

सोम पृथिवी और द्यौ को सुन्दर बनाकर तीनों लोकों में अमृत का संचार कर अन्तरिक्ष को धारण करता है ॥ ४ ॥

इन्हीं से इन्द्र तीसरे सवन के बाद सोम का पान करता है अतः ये 'अनुपानीय' कहाते हैं। जब होता इनको पढ़ना है तो मानो देवता अनुपान करके प्रसन्न होते हैं। जब होता आहाव पढ़ता है तब अध्वर्यु मद् धातु से बना शब्द बोलता है।

अब होता विष्णु-वरुण की ऋचा पढ़ता है—

६६२— ययोरोजसा स्कभिता रजांसि वीर्येभिर्वीरतमा शविष्ठया। पत्येते अप्रतीता सहोभिर्विष्णू अगन् वरुणा पूर्वहूतौ ॥ (अ० (७.२५.१)

# विष्णु, वरुण, प्रजापति

अर्थ—जिन्होंने अन्तरिक्ष बनाया, जो बहुत बलवान् और पराक्रमी हैं तथा किसी रोक-टोकके विना राज्य करते हैं ऐसे विष्णु-वरुण बुलावे पर आयें।

विष्णु यज्ञ के दोषों को दूर करता है और वरुण ठीक-ठीक यज्ञ के फल पर आधिपत्य रखता है। यह दोनों को शान्त करने के लिए है।

अब वह विष्णु की ऋचा को बोलता है—

६६३-६५— विष्णोर्नु कं वीर्याणि प्र वोचम् यः पार्थिवानि विममे रजांसि। यो अस्कभायदुत्तरं सधस्थं वि चक्रमाणस्त्रेधोरुगायः ॥

( ऋ० १.१५४.१, अ० ७.२६.१, यजु० ५.१८ )

अर्थ— व्यापक परमात्मा के पराक्रमों का क्या कहना है जो सब लोकों को बनाता है और बलवान् होकर विश्व को ३ लोकों में बांट देता है।

विष्णु मति के समान है। जैसे किसान खेतीकी, राजा न्यायकी, वैसे होता यज्ञकी भूल सुधारता है।

अब होता प्रजापति के इस मन्त्र को पढ़ता है—

६६६—तन्तुं तन्वन् रजसो भानुमन्विहि ज्योतिष्मतः पथो रक्ष धिया कृतान्। अनुल्वणं वयत जोगुवामपो मनुर्भव जनया दैव्यं जनम् ॥ (ऋ.१०.५३.५)

इससे सन्तान बढ़ाता है। मन्त्रमें कहे ज्योतिष्मान् देवयानों को यजमान के लिए ठीक करता है। मनु होकर दिव्य जन पैदा करो—कहकर उसे प्रजा देता है।

वह इससे अग्नि-मारुत शस्त्र समाप्त करता है—

६६७—एवा न इन्द्रो मघवा विरप्शी करत्सत्या चर्षणी धृदनर्वा। त्वं राजा जनुषां धेह्यस्मे अधिश्रवो माहिनं यज्जरित्रे ॥ (ऋ० ४.१७.२०)

यह पृथ्वी बहुत कारीगरी वाली, सत्या, निर्भय, मनुष्योंवाली, राजा और यजमान की यज्ञस्थली है।

इससे पृथ्वी छूकर आशीर्वाद देता है।

शस्त्र पढ़कर होता याज्या ऋचा पढ़ता है —

६६८— अग्ने मरुद्भिः शुभयद्भिर्ऋक्वभिः, सोमं पिब मन्दसानो गणश्रिभिः। पावकेभिर्विश्वमिन्वेभिरायुभिर्वैश्वानर प्रदिवा केतुना सजूः ॥५.६०.८

इस प्रकार वह देवताओंको भाग देता है। (१४)

❀तीसरी पञ्चिका का तीसरा अध्याय समाप्त हुआ।❀

# ऐतरेय ब्राह्मण ग्रन्थ, पञ्चिका ३, अध्याय ४

चौदहवाँ ( तीसरी पञ्चिका में चतुर्थ ) अध्याय

## अग्निष्टोम

खण्ड १ (३६ )—देव विजय पाने के लिए असुरों से लड़ने लगे । अग्नि ने साथ देना न चाहा । बुलाने पर उसने कहा— मैं स्तुति कराये बिना नहीं जाऊँगा । उनके स्तुति करने पर वह साथ गया और ३ श्रेणियाँ बनाकर असुरों पर ३ पंक्तियों में आक्रमण किया ।

३ श्रेणियाँ ३ छन्द और ३ पंक्तियाँ ३ सवन हैं। इन से असुरों को हरा दिया । जो इसे समझता है उसका पापी शत्रु स्वयं नष्ट हो जाता है ।

अग्निष्टोम गायत्री है, उसमें २४ अक्षर हैं और इस में २४ स्तोत्र और शस्त्र होते हैं ।

जैसे अच्छा सधा हुआ घोड़ा सवार को आराम देता है वैसे ही गायत्री और अग्निष्टोम कहीं नहीं ठहरते । वे आगे बढ़ते जाते और यजमानको स्वर्ग पहुंचाते हैं।

अग्निष्टोम संवत्सर है। उसमें २४ पक्ष होते हैं और इसमें २४ स्तोत्र-शस्त्र हैं । जैसे सभी जल समुद्रकी ओर जाते हैं वैसेही सभी यज्ञ अग्निष्टोम में मिल जाते हैं।

खण्ड २ (४०)— यदि दीक्षणीय इष्टि पूरी होगई तो सब उसीमें आगये । 'इला'में सब पाक यज्ञ आगये ।

सायं प्रातः स्वाहा कहकर अग्निहोत्र और व्रत करना है वह अग्निष्टोम में मिल जाता है ।

दर्शपौर्णमास प्रायणीय इष्टिमें सम्मिलित है क्योंकि उनमें १५ सामिधेनियां दी जाती हैं ।

सब औषध भी सोम राजा की खरीदमें आजाती हैं । चातुर्मास्य इष्टि आतिथ्येष्टि में आगई क्योंकि दोनोंमें अग्निमन्थन करतेहैं । दाक्षणायन भी इसमें शामिल है प्रवर्ग्य में दूधकी आहुति देते हैं । उपवसथ में पशुबन्ध आगये । इलादधि क्रतु इसके दधिघर्म में आगया । २

खण्ड ३(४१)—पहला भाग बता दिया, अब अगला लीजिये । उक्थ्य के १५ स्तोत्र और १५ शस्त्र मिलकर ३० दिन का संवत्सर हुआ. जो वैश्वानर अग्नि है जो अग्निष्टोम है, उसमें संवत्सर का अनुगामी होने से उक्थ्य शामिल है । वाजपेय भी शामिल होजाता है क्योंकि वह उक्थ्य से केवल २ स्तोत्र अधिक हैं ।

अतिरात्र भी इसमें शामिल है क्योंकि वह संवत्सर में शामिल है । क्योंकि अतिरात्र के १२ सोम-पात्र १५ ऋचाओं से सम्बद्ध हैं जो २-२ करके ३० होजाते हैं । षोडशी साम में २१ भाग और सन्धि में ९ मिलकर ३० हुए, यह संवत्सर हो गया ।

अप्तोर्यामा भी अतिरात्र के समान इसमें शामिल है। इस प्रकार सब कृत्य इस में शामिल हैं ।

अग्निष्टोम के सब स्तोत्र १९० होते हैं । ९० बराबर १० त्रिवृत । १० में १ हटाकर शेष ९ त्रिवृत हैं । २१ बार ९ लकर १८९ हुए । १ सूर्य है जो तपता है, यह विषुवन् है ।

१० त्रिवृत स्तोम इसके पहले हैं और १० पीछे । १ बीच में है सूर्य, जो इनके ऊपर घूमता और तपता है । १ स्तोत्रिय, जो अधिक है, इसके ऊपर ढक्कन के समान है,वह यजमान है । यह दिव्य क्षत्र है जो किसी आक्रमण का निवारण कर सकता है ।

जो इसे समझता है उसे दिव्य क्षत्र और सायुज्य-सारूप्य-सालोक्य मिल जाता है । (३)

खण्ड ४ (४२)—एक बार देवता असुरों से हार गये और ऊपर स्वर्ग चले गये । अग्नि ने नीचे से स्वर्ग को छुआ और वहां पहुंचकर द्वार बन्द करदिया । वह स्वर्ग का अधिपति हुआ । पहले वसुओं ने उसके पास जाकर कहा— अपनी लपटों में होकर हमें स्थान दें, जिससे हम ऊपर जा सकें । उसने कहा— स्तुति किये बिना मैं न जाने दूंगा । अतः उन्होंने ९ ऋचाओं से उस की स्तुति की तो उसने स्वर्ग में जाने दिया ।

अब रुद्र आये । उन्होंने १५ ऋचाओंसे स्तुति की । फिर आदित्य आये, और १७ ऋचाओं से स्तुति की

अब विश्वेदेव आये, उन्होंने २१ स्तोमों से स्तुति की। जो यजमान ऊपर कहे स्तोमों से स्तुति करता, जो ऋत्विज अग्निष्टोम को जानता और जो इन्हें समझता है वह अग्निको पारकर स्वर्ग जासकता है।

खण्ड ५ (४३)—अग्निष्टोम अग्नि ही है। देवों ने अग्नि ज्योतिकी ऊपर कहे ४ स्तोमों से स्तुति की अतः इसका नाम अग्निष्टोम, चतुष्टोम, ज्योतिष्टोम हुआ। ये परोक्षरूप हैं क्योंकि देव परोक्षप्रिय होते हैं।

अग्निस्टोम का न आदि है न अन्त। यह रथके चक्र के समान है जिसके प्रायणीय और उदयनीय २ पहिये हैं। इस विषय में एक गाथा है— शाकल नामक सर्प के समान यह नहीं जान पड़ता कि इस का आदिअन्त कहाँ है क्योंकि प्रायणीय ही अन्त है।

प्रश्न— इसका आरम्भ त्रिवृत (६ ऋचाओं) से और अन्त २१ से। फिर एक समान कैसे हुए ?

उत्तर— २१ स्तोम भी त्रिवृत हैं क्योंकि इन में ३-३ ऋचाएँ होतीं हैं और तृच के लक्षण मिलते हैं।

खण्ड ६ (४४)— अग्निष्टोम तपनेवाला (सूर्य) है। सूर्य भी दिन में तपता है और अग्निष्टोम भी दिन में ही समाप्त हो जाना चाहिए।

अग्निष्टोम साह्न (एक सप्ताह में समाप्त हो जाने वाला या एकाह्निक) है इसलिये इसे जल्दी से नहीं करना चाहिए, न पहले सवन में, न मध्य में और न तीसरे सवन में। नहीं तो यजमान शीघ्र थक जायगा।

अगर प्रातः और दोपहर के सवनों को जल्दी नहीं करते तो पूर्व की ओर ग्राम फलते फूलते हैं अगर सायं का समय जल्दीसे कर देते हैं तो पश्चिम का गाँव जंगल हो जाता है और यजमान मर इसलिए प्रातः, दोपहर और सायं के सवनों को तृतीय करने को जल्दी नहीं करनी चाहिए। तो यजमान नहीं मरेगा।

शस्त्रों को पढ़ने में सूर्य की चाल का अनुकरण करे। प्रातः काल के समय यह शनैः-शनैः तपता है इसलिये प्रातः काल के समय शस्त्रों को धीरे-धीरे पढ़े। दोपहर को तेज होता है इसलिए दोपहर के सवन में तेज पढ़ना चाहिए। दोपहर के बाद मुहं के सामने बहुत तेज तपता है। इसलिए सायं के सवन में बहुत तेजी से पढ़ना चाहिये। उस समय ऐसी तरह पढ़ना चाहिए मानो वाणी पर पूरा प्रभुत्व है। क्योंकि वाणी ही शस्त्र है। तृतीय सवन में जिस तेजी से आरम्भ किया था अगर उसी तेजी से बराबर पढ़ता जायतो बहुत ही अच्छा होता है।

सूर्य न कभी अस्त होता है, न उदय होता है। जो इसको अस्त होता हुआ जानता है वह केवल दिन का अन्त करके फिर अपने को लौटा देता है। रात्रि इधर कर देता है और दिन उधर। और जो प्रातः काल को उदय हुआ मानते हैं यह रात का अन्त करके अपने को लौटा देता है। दिन इधर करता है और रात उधर। सूर्य कभी अस्त नहीं होता है।

जो इस रहस्य को समझता है उसको सूर्य से सायुज्यता, सारूप्यता और सालोक्यता प्राप्त होती है। उसका कभी अस्त नहीं होता। (६)

आचार्य वीरेन्द्र मुनि शास्त्री एम.ए. द्वारा सम्पादित ऐतरेय ब्राह्मण की तीसरी पञ्चिका का चौथा अध्याय समाप्त।



# ऐतरेय ब्राह्मण पञ्चिका 3, अध्याय ५

## २. उक्थ

खण्ड १ (४५)— एक बार यज्ञ देवों को छोड़ कर अन्नादि में चला गया। देवोंने कहा—हम यज्ञ और अन्नादि को ब्राह्मण और छन्दों के द्वारा ले आयें। उन्होंने एक को छन्दोंसे दीक्षित किया, उस ने दीक्षणीय से लेकर पत्नी-संयाज तक पूरा कृत्य किया। मनुष्य भी देवों का अनुकरण करते हैं। उन्होंने प्रायणीय इष्टि को तेजी से करके शंयुवाक् से और आतिथ्येष्टि को इला से समाप्त किया।

देवों के समान मनुष्य भी उपसदों में केवल तीन सामिधेनियाँ और तीन याज्याएँ पढ़ते और सोम-याग से एक दिन पहले उपवसथ करके पत्नी-संयाज सहित सभी कृत्य करते हैं।

उपवसथ के दिन मन्त्रों को यथेच्छ पढ़े, क्योंकि यज्ञ मिल चुकता है, किन्तु उससे पहले बहुत धीरे पढ़े मानो यज्ञ ढूंढ़ा जा रहा हो।

यज्ञ को पाकर देवों ने कहा— हमारे भोजन के लिए ठहर। अतः यज्ञ हविको देवों तक ले जाता है।

## यज्ञके 3 दोष

खण्ड २ (४६)— यज्ञ में ३ दोष हो जाते हैं— १. जग्ध, २. गीर्ण और ३. वान्त। जो लोभी ऋत्विज स्वयं जाकर आशा करे कि कुछ मिलेगा— उसे नियुक्त करना 'जग्ध' (उगला हुआ खाना) है। डर से कि यह मार डालेगा या विघ्न करेगा, किसी की नियुक्ति गीर्ण (यज्ञ निगलना) है। किसी बदनाम को ऋत्विज बनाना वान्त (वमन करना) है। देव उससे घृणा करते हैं। अतः ऐसे किसी को ऋत्विज न बनायें। यदि भूलसे ऐसा होजाये तो इसका प्राय-श्चित्त वामदेव्यगान है। यह अमृत और स्वर्गलोक है।

## वामदेव्य साम

६६९-७४— कया नश्चित्र आभुवदूती सदावृधः सखा। कया शचिष्ठया वृता ॥१॥

६७५-७९— कस्त्वा सत्यो मदानां मंहिष्ठो मत्सद्-न्धसः। दृढा चिदा रुजे वसु ॥२॥

६८०-८४— अभी षुणः सखीनामविता चरित्-णाम्। शतम् भवास्यूतये ॥३॥ [साम १.२.१-३]

इस साम के तीसरे मन्त्रमें ३ अक्षर कम हैं, इस को पूरा करने के लिए आत्मा के पर्याय 'पु.रु.ष' के १-१ अक्षरको क्रमशः १-१ चरण के अन्त में लगा दे [सखीनाम्पु, तृणाम्रु, तयेषु]। इस प्रकार वह स्वयं को यजमानलोक पृथिवी, मोक्ष और सुख में रख लेता है तथा भूल ठीक हो जाती है।

ऋषि का कथन है कि ऋत्विज ठीक हों तो भी वामदेव्य गान करना चाहिए। २

खण्ड ३ [४७]—जैसे बोझ ढोते ढोते थक जाते वैसे ही छन्द हव्य ढोते ढोते थक कर रुक गये। इन्हें स्वस्थ करने को मित्र-वरुण के लिए पुरोडाश देने के बाद देविका-हवियों को दे।

## देविकाओं को आहुतियाँ

१. धाता (वषट्कार) के लिए १२ कपालोंका पुरोडाश २. अनुमति ३. राका ४. सिनीवाली ५. कुहू के लिए चरु, क्योंकि ये क्रमशः गायत्री, त्रिष्टुप्, जगती और अनुष्टुप् छन्द हैं, अन्य छन्द इनके अनुयायी हैं। ये श्रेष्ठ समझे जाते हैं। जो यह समझकर इन छन्दों से आहुति देता है वह मानो सबसे आहुति देता है।

अच्छी प्रकार किया अग्निष्टोम यजमान को स्वर्ग-मोक्ष देता है। ठीक प्रयुक्त छन्द लाभ पहुँचाते हैं। इसे समझनेवाला अपूर्व लोक को पाता है।

कुछ लोग कहते हैं कि इन देविका-आहुतियों से पहले धाता को घी की १-१ आहुति दे, किन्तु यह ठीक नहीं कि एकही दिन ऋचाओंके एकही जोड़े ५ बार [अनुवाक्या-याज्या] पढ़े जायें। कई स्त्रियाँ भी एक ही पालक से सम्बन्ध करती हैं। एक बार धाताके लिए पढ़ी याज्या देविकाओंसे भी सम्बद्ध है।

# देवियों के लिए आहुति

खण्ड ४ [४८]— अब देवियों के सम्बन्ध में—
१.सूर्य[धाता,वषट्कार]केलिए ८कपालका पुरोडाश
२. द्यौ के लिए चरु, वह अनुमति और गायत्री है।
३. उषा के लिए चरु, वह राका और त्रिष्टुप् है।
४. गौ केलिये चरु, वह सिनीवाली और जगती है।
५. पृथिवी के लिए चरु, वह कुहू और अनुष्टुप् है।

जो देविकाओं के विषय में कहा वही देवियों के विषयमें है। अर्थात् कामना एक से ही पूर्ण होती है।

जिसको सन्तान की इच्छा हो वह दोनों के लिए पुरोडश का १-१ भाग काटकर रखे जिससे दोनों की सन्तुष्टि होजाये। किन्तु धन-कामी ऐसा न करे यदि करेगा तो देव उसके लोभसे अप्रसन्न हो जायेंगे, वह यही समझे कि इतना ही पर्याप्त है।

एक बार शुचिवृक्ष गोपालायन ने वृद्धद्युम्न प्रतारिण के यज्ञ में दोनों के लिए पुरोडाश देदिया, उसने राजा के एक पुत्र को जल में तैरता देखकर कहा—राजकुमार जल में इसीलिए तैरता है क्योंकि मैंने दोनों को आहुति दी थी। इसके अतिरिक्त राजाके ६४ पुत्र-पौत्र थे जो सदा कवच पहने रहते थे।

# ज्योतिष्टोम-भेद उक्थ्य

अग्निष्टोम में देवों ने और उक्थ्यों में असुरों ने आश्रय लिया। दोनों बराबर थे अतः देव असुरोंको न निकाल सके। भरद्वाज ने उनको देखकर कहा—ये उक्थ्योंमें छिपेहैं अतः कोई उन्हें नहीं देखसकता। उसने इस मन्त्र से अग्नि को बुलाया—

६८५-८७-एह्यू षु ब्रवाणि तेऽग्न इत्थेतरा गिरः।
एभिर्वर्धास इन्दुभिः॥ [ऋ० ६.१६.१६]

अर्थ—हे अग्नि, आ तुझे अच्छे वचन बोलता हूँ तू इन हर्षयुक्त कार्यों से बढ़ता है।

दूसरी वाणियाँ असुरों की हैं।

इसपर अग्नि ने कहा— यह पतला, लम्बा, पीला (भरद्वाज) क्या कहता है? भरद्वाज ने असुर बताये, तो अग्नि घोड़ा बनकर दौड़ा और उन्हें पकड़ लिया, 'साकमश्वंसाम'बन गया। उसपर कहते हैं कि इसीसे उक्थ्य आरम्भ करे, इससे न आरम्भ को आरम्भ न माना जाये। कुछ का कथन है कि 'प्रनंहिष्ठीय'[ऋ. ८.१०३.८]से आरम्भ करे जिनसे असुर निकाले थे। ऋषि का कथन है कि चाहे जिससे आरम्भ करे।

खण्ड ६[५०]— असुर मित्रावरुण के उक्थ्य में घुसगये। इन्द्रने कहा—इमको निकालनेमें कौन साथ देगा? वरुण ने कहा— मैं। अतः तीसरे सवन में इन्द्र-वरुण के लिए मित्रावरुण का शस्त्र (सं० १३) [ऋ ७.८२] पढ़ा जाता है।

वहाँसे निकाले असुर ब्राह्मणाच्छंसी में घुस गये, इस बार बृहस्पति ने साथ दिया अतः इन्द्र-बृहस्पति के लिए ब्राह्मणाच्छंसी शस्त्र(सं० १४)[ऋ १०.६८, ४३] पढ़ा जाता है जिससे असुरों को निकाला था।

वहाँ से निकाले असुर अच्छावाक् में घुस गये। इस बार विष्णुने साथ दिया। अतः तीसरे सवनमें इन्द्र-विष्णु के लिए अच्छावाक् शस्त्र [ऋ ३.६६] (सं०१५)पढ़ा जाता है। दोनोंने असुर निकाल दिये।

इन्द्र के साथ जिन देवों की स्तुति की जाती है वे जोड़े हैं। उसी से प्रजा उत्पन्न होतीहै। जो इसको समझता है वह प्रजा और पशुओं से युक्त होता है।

पोत्रीयऔर नेष्ट्रीय ऋतु-याज ४ होते हैं और ६ याज्या ऋचाएँ होती हैं। ये मिलकर १० हुए जिन से विराट् बनता है, जिसमें १० भाग होते हैं। इस प्रकार वे यज्ञ को दस भाग वाले विराट् से समाप्त करते हैं॥ ५ (५०)

—❀—

यह आचार्य वीरेन्द्र मुनि शास्त्री द्वारा सम्पादित ऐतरेयब्राह्मण हिन्दी अनुवाद में अध्याय १५ (तीसरी पञ्चिका का पंचम अध्याय) समाप्त हुआ। —❀—

# ऐतरेय ब्राह्मण पंचिका ४ अध्याय १

## ज्योतिष्टोमका भेद षोडशी

खण्ड १ — देवों ने सोम इष्टिके पहले दिन इन्द्र के लिए वज्र तैयार किया। दूसरे दिन उसे ठंडा कर तीसरे दिन इन्द्रको अर्पण किया और चौथे दिन उस से शत्रुओं पर प्रहार किया, अतः होता चौथे दिन षोडशी शस्त्र [ऋ० १.८४.१ ] पढ़ता है—

६८६—असावि सोम इन्द्र ते शविष्ठ धृष्णवागहि।
आ त्वा पृणक्त्विन्द्रियं रजः सूर्यो न रश्मिभिः॥

अर्थ-- हे इन्द्र, तेरे लिए सोम तैयार है, बलिष्ठ, शत्रु-धर्षक, तू आ। जैसे सूर्य किरणों से संसार को वैसे ही तुझे सामर्थ्य पूर्ण करे।

षोडशी वज्र है। वह इससे अहितकर, हिंसायोग्य शत्रु पर प्रहार करता है। वह षोडशी-वज्रसे उक्थ्य रूपी पशुओं को घेर लेता है, अतः वे यजमान के पास लौट आते हैं। वह उसे १५ शस्त्रोंके बाद पढ़ता है। अतः घोड़ा, पुरुष, गौ, हाथी आदि यदि जाते हों तो बुलाने पर स्वयं लौट आते हैं। वाणी वज्र है।

प्रश्न-- षोडशी नाम क्यों पड़ा ?

उत्तर- इस के स्तोत्र-शस्त्र षोडश १६ हैं, इसके १६ अक्षरों के बाद कुछ ठहरकर ओ३म् बोला जाता और १६ पदोंका निविद रखा जाता है अतः षोडशी नाम पड़ा। यदि किसी अनुष्टुप् के अर्ध में २ अक्षर बढ़जायें तो वे वाणीके स्तन हैं। इसे समझनेवालेकी सत्य रक्षा करता और झूट हानि नहीं पहुँचाता।१

## गौरिवीत-नानद साम

खण्ड २-- तेज और ब्रह्मवर्चस् का इच्छुक इस में गौरिवीत साम पढ़े। [ऋ ८.६९.४,सा उ ३.२२]

६८७- अभि प्र गोपतिं गिरा इन्द्रमर्च यथाविदे।
सूनु सत्यस्य सत्पतिम्॥

जो इसे समझता है वह तेजस्वी और ब्रह्मवर्चसी होता है।

कुछ लोगों का कथन है कि इसमें नानद साम पढ़े। [ साम ४.२.७.१-४,ऋ० ६.४८.१,सा ३५२]

इन्द्र ने वृत्र के लिए वज्र उठाकर मारा तो वह घायल होकर शोर करने लगा [व्यनदत्] अतः यह नानद हुआ। इसे शत्रु का भय नहीं क्योंकि यह उसे मारनेवाला है। इसे समझनेवाला अभय होता है।

नानदको अविहृत [दूसरे मन्त्रके पद बिना मिला कर] पढ़े, गौरिवीत को विहृत पढ़े। २

खण्ड ३--गौरिवीत साम में २ मन्त्र मिला देता है। आ त्वा वहन्तु... [ ऋ० १.१६.१-३] गायत्री [पुरुष] और 'उपसुश्रुतिं' पंक्ति छन्द [पशु] हैं। इनको मिलाकर वह पुरुष को पशु से मिलाता है।

ऊपर कहे २ छन्दोंके २४ और ४० मिलकर ६४ अक्षरों के २ अनुष्टुप् हुए अतः यजमान अनुष्टुप् वज्र से अलग नहीं होता। इसी प्रकार उष्णिक् २८ [पुरुष] और बृहती ३६ [पशु] मिलकर ६४ अक्षरों के २अनुष्टुप् बन जाते हैं, यथा-'यदिन्द्र'० [८.१२] और 'इयन्ते'० [३.४४]।

वह २० की द्विपद से ४४ के त्रिष्टुप् को मिलाता है यथा-- धूर्वस्मै० और ब्रह्मन्वीर० [ऋ ७.३४-४ और ७.२९.२], पुरुष द्विपद को वीर्य त्रिष्टुप् से मिलाता है अतः पुरुष वीर्यवान् बनकर सब पशुओं से अधिक बलवान् बन जाता है और दोनों छन्दों के अक्षर मिलकर २ अनुष्टुप्-वज्र बन जाते हैं।

वह १६ के द्विपद [पुरुष] तथा ४८ की जगती को मिलाता है, यथा-- एष ब्रह्मा.... [आश्व० श्रौत० ६.२] और 'प्र ते महे' [ऋ० १०.९६ १-३]। पुरुष-द्विपद को जगती-पशुओं में प्रतिष्ठित कर उन पर शासन कराता और उनसे दुग्धादि प्राप्त कराता है, तथा दोनों छन्दोंके ६४ अक्षर २अनुष्टुप् होजाते हैं जिन से यजमान अलग नहीं होता॥

अब होता अतिछन्दों को पढ़ता है—
(१) त्रिकद्रुकेषु महिषो यवाशिरं० (ऋ० २.२२.१-३)
(२) प्रोष्वस्मै पुरोरथम् ० ( ऋ० १०.१३३.१–३ )
छन्दोंमें जो रस वहा वह इनमें चला गया अतः इन को अतिछन्द कहते हैं। इनका पाठ षोडशी शस्त्रमें भी किया जाता है क्योंकि वह सब छन्दोंसे बनता है। इस प्रकार होता यजमानको सब छन्दोंसे युक्त कर देता है, इसे समझनेवाला षोडशी द्वारा सफल होता है। ३

## षोडशी में महानाम्नी

खंड ४–होता महानाम्नी ऋचाओंसे कुछ अंश लेकर उपसर्ग करता है। इससे वह सब लोकोंमें भाग देताहै। क्योंकि पहली महानाम्नी भू, दूसरी अन्तरिक्ष, तीसरी द्यौ है। [ ऋ० २.२२ के २ में 'प्रचेतन', ३ में 'प्रचेतय', और १०.१३३ के १ में 'आ याहि पिब मत्स्व', २ में 'क्रतुश्छन्द ऋते बृहत्' और ३ में 'सुम्न आधेहि नो वसो' लगाया जाता है ] जो इसे समझता वह सफल होता है।
अब वह नीचेके प्रज्ञात अनुष्टुपोंका पाठ करता है—
(१) प्र प्र वस्त्रिष्टुभम् । (ऋ० ८.६९.१)
(२) अर्चत प्रार्चत । ,, ८–१०
(३) यो व्यतींफराणयद् ,, १३–१५
प्रज्ञात अनुष्टुपों का पाठ ऐसा है जैसे कोई मार्ग से भटकगया हो और घूम-फिर कर ठीक मार्गपर आजाय। अपने को श्रीयुक्त समझने वाला अविहृत पाठ कराये जिससे विहृत करनेमें हुई क्षतिका प्रभाव न हो, यदि पाप–नाश करने का प्रयोजन हो तो विहृत पाठ होना चाहिए। क्योंकि मनुष्य पापसे मिला है, षोडशी के विहृत पाठ से वह, और इसे समझने वाला पाप से छूट जाता है। अब नीचेके मन्त्रसे समाप्त करता है—
उद्यद् ब्रध्नस्य विष्टपम् । (ऋ० ८. ९.७)
वह यजमान को ब्रध्न के विष्टप (स्वर्ग) पहुंचाता है।
अब वह निम्न लिखित याज्या ऋचा बोलता है—
६८८–८६— अपाः पूर्वेषां हरिवः सुतानामथो इदं सवनं केवलं ते। ममद्धि सोमं मधुमन्तमिन्द्र सत्रा वृषन् जठरे आ वृषस्व॥[ऋ० १०.९६.१३, अ० १०.३२.३]
इससे सभी सवन सम्मिलित हो जाते हैं–१. अपाः० (तू ने सोम पिया) से प्रातः सवन, २. अथो इदं० (अब यह सवन केवल तेरा है) से मध्य सवन और ३. ममद्धि० (सोम से आनन्द उठा) से सायंसवन आगया। 'वृषन्' षोडशी का रूप है। इस को पढ़ने से वह सब सवनों की होजाती है। इसे समझनेवाला सब सवनों से बनी षोडशी से सफल हो जाता है।
इस याज्या के प्रत्येक चरण में महानाम्नी का ५–५ अक्षरों का उपसर्ग आरम्भ में जोड़ देते हैं—१ में एवाह्येव, २ में एवाहीन्द्र, ३ में एवाहि शक्रो, ४ में वशो हि शक्र। इस प्रकार सब छन्दों से युक्त षोडशी द्वारा समझने वाला सफल होता है। ४

## ज्योतिष्टोम ४-अतिरात्र

खण्ड ५— देवों ने दिन का और असुरों ने रात का आश्रय लिया। दोनों बराबर थे। इन्द्र ने कहा— मेरे साथ रातमें कौन चलेगा जो असुरोंको वहां से निकाल दे। कोई तैयार न हुआ क्योंकि वे डरते थे कि रातका अन्धकार मृत्यु है। आजकल भी लोग रात के समय निकट स्थान को भी जाते डरा करते हैं।
छन्द उसके साथ चले क्योंकि वे रात के देवता हैं। इसमें निविद, पुरोरुक्, धाय्य—कुछ नहीं पढ़ा जाता। इन्द्र और छन्दो के अतिरिक्त कोई अन्य देवता नहीं। उन्होंने पर्यायों द्वारा घूम घूमकर असुरों को निकाला अतः उनको पर्याय कहते हैं। पहले पर्याय में रात के पहले भाग से,दूसरेमें मध्य रात से और तीसरेमें रातके अन्तिम पहर से उन्होंने असुरोंको बाहर निकाल दिया। छन्दों ने कहा — केवल हमी शर्वरी (रात) में तेरा साथ देते हैं। अतः छन्दोंका नाम 'अपिशर्वराणि' रख दिया गया। वे इन्द्रको रातके अन्धकारसे निकाल लाये इसलिए भी यह नाम पड़ा। ५

## पर्यायों की याज्या

खण्ड६—होता आगेके अनुष्टपों से आरम्भ करता है–
६९०— पान्तमा वो अन्धस इन्द्रमभि प्रगायत। विश्वासाहं शतक्रतुं मंहिष्ठं चर्षणीनाम्॥ ऋ ८.९२.१
इसमें अन्धस् शब्द आया है। अनुष्टुप् छन्द रात का है। रात्रि आनुष्टुभी होती है।

ये याज्यायें निम्न लिखित हैं—

६६१. अध्वर्यवो भरतेन्द्राय सोममामत्रेभिः सिञ्चता मद्यमन्धः। कामी हि वीरः सदमस्य पीतिं जुहोत वृष्णे तदिदेष वष्टि ॥ [ ऋ० २.१४.१ ]

६६२. अस्य मदे ... ६.४४.१४

६६३-६४. अप्सु [अ० २०.३३.१, ऋ१०.१०४.२]

६६५. इन्द्र पिब... ,, ६.४०.१

६६६. अपाय्यस्यान्धसो... ,, २-१९.१

इनमें अन्धस, पा, मद ये तीन शब्द आते हैं जिनसे यज्ञ में रूप-समृद्धता होती है।

पहले पर्याय में पहले पदों को दो बार बोलकर वे असुरों के घोड़े-गौ, मध्यममें मध्य के पदों को दो बार बोलकर गाड़ी-रथों को और अन्तिम में अन्त के पदों को दो बार बोलकर इनके शरीर के वस्त्र-सोना-मणि ले लेते हैं। इसे समझने वाला शत्रु से धन लेकर उसे सब स्थानों से निकाल देता है।

प्रश्न—पवमान स्तोत्र दिन के हैं, रातके नहीं, फिर दोनों पवमान-युक्त और समानभागी कैसे होते हैं ?

उत्तर — नीचे के मन्त्रों से, जो शस्त्र-स्तोत्र दोनों हैं, दिन-रात पवमान-युक्त और समभागी होजाते हैं -

६९७-७००. इन्द्र।य मद्वने सुतं परि ष्टोभन्तु नो गिरः। अर्कमर्चन्तु कारवः ॥

[ ऋ ८.९२.१९, सा १५८, ७२२, अ० २०.११०.१]

अर्थ— आनन्दमय इन्द्र के लिए रस प्रस्तुत है। हमारी वाणियाँ स्तुति करें। उपासक उपास्यको पूजें।

इदं वसो ... [ देखो सं० ५८७ ]

७०१-३—इदं ह्यन्वोजसा सुतं राधानाम्पते। पिबा त्वस्य गिर्वणः ॥ (ऋ ३.५१.१०,सा१६५.७३७)

अर्थ—हे आराधनाओं के स्वामी, आपके ओज से यह सोम तैयार है, हे वाणीसे भक्तियोग्य, इसकी रक्षाकरो।

प्रश्न— १५ स्तोत्र दिनके ही होते हैं रात के नहीं, फिर वे दोनों के और समभागी कैसे होंगे ?

उत्तर— अपिशर्वरणि के १२ स्तोत्र और रथन्तर के ३ सन्धिस्तोत्र मिलकर १५ समभागी हो जाते हैं।

स्तोत्र परिमित हैं शस्त्र अपरिमित जैसे भूत परिमित और भविष्य अपरिमित है। होता स्तोत्रों से अधिक शस्त्रों को अधिक प्रजा-पशु पाने के लिए पढ़ता है।

—❀—

यह आचार्य वीरेन्द्र मुनि शास्त्री द्वारा सम्पादित ऐतरेयब्राह्मण हिन्दी अनुवाद में अध्याय १६ ( चतुर्थ पञ्चिका का प्रथम अध्याय ) समाप्त हुआ।

# ऐतरेय ब्राह्मण पंचिका ४ अध्याय २

## सूर्या सावित्री और सोम

खण्ड ७—प्रजापतिने पुत्री सूर्या सावित्रीका सोम राजा से विवाह किया। अतिथि देवों के लिए हवतु के रूपमें १००० मन्त्रोंका शस्त्र बनाया जिसे अश्विशस्त्र कहते हैं। १००० से कम रहे वह अश्विओंका नहीं। अतः होता १००० वा अधिक मन्त्र बोले। घी खाकर बोले। जैसे गाड़ी वा रथ के पहियों में तेल लगाने से वे अच्छे चलते हैं वैसेही घी से वाणी भी अच्छी चलती है। होता शकुनि बाज की तरह बैठ कर आहाव पढ़े।

देव निश्चय न कर सके कि १००० मन्त्र किसके हों। प्रत्येक ने कहा—मेरे हों। एकमत न होने पर यह ठहरा कि गार्हपत्य अग्नि से चलकर सूर्य तक एक दौड़ हो। जो जीते उसी के हों। अतः अश्वि-शस्त्र का आरम्भ अग्निकी इसऋचा से होता है—

७०४—अग्निर्होता गृहपतिः स राजा विश्वा वेद जनिमा जातवेदाः। देवानामुत यो मर्त्यानां यजिष्ठः स प्र यजतामृतावा ॥ [ऋ० ६.१५.१३]

अर्थ—परमात्मा दानी, घर का रक्षक दीप्तिमान और सर्वज्ञ-व्यापक है। वह सबकी उत्पत्ति जानता है। वह देवों और मनुष्यों में श्रेष्ठ यज्ञकर्ता है, उसी की उपासना करो।

कुछ का कथन है कि नीचे के से आरम्भ करे—

७०५—अग्निं मन्ये पितरमग्निमापिमग्निं भ्रातरं

सदमिन् सखायम् । अग्नेरनीकं बृहतः सपर्यं दिवि शुक्रं यजतं सूर्यस्य ॥ (ऋ० १०.७.३)

उनका कहना है कि 'दिवि शुक्रं यजतं सूर्यस्य' (मन्त्र का चौथा पाद) इन शब्दों से यथेष्ट स्थान को वह पहुँच जायेगा।

परन्तु यह बात माननीय नहीं है। उन लोगों से कहो कि अगर मन्त्र में 'अग्नि' शब्द बार बार आयेगा तो होता आग में गिर पड़ेगा। ऐसा ही हुआ करता है। इसलिए 'अग्नि होता गृहपतिः' से आरम्भ करना चाहिए। इसमें गृहपति और जनिमा (सन्तान) शब्द हैं। इससे उसको पूर्ण आयु प्राप्त हो सकती है। जो इस रहस्य को समझता है उसकी आयु पूर्ण होती है। (१)

# आश्विन शस्त्र

खण्ड २(८)—ये जो देवता दौड़ रहे थे उनमें से चलने के बाद अग्नि अपने मुख या लपटों के द्वारा आगे था। अश्वि पीछे थे। वे उससे बोले— हम दोनों जीत जायें। अग्नि मान गया कि यदि अश्वि-शस्त्र में उस को भी भाग मिले। उन्होंने स्वीकार कर लिया और अश्वि-शस्त्र में अग्नि को स्थान दे दिया। अतः अश्वि-शस्त्र में अग्नि के कई मन्त्र हैं।

अश्वि उषा के पीछे थे। वे उससे बोले तू हट जा। हम जीत जायें। वह इस शर्त पर मान गई कि उसका भी भाग लगे। उन्होंने स्वीकार कर लिया और उसके लिए अश्वि-शस्त्र में जगह कर दी। इसीलिए अश्वि-शस्त्रमें उषा के लिये मन्त्र हैं।

अश्वि इन्द्र के पीछे चले और कहा, मघवन्; हम इस दौड़ में जीतना चाहते हैं। उनका यह साहस न हुआ कि इन्द्र से कहते हट जाओ। इन्द्र ने इस शर्त को मान लिया कि उसका भी भागहो। उन्होंने स्वीकार कर लिया और अश्वि-शस्त्र में इन्द्र को स्थान दिया। इसीलिये अश्वि-शस्त्र में कई मन्त्र इन्द्र के हैं।

इस प्रकार अश्वि जीत गये और उनको पुरस्कार मिल गया। इसलिए इस शस्त्रको अश्विशस्त्र कहते हैं। जो इसको समझता है उसकी कामना पूरी होती है।

कुछ लोग पूँछते हैं कि जब इस शस्त्र में अग्नि उषा और इन्द्र के मन्त्र हैं तो इसको अश्वि-शस्त्र क्यों कहते है। इसका उत्तर यह है कि अश्वि जीत गये, उनको पुरस्कार मिल गया। जो इस रहस्य समझता है उसकी कामना पूरी हो जाती है। (२)

खण्ड ३ (९)— अग्नि ने रथ में खच्चरियाँ जोड़ीं। उनकी योनि निरुद्ध कर दी। अतः उन के सन्तान नहीं होती। उषा लाल गौओं के रथमें दौड़ी जैसा कि उषा का रूप चमकता है। इन्द्र घोड़ों के रथमें दौड़ा। अतः क्षत्रियों का रूप है कि बहुत शोर हो। यही इन्द्र का रूप है। अश्वि गधों के रथ में दौड़े और जीत गये तब पुरस्कार पा गये। बहुत दौड़ने से थक गये अतः गधों की तेजी जाती रही। वे वाहनों में सबसे कम हो गये, किन्तु अश्वियों ने उन्हें शक्तिरहित नहीं किया। अतः उनमें दो प्रकार का वीर्य (खच्चर-गधा-प्रजननार्थ) होता है।

कुछ लोग कहते हैं कि इसमें सूर्या के लिए भी ७ छन्दों में मन्त्र पढ़ने चाहिए इससे देवों के ६ लोकों में फूले फलेगा। किन्तु ऐसा मान्य नहीं। लोक ३ ही हैं जिन्हें जीतने के लिए ३ ही छन्दों में पढ़े।

कुछ कहते हैं कि 'उदु त्यं'...(ऋ० १.५०.१ से आरम्भ करे। यह भी मान्य नहीं। यह सीमा को ही भूलना है। अतः इस मन्त्र से आरम्भ करे—

७०६— सूर्यो नो दिवस्पातु वातो अन्तरिक्षात्। अग्निर्नः पार्थिवेभ्यः॥ [ऋ० १०.१५८.१]

सूर्य हमारी द्यौ से, वायु अन्तरिक्षसे और अग्नि पृथिवी के पदार्थों से रक्षा करे।

इस से वह उद्दिष्ट सीमा को पहुँच जाता है।

अब दूसरा मन्त्र बोले—

७०७-१३— उदु त्यं जातवेदसं देव वहन्ति केतवः। दृशे विश्वाय सूर्यम्॥[ ऋ० १.५०.१, सा३१ य ७.४१, ८.४१,३३.३१, अ१३.२.१६, २०.४७.१३]

अर्थ—उस जातवेदः देव सूर्य (परमात्मा, सूरज, विद्वान्) को, सबको दिखाई देनेके लिए, केतु चिह्न किरणें वहन कर रही हैं।

७१४— चित्रं देवानाम् उदगादनीकं चक्षुर्मित्रस्य वरुणस्याग्नेः। आ प्राः द्यावापृथिवी अन्तरिक्षं सूर्य आत्मा जगतस्तस्थुषश्च॥ [ऋ० १.११५ सूक्त]

सूर्य देवों में चित्र है अतः यह त्रिष्टुप् छन्द का सूक्त बोला जाता है। अब आगे जगती का सूक्त—

७१५—नमो मित्रस्य वरुणस्य चक्षसे० [ऋ १० ३७]

इसमें एक आशीर्वाद का पद है. उससे होता अपने और यजमान के लिए आशीर्वाद देता है ३

खण्ड ४ [१०]—कहते हैं कि इसमें सूर्य और बृहती को न छोड़ा जाये। सूर्य के छूटने से ब्रह्मवर्चस् से और बृहती के छूटने से प्राणों से छुट जायगा।

अब वह इन्द्र के प्रगाथों को पढ़ता है—

७१६-२०—इन्द्र क्रतुं न आभर पिता पुत्रेभ्यो यथा। शिक्षा णो अस्मिन् पुरुहूत यामनि जीवा ज्योतिरशीमहि ॥ (ऋ० ७.३२.२६,साम २५६, १०५३, अथ० १८.३.६७, २०.७९.१)

हे इन्द्र, हमारे यज्ञ को पूरा कर जैसे पिता पुत्रकी मदद करता है। हे पुरुहूत (सब इसीको बुलाते हैं इस लिए इसको पुरुहूत कहा) हमको इस प्रहर में शिक्षा दे, जिससे हम ज्योति को प्राप्त होवें।

यह जो ज्योति है उससे सूर्य का तात्पर्य है। इस मन्त्र को पढ़कर वह सूर्य को भूलता नहीं।

बार्हत प्रगाथ को पढ़कर वह बृहती को भूलने नहीं पाता। नीचे के मन्त्र से राथन्तरी योनि की स्तुति करता है—

७२१-२५.अभि त्वा शूर नोनुमोऽदुग्धा इव धेनवः। ईशानमस्य जगतः स्वर्दृशमीशानमिन्द्र तस्थुषः ॥ (ऋ०-७.३२.२२,साम२३३,६८० य०२७.३५,अ२०.१२१.१)

रथंतर स्वर से अश्विन-शस्त्र का सन्धि-स्तोत्र पढ़ा जाता है यह रथंतर योनि के लिए है।

ऊपरके मन्त्रमें 'ईशानमस्य जगतः स्वर्दृशम्' शब्द हैं। स्वर्दृक् से सूर्य का तात्पर्य है (स्वर्ग का देखने-वाला)। इसके पाठ से वह सूर्य को नहीं भूलता। यह जो बार्हत प्रगाथ है उसस बृहती को नहीं भूलता।

नीचे का मन्त्र और वरुण का प्रगाथ पढ़ता है—

७२६. बहवः सूरचक्षसोऽग्निजिह्वा ऋतावृधः। त्रीणि ये येमुर्विदथानि धीतिभिर्विश्वानि परिभूतिभिः ॥ (ऋ० ७.६६.१०)

दिन मित्रहै और रात्रि वरुण। जो अतिरात्र करता है वह दिन और रात से शुरू करता है। मैत्रावरुण प्रगाथ को पढ़कर होता यजमान को दिन-रात में स्थापित कर देता है।

सूरचक्षसः शब्द से सूर्य को नहीं भूलता। यह जो बार्हत प्रगाथ है उससे बृहती को नहीं भूलने पाता।

द्यौ और पृथिवी के यह दो मन्त्र पढ़ता है—

७२७-२९. मही द्यौः पृथिवी च न इमं यज्ञं मिमिक्षताम्। पिपृतां नो भरीमभिः ॥ (ऋ० १.२२.१३, य० ८.३२, १३.३२)

७३०. ते हि द्यावा पृथिवी विश्वशम्भुव ऋतावरी रजसो धारयत् कवी। सुजन्मनी धिषणे अन्तरीयते देवो देवी धर्मणा सूर्यः शुचिः ॥ (ऋ० १.१६०.१)

द्यौ और पृथिवी दो स्थान हैं। पृथिवी यहाँ और द्यौ वहाँ। द्यावापृथिवी के इन दो मन्त्रों को बोलकर वह यजमानको द्यौ और पृथिवीमें स्थापित कर देताहै।

ऊपर जो देवो देवी धर्मणा सूर्यः शुचिः शब्द आये हैं (अर्थात् देव और शुचि सूर्य दो देवियों को पार करता है) उनसे वह सूर्य को नहीं भूलता। इनमें से एक गायत्री है और दूसरा जगती। इन दोनों के मिलने से दो बृहती होते हैं। इस प्रकार वह बृहती को नहीं भूलने पाता।

द्विपदों की स्तुति करता है—

७३१. विश्वस्य देवी मृचयस्य जन्मनो न या रोषाति न ग्रभत् ॥

यह जो उत्पन्न हुआ या चलता फिरता जगत है उस सब की शासक देवी न हम पर क्रोध न करे, न नाश के लिए हमारे पास आये (यह मन्त्र संहिता में नहीं है)।

# निर्ऋति का पाश

लोग इस अश्विन-शस्त्र को चितैध (चिता का ईंधन) कहते हैं। क्योंकि जब होता इस शस्त्र को समाप्त करने को होता है तो निर्ऋति अपना पाश लिए छिपी रहती है कि होता के गर्दन में डाल कर उसका नाश कर दे। बृहस्पति ने उसको बचाने के लिए इस द्विपदा स्तुति का दर्शन किया। यह जो शब्द आये हैं न या रोषाति न ग्रभत् [न क्रोध कर न नाश के लिए देख] इन शब्दों को कह कर निर्ऋति से पाश छीन लिये और नीचे रख दिये। इसी प्रकार जब होता

द्विपदों की स्तुति के मन्त्र पढ़ता हैं तो निर्ऋति के हाथों से पाश छुड़ा लेता है और उनको नीचे रख देता है, और पूर्ण आयु की प्राप्ति के लिए सुरक्षित निकल आता है। जो इस रहस्य को समझता है वह पूर्ण आयु प्राप्त कर लेता है।

मन्त्र में जो ये शब्द हैं 'मृचयस्य जन्मन:' इनके पाठ से वह सूर्यको नहीं भूलता क्योंकि सूर्य चलता चलता सा है ( मर्चयति )।

द्विपद मन्त्र का छन्द मनुष्य का छन्द है (क्योंकि इसके भी दो पाद होते हैं और मनुष्य के भी दो पाद होते हैं)। इसलिए इसके अन्तर्गत सभी छन्द आ जाते हैं। इस प्रकार होता बृहती को भूलने नहीं पाता। ( ४ )

खण्ड ५ (११)—ब्रह्मणस्पति के मन्त्रसे समाप्त करता है। ब्रह्म बृहस्पति है। वह ब्रह्म में उसको स्थापित करता है। जो पुत्र और पशु की कामना करे वह इस मन्त्र से समाप्त करे —

७३२-३३. एवा पित्रे विश्वदेवाय वृष्णे यज्ञैर्विधेम नमसा हविर्भिः। बृहस्पते सुप्रजा वीरवन्तो वयं स्याम पतयो रयीणाम् ॥

( ऋ० ४.५०.६, अ० २०.८८.६)

क्योंकि इस मन्त्र के 'बृहस्पते सुप्रजा वीरवन्तो वयं स्याम पतयो रयीणाम्' शब्दों के कहने से वह सन्तान, पशु, धन, वीर वाला हो जाता है। अतः यह जानकर इस मन्त्र से आरम्भ करना चाहिए। तेज और ब्रह्मवर्चस् की कामना वाला नीचे के मन्त्र से आरम्भ करे —

७३४-३५. बृहस्पते अति यदर्यो अर्हाद्द्युमद्विभाति क्रतुमज् जनेषु। यद् दीदयच् छवस ऋत प्रजात तदस्मासु द्रविणं धेहि चित्रम् ॥

( ऋ० २.२३.१५, य० २६.३ )

अति का अर्थ है कि अन्यों की अपेक्षा अधिक ब्रह्मवर्चस वाला होता है। द्युमत् का अर्थ है ब्रह्मवर्चस्। विभाति का अर्थ है कि ब्रह्मवर्चस हर जगह चमकता सा है। यद् दीदयच् छवस ऋत प्रजात का अर्थ है कि ब्रह्मवर्चस् चमकता है। जो इस रहस्यको समझकर इस प्रकार समाप्त करता है वह ब्रह्मवर्चसी और ब्रह्मयशसी होता है। इससे इस रहस्य को समझने वाले होता को इसी ब्रह्मणस्पति के मन्त्र से समाप्त करना चाहिए। ऐसा करने से वह सूर्य को नहीं भूलने पाता। ३ बार त्रिष्टुप् में सभी छन्द आ जाते हैं। इस प्रकार वह बृहती को नहीं भूलता। गायत्री और त्रिष्टुप् से वषट्कार करे। गायत्री ब्रह्म है और त्रिष्टुप् इस प्रकार ब्रह्म और वीर्य को जोड़ता है। जो इस रहस्य को समझ कर गायत्री और त्रिष्टुप् से वषट्कार करता है वह ब्रह्मवर्चसी और ब्रह्मयशसी होता है। ( त्रिष्टुप् यह है ) —

७३६. अश्विना वायुना युवं सुदक्षा नियुद्भिश्च सजोषसा युवाना। नासत्या तिरो अह्न्यं जुषाणा सोमं पिबतमस्रिधा सुदानू ॥ [ऋ० ३.५८.७]

गायत्री यह है —

उभा पिबतमश्विनोभा नः शर्म यच्छतम्। अविद्रियाभिरूतिभिः॥ ( देखो स० ३४१ )

# गायत्री और विराट्

गायत्री और विराट् से भी वषट्कार हो सकता है। गायत्री ब्रह्म है और विराट् अन्न। इस प्रकार ब्रह्म को अन्न से जोड़ता है। जो इस रहस्य को समझ कर गायत्री और विराट्से वषट्कार करता है वह ब्रह्मवर्चसी और ब्रह्मयशसी होता है और ब्रह्म अन्न (शुद्ध अन्न) खाता है।

इसलिये जो इस रहस्य को समझे उसे गायत्री और विराट् से वषट्कार करना चाहिए। विराट्—

७३७. प्र वामन्धांसि मद्यान्यस्थुररं गन्तं हविषो वीतये मे। तिरो अर्यो हवनानि श्रुतं नः ॥

[ ऋ० ७.६८.२ ]

गायत्री वही है (देखो सं० ३४१ ) (५)

❀ ज्योतिष्टोम का चौथा भेद 'अतिरात्र समाप्त ❀

# चतुर्विंश कृत्य

खण्ड ६ (१२) — इस दिन चतुर्विंश कृत्य करते हैं। यह आरम्भ है। इससे संवत्सर सत्र का आरम्भ होता है और स्तोमों तथा छन्दों का और देवता का भी। यदि इस दिन आरम्भ न हो तो न

छन्द का आरम्भ समझा जायगा न देवताओं का। इसलिए इसका नाम आरम्भरणीय पड़ा। इसको चतुर्विंश इसलिए कहते हैं कि इसमें चौबीस स्तोम पढ़े जाते हैं। या २४ पक्ष (आधे महीने) होते हैं इनसे पक्षों वाला साल आरम्भ होता है।

उक्थ्य भी उसी दिन होता है। उक्थ्य पशु हैं। पशुओं की प्राप्ति के लिये यह किया जाता है। इस उक्थ्य में १५ स्तोत्र हैं और १५ शस्त्र। (मिलकर तीस हुए) तीस दिन का महीना होता है। इनसे महीनों वाला साल शुरू होता है। इस उक्थ्य में ३६० स्तोत्रिय मन्त्र हैं। साल में इतने ही दिन होते हैं। इस प्रकार वह दिनों वाले साल का आरम्भ करते हैं।

कहते हैं कि उस दिन अग्निष्टोम होना चाहिए यह संवत्सर है। अग्निष्टोम के अतिरिक्त और किसीने इसदिन की पवित्रता को या उसके भिन्न भिन्न कृत्यों की पवित्रता को कायम नहीं रखा।

अगर इस दिन अग्निष्टोम करें तो तीनों पवमान (प्रातः सवन, मध्य सवन और ग्राम के सवन के) अष्टाचत्वारिंश स्तोम में होना चाहिए। [अर्थात् स्तोत्रिय तृचको बार-बार पढ़कर ४८ कर लेना चाहिए] और अन्य ९ स्तोत्र चतुर्विंश स्तोम में। इस प्रकार ३६० स्तोत्र हो गये (३गुणे ४८= १४४, ९ गुणे २४ = २१६। १४४ और २१६ का योग बराबर ३६०) जितने कि वर्ष में दिन होते हैं। इस प्रकार वह दिनों वाले वर्ष को पूरा करते हैं।

परन्तु उक्थ्यको ही करनाचाहिए(अग्निष्टोमको नहीं)। यज्ञ पशु-समृद्ध होता है। अगर सभी स्तोत्र चतुर्विंश स्तोम में होंगे तो प्रत्यक्ष ही यह दिन २४ गुना हो जायेगा इस लिए उक्थ्य ही करना चाहिए। (६)

## बृहत् और रथन्तर साम

खण्ड ७ (१३)— (इस सत्र के) दो मुख्य साम होते हैं, बृहत् और रथन्तर। यह बृहत् और रथन्तर यज्ञकी दो नावें हैं जो उसको दूसरी ओर पार कर देती हैं। इन्हीं से यजमान साल को पार कर लेता है। या बृहत् और रथन्तर दो पैर हैं। दिन (का कृत्य) सिर है। दो पैरों की कमाई सिर पर रखी जाती है।

बृहत् और रथन्तर दो पक्ष हैं। दिन का कृत्य सिर है। इन्हीं दो पक्षों से सिर को श्री तक ले जाते हैं।

दोनों सामोंको साथ एक नहीं छोड़ देना चाहिए अगर सत्र करने वाले इन दोनों को साथ-साथ छोड़ देंगे तो जैसे नावों की रस्सियां कट जाने से वे इस किनारे से उस किनारे तक बहती फिरती हैं, इसी प्रकार ये भी बहते फिरेंगे।

अगर वह रथन्तर को छोड़ दे तो बृहत् के द्वारा दोनों ठहरे रहेंगे। और यदि बृहत् को छोड़ दें तो रथन्तर के द्वारा दोनों ठहरे रहेंगे। जो वैरूप हैं वे रथन्तर हैं जो बृहत् हैं वह वैराज हैं। जो शाक्वर है वह रथन्तर है, जो रैवत् है वह बृहत् है।

जो इस रहस्य को समझ कर सत्र का आरम्भ करते हैं वे पक्षों, महीनों और दिनों वाले साल को प्राप्त करके स्तोमों और छन्दों तथा देवों को प्राप्त करके तपोंको तपते हुए और सोम पान करते साल को बिताते हैं।

जो इस संवत्सर से ऊपर कोई कृत्य करते हैं वह भारी बोझ को रख देते हैं। भारी बोझ पीठ को तोड़ देता है।

वह जो पहले कर्मों को क्रमशः करता हुआ फिर उल्टे क्रमसे कृत्य करता है वह साल के कल्याणप्रद अन्त को प्राप्त कर लेता है। (७)

## महाव्रत और सत्र

खण्ड ८ (१४)— यह जो चतुर्विंश है वह महाव्रत है। बृहद् दिव सूक्त से होता वीर्य सींचता है— (ऋ० १०.१२०, तदिदास भुवनेषु इत्यादि) और महाव्रत दिन के कृत्य से इस वीर्य से सन्तान उत्पन्न करता है। वीर्य सींचा जाय तो दूर साल उपजता है। इसीलिये बृहद्दिव निष्केवल्य शस्त्र का भाग हो जाता है।

जो इस रहस्य को समझ कर पहले क्रमशः कृत्य करता है और फिर दूसरे भाग को उल्टे क्रम से करता है,वह बृहद्दिव सूक्तके द्वारा वर्ष के कल्याण प्रद अन्त को पा लेता है।

जो साल के इस पार और उस पार को जानता है वह संवत्सर के उस पार को सुगमता से पार कर लेता है।

सत्र के शुरू का अतिरात्र एक सिरा है और दूसरा अतिरात्र दूसरा सिरा है। जो इस रहस्य को समझता है वह साल के अच्छे अन्तको पा लेता है।

जो सालके अवरोधन और उद्रोधनको जानता है, वह संवत्सर के कल्याण-प्रद अन्त को पा लेता है। शुरू का अतिरात्र अवरोधन तथा अन्त का अतिरात्र उद्रोधन।

जो इस रहस्यको समझताहै वह वर्षको अच्छी तरह पार कर लेता है। जो संवत्सरके प्राण और उदान को समझता है वह साल को अच्छी तरह पारकर लेता है। पहिला अतिरात्र प्राण है दूसरा उदान। जो इस रहस्य को समझता है वह भली तरह साल को समाप्त करता है (८)

आचार्य वीरेन्द्र मुनि शास्त्री एम ए. द्वारा सम्पादित ऐतरेय ब्राह्मण की चौथी पञ्चिका का दूसरा अध्याय समाप्त।

—✻—

# ऐतरेय ब्राह्मण पञ्चिका ४, अध्याय ३

## षडह ( ६ दिन का यज्ञ )

खण्ड १ (१५) —वे ज्योतिष्टोम,गौष्टोम और आयुस्तोम करते हैं। यह लोक ज्योति है। अन्तरिक्ष गौ है। वह लोक आयु है। पिछले तीन दिनों में वही स्तोम पढ़े जाते हैं। पहले तीन दिनों का क्रम है ज्योति, गौ, आयुः। पिछले तीन दिनों का है आयुः, गौ, ज्योतिः। इस प्रकार आरम्भ में ज्योति यह लोक भी है और अन्तमें वह लोक भी। इस प्रकार दोनों ज्योतियाँ एक दूसरेके सामने हैं।

वे षडह ( छः दिन के कृत्य) को दोनों ओर से ज्योति से सम्पादन करते हैं। इस प्रकार दोनों लोकों में उनकी प्रतिष्ठा होती है, इस में भी और उसमें भी। और वे दोनों में विचरते हैं।

यह जो अभिप्लव षडह है यह देवों का चक्र है। दो अग्निष्टोम इसकी परिधिहैं। ४ बीचके उक्थ्य नाभि हैं। इस चक्रके जोरसे जहाँ चाहे जा सकता है। जो इस रहस्य को समझता है वर्ष को अच्छी तरह पार कर लेता है। जो पहले ,दूसरे, तीसरे , चौथे पाँचवें षडह का ठीकठीक ज्ञान रखता है वह वर्ष ५गुणित६=३० को भलीभाँति पार पालेता है।

खण्ड २ (१६) — पहले षडह को पार करते हैं तो छः दिन और छः ऋतुएँ होती हैं इस प्रकार ऋतुओं वाले वर्ष को प्राप्त करते हैं और वर्ष की सभी ऋतुओं में प्रतिष्ठा लाभ करते हैं।

दूसरे षडह को पार करते हैं तो १२ दिन और १२ मास होते हैं। इस प्रकार महीनों वाले वर्ष को प्राप्त करते हैं , वर्ष के सभी महीनों में प्रतिष्ठा लाभ करते हैं।

तीसरे षडह को करते हैं तो १८ दिन हुए, ९ प्राण हैं और ९ स्वर्ग लोक। उनमें वे प्रतिष्ठा लाभ करते हैं।

चौथे षडह को पार करते हैं तो २४ दिन हुए। २४ पक्ष हुए। पक्ष वाले वर्ष को प्राप्त करते हैं और वर्ष में हर पक्ष में प्रतिष्ठा लाभ करते हैं।

पाँचवें षडह को करते हैं तो ३० दिन हो गये। विराट् में ३० अक्षर होते हैं। विराट् अन्न है। इस तरह ये हर मास में अन्न का लाभ करते हैं।

अन्न की कामना वालों ने सत्र किया। हर महीने विराट् (३० की संख्या) को प्राप्त करके उन्होंने दोनों लोकों में अन्न प्राप्त कर लिया। इस लोक में और उस लोक में भी। २ [१६]

# गवामयन सत्र

खण्ड ३ [१७]—अब गवामयन कृत्य करते हैं। गौ आदित्य हैं। अतः गवामयन में आदित्य-अयन भी आ गया। गौओं ने एक बार खुर और सींगों की अभिलाषा से सत्र किया। १० मासों में उनके सींग-खुर निकल आये तो सोचा कि अभिलाषा पूर्ण हुई, अब उठें। अतः गवामयन १० मास का हुआ।

कुछ ने सोचा कि वर्षको पूर्ण कर दें! अतः सत्र जारी रक्खा। अश्रद्धा के कारण उनके सींग नहीं हुए और वे तूपर [ठुंडे] रह गये। वे सब ऋतुओं को समाप्त करके उठे। क्योंकि उन सभीने ऊर्ज प्राप्त किया अतः गौओं को सब प्यार करते हैं और उन को सुन्दर बनाते हैं। इसे समझने वाला सब का प्यारा और सुन्दर होता है।

आदित्यों और अंगिराओं ने स्पर्धा की कि स्वर्ग में प्रथम कौन पहुँचे। आदित्य प्रथम पहुंचे, फिर ६० वर्ष पश्चात् अंगिरा। उनका भी अयन है।

तीनों अयन-सत्रों में समानता है—प्रथम अतिरात्र, फिर २४ वें दिन उक्थ्य होता है। आदित्यायन में सब अभिप्लव षडह आ जाते हैं। अंगिरसों के अयन में पृष्ठ्य षडह भी होते हैं। दोनोंमें दिनों का क्रम बदल जाता है।

अभिप्लव षडह स्वर्ग का सीधा मार्ग और पृष्ठ्य महापथ है। जो दोनों का अवलम्बन करते हैं उन की सभी कामनाएँ बिना हानि के पूर्ण होजाती हैं।

# एकविंश सत्र

खण्ड ४ [१८]— अब एकविंश सत्र को करते हैं। यह संवत्सर के मध्य की विषुवत् रेखा है, इसे करके देवों ने सूर्य को आकाश में पहुँचा दिया।

इसके पहले १० दिन और पीछे १० दिन, दोनों ओर विराट् होता है और यह एकविंश [सूर्य] मध्य में दिवाकीर्त्य मन्त्र के दिन निर्विघ्न होता है।

देव डरे कि सूर्य कहीं नीचे-ऊपर न हो जाये। अतः उन्होंने ३-३ लोक नीचे-ऊपर लगा दिये। यज्ञ में ३ स्तोम ही ३ लोक हैं। इस प्रकार ३ सप्तदश स्तोम पहले और ३ बाद में, तथा बीच में एकविंश जिसके इधर-उधर 'स्वरसाम' होते हैं। उन्होंने ३-३ परम स्वर्ग लोकों की भी टेक लगा दी जो स्तोम हैं। यदि सप्तदश स्तोम २-२ बार लिये जायें तो २४ हुए।

सूर्य इन लोकोंके मध्यमें भूत-भविष्यत् में अच्छा अधिक चमकीला अधिष्ठाता होकर तपता है। अतः विषुवान् एकविंश भी सब दिनों में श्रेष्ठ है।

# स्वरसाम कृत्य

अब स्वरसामों का कृत्य किया जाता है। ये लोक स्वरसाम हैं क्योंकि देवों ने इनके द्वारा सूर्य को पुष्ट किया (स्पृण्वन्)। वे उसे उन लोकोंमें भाग दिलाते हैं। सूर्य को सुरक्षित रखने के लिए वे उसे नीचे स्तोमों और ऊपर पृष्ठों से घेर देते हैं। प्रथम अभिजित् दिन सब स्तोम और अन्तिम विश्वजित् दिन सब पृष्ठ पढ़े जाते हैं, जिससे वे घिरे रहें।

सूर्य न गिरे अतः देवों ने उसे ५ दिवाकीर्त्य साम रूपी रस्सियों से कस दिया, जिनमें एक महा दिवाकीर्त्य पृष्ठ और शेष साम विकर्ण, ब्रह्म, भास और अग्निष्टोम हैं। दोनों पवमान स्तोत्र बृहत् और रथन्तर हैं जिनसे सूर्य को गिरने न दिया।

सूर्योदय पर प्रातरनुवाक बोले। इस प्रकार सब स्तुतियाँ दिन की हो जाती हैं। सूर्य का प्रदर्शनार्थ प्रतीक पशु यथासम्भव सफेद होना चाहिए।

२१ सामिधेनियाँ बोले क्योंकि यह एकविंश है।

५१ या ५२ शस्त्रमन्त्र पढ़ लेने पर निविद पढ़े। फिर इतने ही मन्त्र और पढ़े। इस प्रकार सौ से अधिक हो गये; मनुष्य की पूर्ण आयु सौ वर्ष है। वह शतवीर्य और शतेन्द्रिय होता है। होता यजमान को भी वैसा ही बना देता है।

५

# दूरोहण और हंस-मन्त्र

खण्ड ६ [२०]— अब होता दूरोहण मन्त्र का जप करता है। दूरोहण का अर्थ है सूर्य क्योंकि यह, और जो कोई वहाँ जाना चाहे वह कठिनतासे चढ़ पाता है। दूरोहण का जप करके मानो वह सूर्य तक पहुंच जाता है। अब हंसवाले मन्त्र को पढ़ कर चढ़ता है—

७३८-४०. हंसः शुचिषद् वसुरन्तरिक्षसद् होता वेदिषदतिथिर्दुरोणसत्। नृषद् वरसद् ऋतसद् व्योमसदब्जा गोजा ऋतजा अद्रिजा ऋतम् ॥

(ऋ० ४.४०.५,य० १०.२४, १२.१४)

अर्थ — 'हंसः शुचिषद्' प्रकाश में स्थित यह सूर्य अन्तरिक्ष में बैठने वाला वसु है। वही वेदी में बैठने वाला होता है। वही घर में बैठने वाला अतिथि है। वही मनुष्यों में अच्छे स्थान पर बैठने वाला है। वह सच्चाई में बैठा हुआ है। वह आकाश में बैठा तपता है। वह प्रातः काल जलों में से निकलता और शाम को जलों में घुसता प्रतीत होता है। वह 'गोजा ऋतजा' किरणों और सत्य से उत्पन्न हुआ, अद्रिजा पहाड़ से उत्पन्न हुआ प्रतीत होता है। ऋत अर्थात् सत्य, है।

सूर्य सब कुछ है। यह मन्त्र सूर्य का प्रत्यक्षतम रूप बतलाने वाला है। इसलिये जहां कहीं दूरोहण पढ़ा जाय वहीं हंस वाले मन्त्रके साथ पढ़ा जाय।

# तार्क्ष्य मन्त्र

स्वर्ग की कामनावाला तार्क्ष्य मन्त्र से यज्ञ करे—

७४१-४३. त्यमूषु वाजिनं देवजूतं सहावानं तरुतारं रथानाम्। अरिष्टनेमिं पृतनाजमाशुं स्वस्तये तार्क्ष्यमिहा हुवेम ॥

[ऋ १०.१७८.१,सा ३३२, अ ७.८५.१]

क्योंकि तार्क्ष्य ने मार्ग दिखाया था जब गायत्री सुपर्ण होकर सोम को लायी थीं। जैसे खेत जानने वाले को कोई अगुआ बनाले इसी तरह तार्क्ष्य मन्त्र से दूरोहण को आरम्भ करना है। तार्क्ष्य पवन है जो वहता है और स्वर्गलोक को ले जाता है।

अर्थ— 'देवजूतं वाजिन' देवताओंसे प्रेरित हुआ जो 'सहावान' मजबूत है, 'रथानां तरुतारं' रथों में शीघ्र चलने वाला, 'अरिष्ट नेमि' जिसकी नेमि अच्छी है, जो मनुष्यों को गति देनेवाला है, जो तेज है ऐसे वायु को कल्याण के लिए प्रयुक्त करें।

७४४— इन्द्रस्येव रातिमाजोहुवानाः स्वस्तये नावमिवा रुहेम। उर्वी न पृथ्वी बहुले गभीरे मा वामेतौ मा परेतो रिषाम ॥ (ऋ० १०.१७८.२)

जैसे इन्द्रके लिए वैसे ही तार्क्ष्य के लिए बार-बार पुकारते हुए हम नाव के समान यानों में चढ़ें। पृथिवी विस्तृत हो, बहुत गहरे द्यु-पृथ्वी पर हम दुःखी न हों।

७४५— सद्यश्चिद्यः शवसा पञ्च कृष्टीः सूर्य इव ज्योतिषापस्ततान। सहस्रसाः शतसा अस्य रंहिर्न स्मा वरन्ते युवतिं न शर्याम् ॥ ऋ० १०-१७८-३

जैसे सूर्य ज्योति से जल फैलाता है वैसे ही तार्क्ष्य (वायु)अपने बल से ५ लोकों को पार कर सकता है। हजारों शक्तिवाले इसकी चाल तेज बाण के समान है।

खण्ड ७ (२१)—होता आहाव के पश्चात् दूरोहण पढ़ता है। मानो ब्रह्म के सहारे स्वर्ग पाता है। पहले १-१ पद पढ़ कर इस लोक को पाता है। २— आधे आधे मन्त्र से अन्तरिक्ष को पाता है। ३— फिर ३-३ पद मिलाकर पढ़ने से द्यु लोकको पाता है। ४—फिर पूरा मन्त्र बिना रुके पढ़कर सूर्यलोकमें स्थान पाता है। ५—अब ३-३ पद पढ़कर उतरता है, जैसे शाखा को पकड़कर उतरते हैं। इससे द्यौ में प्रतिष्ठित होता है। ६— आधा आधा मन्त्र पढ़ कर अन्तरिक्ष में प्रतिष्ठा पाता है। ७—पद-पद पर रुक कर फिर इस लोक में प्रतिष्ठा पाता है। जो केवल स्वर्ग चाहे उसके लिए ५-७ तक उतरने का भाग न पढ़ा जाय।

पशु मिथुन हैं,छन्द पशु हैं। इनकी प्राप्ति के लिए त्रिष्टप्-जगती छन्द मिला दिये जाते हैं।

## ❋ विषुवान् सत्र ❋

खण्ड ८ (२२)—जैसे पुरुष होता है वैसे ही विषुवान् सत्र है। इसका पहला आधा दाहिने बाजू के समान है और पिछला आधा बायें बाजू के समान है। इसीलिये (विषुवान् के बाद छः मास के कृत्य को) उत्तर अर्थात् पिछला भाग कहते हैं।

विषुवान् उस सिर के समान है जिसके दोनों बाजू बराबर हों। पुरुष टुकड़ों टुकड़ों से बना है। इसीलिए ही सिर के मध्य में एक जोड़ है।

इस पर कहते हैं कि एक दिन विषुवत् का पाठ होना चाहिए। यह विषुवान् उक्थ्यों का उक्थ है, भूमध्य रेखा के समान है। ऐसा करने से विषुवान् के समान हो जाता और श्रेष्ठता को प्राप्त होता है।

परन्तु इसको मानना नहीं चाहिए। साल भर तक इसका पाठ होना चाहिए। यह शस्त्र वीर्य है ऐसा करने से यजमान साल भर तक वीर्यवान रहते हैं।

जो बीज पाँच या छः मास में उग आवें वे यदि समय के पहले ही उग आवें तो उनको कोई भोग नहीं सकता। इसी तरह जो बीज दस मास में या एकसाल में उत्पन्न होते हैं उनको भोगते हैं। इसलिए विषुवान् शास्त्र को वर्ष भर पढ़ना चाहिए। यह संवत्सर ही है जो इसको पाते हैं वह संवत्सर को प्राप्त होते हैं। इस के द्वारा वर्ष भर के पाप नष्ट हो जाते हैं। महीनों के सत्रों द्वारा होता और इसे समझनेवाला अपने अंगों से पापों को दूर करता है।

महाव्रत के दिन विश्वकर्मा के प्रतिनिधि रूप (प्रद-नार्थ) एक वृषभ वहाँ लाकर प्रदान करे। यह दोनों ओर दो रंगों का होना चाहिए।

इन्द्र वृत्र को मारकर और प्रजापति प्रजाओं को रच कर विश्वकर्मा हो गया। संवत्सर विश्वकर्मा है। इस प्रकार वे इन्द्र, अपने आत्मा, प्रजापति, संवत्सर और विश्वकर्मा को प्राप्त होते हैं। और इन्द्र में, अपने आत्मा में, प्रजापति में, संवत्सर और विश्वकर्मा में प्रतिष्ठा प्राप्त करते हैं। जो इस रहस्य को समझता है उसकी प्रतिष्ठा होती है। (२२) —❀—

यह आचार्य वीरेन्द्र मुनि शास्त्री द्वारा सम्पादित ऐतरेयब्राह्मण हिन्दी अनुवाद में अध्याय १८ (चतुर्थ पञ्चिका का तीसरा अध्याय) समाप्त हुआ।

# ऐतरेय ब्राह्मण पंचिका ४ अध्याय ४

## द्वादशाह

खण्ड १(२३)—प्रजापतिने चाहा मैं संतान उत्पन्न करके बहुत हो जाऊँ। उसने तप तपा। उसने तपों को तप कर अपने अंगों में द्वादशाह को देखा। उसने अपने अंगों और प्राणों से द्वादशाह को निकाला। और उसको बारह गुना कर दिया। उसको उसने ले लिया और उससे यज्ञ किया। तब वह प्रजापति हुआ। प्रजाओं और पशुओं द्वारा प्रसिद्ध हुआ। जो इस रहस्य को समझता है वह प्रजाओं और पशुओं द्वारा अपने आप को मानों उत्पन्न करता है।

उसने चाहा कि गायत्री से द्वादशाह में समृद्धि प्राप्त करूँ। गायत्री आरम्भ में तेज, मध्य में छन्द और अन्त में अक्षर के रूप में हुई। इस प्रकार उसे व्यापक करके उसने समृद्धि पाई। इसे जाननेवाला समृद्धि पाता है।

द्वादशाह पक्षवाली, आँखोंवाली, ज्योतिष्मती और भास्वती गायत्री ही है-यह जाननेवाला स्वर्ग पाता है।

इसके २ अतिरात्र २ पक्ष, और २ अग्निष्टोम २ आँखें तथा बीच के उक्थ्य आत्मा हैं। इसे समझने वाला ऐसी गायत्री से स्वर्ग (सुव) पाता है। १(२३)

खण्ड २ (२४)—द्वादशाह में ३ त्र्यह (३-३ दिन) १ दशमी और २ अतिरात्र = सब १२ दिन होते हैं। इसमें दीक्षित बनकर यज्ञ-योग्य बनता है। १२ रातों में उपसद करके अपने को शुद्ध करलेता है। इसे जाननेवाला भी शुद्ध होकर देवता बन जाता है।

द्वादशाह ३६ दिनों तक होता है। बृहती में ३६ अक्षर होते हैं। यह बृहती का अयन है। इससे देवों ने सब लोकों को जीता—१०-१० से यह लोक, अन्तरिक्ष, द्यौ, ४ से दिशाएँ, और २ से प्रतिष्ठा। इसे समझने वाला प्रतिष्ठित होता है।

प्रश्न—इसको बृहती क्यों कहते हैं। जब कि अन्य छन्द इससे बड़े और प्रबल हैं?

उत्तर—क्योंकि इससे देवों ने स्वर्ग को जीता था। इसे समझनेवाला उससे सब कामनाएँ पूरी करता है।

खण्ड ३ (२५)—द्वादशाह प्रजापति का किया हुआ पहला यज्ञ है। उसने ऋतुओं और मासों से कहा 'तुम मुझसे द्वादशाह कराओ'। उन्होंने उसे दीक्षा दी और परिक्रमा कराते हुए ऐसा कर दिया कि वहाँ से जाने न पाये। तब कहा— पहले दिलवाओ। उसने उनको अन्न और रस दिया। यही रस ऋतुओं-मासों में निर्धारित है। उसने दिया तब उन्होंने यज्ञ कराया, अतः जो दे सके वही यज्ञ भी कर सकता है।

उससे लेकर ही यज्ञ कराया अतः लेकर ही यज्ञ कराना चाहिए, इस प्रकार दोनों समृद्धि को पाते हैं। ऋतुओं-मासों ने दक्षिणा पाकर अपने को आभारी

अनुभव किया और प्रजापति से कहा— द्वादशाह हमको भी कराइये। उसने स्वीकार कर दीक्षा दी।

## प्रजापति-यज्ञ

शुक्ल पक्षों ने पहले दीक्षा ली, अतः वे दिन के समान प्रकाशमें रहते हैं, जैसे पाप छूटनेसे मनुष्य। कृष्ण पक्षों ने पश्चात् दीक्षा ली, अतः वे अन्धकार में रहते हैं। इसे समझने वाला शुक्ल पक्ष में पहले दीक्षा ले और पाप से बचा रहे।

वह प्रजापति-संवत्सर ऋतुओं-मासों में, और वे प्रजापति में, दोनों परस्परमें प्रतिष्ठित हैं। द्वादशाह करानेवाला ऋत्विजों में प्रतिष्ठित होता है अतः वे कहा करते हैं कि कोई पापी द्वादशाह कराने-योग्य नहीं क्योंकि वह उनमें ही प्रतिष्ठित हो सकता है। द्वादशाह ज्येष्ठ-श्रेष्ट के लिए है। इसको करने वाला देवों में ज़्येष्ठ-श्रेष्ठ हो जाता है। पापी को यह यज्ञ नहीं करना चाहिए, क्योंकि वह ऋत्विजोंमें प्रतिष्ठित नहीं हो सकता।

इन्द्र को देवों ने श्रेष्ठ तभी माना जब बृहस्पति ने उसे यह यज्ञ करा दिया। इसे जानने वाला भी श्रेष्ठ माना जाता है।

पहला त्र्यह ऊर्ध्व है ( छन्दों का क्रम गायत्री-त्रिष्टुप्-जगती ), अतः अग्नि ऊपर को जाती है। दूसरा त्र्यह तिरछा है ( त्रिष्टुप्-जगती-गायत्री ) अतः वायु तिरछी बहती और पानी तिरछा बहता है। तीसरा त्र्यह निचला है ( जगती-गायत्री-त्रिष्टुप् ) अतः सूर्य-नक्षत्र प्रकाश को नीचे फेंकते हैं और मेघ नीचे को बरसता है। तीनों लोक और त्र्यह मिले हुए हैं। इसे जानने वाले को तीनों लोक समृद्धि देते हैं।

खण्ड ४ (२६)— दीक्षा देवों के पास से चली गई, वे उसे वसन्त, ग्रीष्म, वर्षा, शरद्, हेमन्त के २-२ महीनों में न घेर सके, शिशिर के २ महीनों में घेर लिया, अतः क्षत्रिय इनमें दीक्षा ले। पशु भी इनमें दुर्बल हो जाते हैं। इसे समझनेवाला कामना-पूर्ति करता है और शत्रु उसको नहीं पा सकता।

दीक्षा से पहले वह प्रजापति के लिए पशु प्राप्त करता है और १७ सामिधेनियोंको पढ़ता है क्योंकि प्रजापति १७ भागोंवाला है। इसके आप्रि मन्त्र जमदग्नि के हैं।

प्रश्न— अन्यत्र आप्रि मन्त्र यजमान के गोत्रवाले ऋषि के पढ़े जाते हैं, यहाँ जमदग्नि के क्यों ?

उत्तर— क्योंकि वे सर्वरूप और समृद्ध हैं।

प्रश्न-पशु प्रजापतिका तो वायुका पुरोडाश क्यों?

उत्तर— यज्ञ को बिना भूल के समाप्त करने के लिए। इसके अतिरिक्त वायु ही प्रजापति है —

७४६—पवमानः प्रजापतिः। ( ऋ० ९.५.९ )

अर्थात् बहनेवाला वायु प्रजापति है।

यदि सत्र के रूप में किया जाय तो सब १६ यजमान ऋत्विज अपनी अग्नियाँ एकत्र कर उनमें यज्ञ करें, सब दीक्षा लें और सोम बनायें। वह वसन्त में समाप्त करता है जो रस है।

खण्ड ५ (२७)— छन्दों ने एक दूसरे का स्थान लेना चाहा। प्रजापति ने देखा कि यज्ञ व्यूळ्हछन्दः हो गया। उसने सँभाला जिससे कामाएँ पूरी हुईं। होता नवीनतार्थ छन्दों का स्थान बदल देता है।

ये दोनों लोक (द्यौ-पृथिवी) पहले मिले हुए थे। फिर अलग हो गये। इससे न वर्षा हुई, न सूरज तपा। पंचजन मेल से न रहे। देवों ने इन लोकों को मिला दिया, इन दोनों ने देवरीति से एक दूसरे के साथ विवाह कर लिया। रथन्तर से पृथिवी द्यौ से और बृहन्-साम से द्यौ पृथिवी से, नौधस साम के द्वारा पृथिवी द्यौ से और श्यैत साम द्वारा द्यौ पृथिवी से, धुयें के द्वारा पृथ्वी द्यौ से और वर्षा के द्वारा द्यौ पृथिवी से जुड़ा है।

पृथ्वी ने द्यौ में देवयजन अर्थात् देवों के यज्ञ के लिये स्थान बनाया और द्यौ ने पृथ्वीमें पशु बनाये।

यह जो पृथ्वी ने द्यौ में देवयजन बनाया यह चन्द्रमा का काला दाग है। इसलिए शुक्ल पक्ष में यज्ञ करते हैं जिससे चन्द्रमा का काला दाग प्राप्त हो जाय।

द्यौ ने पृथ्वी पर चरने के लिए ऊषा (चारागाह) बनाई। तुरःकाविषेय ने कहा हे जनमेजय पोष क्या और उषा क्या ? इसीलिये गव्य अर्थात् गाय के दूध आदि की चिन्ता करने वाले पूछा करते हैं क्या

वहाँ ऊषा अर्थात् चरने केलिये स्थान है ? क्यों कि ऊषा ही चारा है।

वह लोक इस लोक का ओर झुक गया, इससे द्यौ और पृथ्वी हो गये, अन्तरिक्ष से नहीं हुए।

खण्ड ६ (२८)—पहले बृहत् (मन) और रथन्तर (वाणी) साम थे। बृहत् से क्रमशः वैराज, रैवत, और रथन्तर से वैरूप, शाक्वर साम उत्पन्न हुए। हर पक्ष के ३-३ साम और ६ पृष्ठ हो गये। इसपर तीनों छन्द इन ६ को न पा सके। जब गायत्री से अनुष्टुप्, त्रिष्टुप् से पंक्ति और जगती से अतिछन्द उत्पन्न हो वे छह ६ पृष्ठों को पा सके।

जो इन छन्दों और पृष्ठों की उत्पत्ति के रहस्य को समझकर इस अवसर पर दीक्षा लेता है उसके लिए और उसके प्रियजनों के लिए यज्ञ कल्याणकारी होता है।

चतुर्थ पञ्चिका का चतुर्थ अध्याय समाप्त हुआ। —❀—

# ऐतरेय ब्राह्मण ग्रन्थ, पञ्चिका ४, अध्याय ५

वीसवाँ ( चतुर्थ पञ्चिका में पंचम ) अध्याय

## द्वादशाह-प्रथम दिन

पहले दिन का देवता अग्नि, स्तोम त्रिवृत्, साम रथन्तर और छन्द गायत्री है। जो जानता है कि देवता कौन है वह सफल हो जाता है।

'आ' और 'प्र' पहले दिन के रूप हैं। अन्य विशेष यह है कि युक्त, रथ, आशु, पिब शब्द अवश्य आयेंगे। मन्त्रों के पहले पाद में देवताओं का स्पष्ट नाम होगा। पृथ्वी के विषय में कुछ होगा। रथन्तर के समान साम होंगे। गायत्री के लगभग छन्द होगी और कृ धातु के भविष्यत् काल का कोई रूप होगा।

आज्य-सूक्त यह है—

७४७— उप प्र यन्तो अध्वरम्...( ऋ० १.७४)

क्योंकि इसमें पहले दिन का रूप 'प्र' आया है।

प्रउग शस्त्र है— वायवायाहि दर्शत... (ऋ० १.२)

क्योंकि इसमें 'आ' आया है जो प्रथम दिनका रूप है (देखो ५१५) मरुत्वतीय शस्त्रका प्रथम भाग यह है—

आ त्वा रथम्... ( देखो ५८४ )

७४८— तुवि शुष्म तुवि क्रतो शचीवो विश्वया मते। आ पप्राथ महित्वना ॥

७४९— यस्य ते महिना महः परि ज्मायन्तम् ईयतुः। हस्ता वज्रं हिरण्ययम् ॥ (ऋ० ८.६८.२-३)

इसका अनुचर या पिछला भाग यह है—

इदं वसो... ( देखो ५८८ )

७५०— नृभिर्धूतः सुतो अश्नैरव्यो वारैः परि पूतः। अश्वो न निक्तो नदीषु ॥

७५१— तं ते यवं यथा गोभिः स्वादुमकर्म श्रीणन्तः। इन्द्र त्वास्मिन्त्सधमादे ॥ (ऋ० ८.२.२-३)

इसमें रथ और पिब शब्द आये हैं।

इन्द्र-निहव प्रगाथ वह है—इन्द्र नेदीय...(५९०)

७५२—आजितुरं सत्पतिं विश्वचर्षणिं कृधि प्रजास्वाभगम्। प्र सू तिरा शचीभिर्ये त उक्थिनः क्रतुं पुनत आनुषक् ॥ (ऋ० ८.५३.५-६)

इसके पहले पाद में देवता का वर्णन है।

ब्राह्मणस्पत्य प्रगाथ यह है—

प्रैतु ब्रह्मणस्पतिः... ( देखो ३३४ )

७५३—यो वाघते ददाति सूनरं वसु स धत्ते अक्षिति श्रवः। तस्मा इळां सुवीरामा यजामहे सुप्रतूर्तिमनेहसम् ॥ ( ऋ० १.४०.३-४ )

इसमें प्र आया है। धाय्या ये हैं—

अग्निर्नेता०, त्वं सोम०, पिन्वन्त्यपः० (५९३-५९५)

इनके पहले पाद में देवताओं का नाम आया है।

मरुत्वतीय प्रगाथ यह है—

प्र व इन्द्राय०, ( देखो ५९६ )

७५४—अभि प्रभर धृषता धृषन्मनः श्रवश्चित्ते असद्

बृहन् । अर्वन्त्वापो जवसा वि मातरो हनो वृत्रं जया स्वः ॥ (ऋ० ८.८६.४)

इसमें 'प्र' आया है । निविद् सूक्त यह है—

आ यात्विन्द्रो वस उप न इह....(ऋ० ४.२१)

इसमें 'आ' है । रथन्तर पृष्ठ यह है—

अभि त्वा शूर .... (देखो ७२१)

७५५ — न त्वावाँ अन्यो दिव्यो न पार्थिवो न जातो न जनिष्यते । अश्वायन्तो मघवन्निन्द्र वाजिनो गव्यन्तस्त्वा हवामहे ॥ [ऋ० ७.३२.२२-२३]

७५६— अभित्वा पूर्वपीतय इन्द्रस्तोमेभिरायवः। समीचीनास ऋभवः समस्वरन् रुद्रा गृणन्त पूर्व्यम् ॥

७५७— अस्येदिन्द्रो वावृधे वृष्ण्यं शवो मदे सुतस्य विष्णवि । अद्या तमस्य महिमानमायवोऽनुष्टुवन्ति पूर्वथा ॥ (ऋ० ८.३.७-८)

यह रथन्तर पृष्ठ है, यह पहले दिन का रूप है ।

धाय्य यह है —

यद् वावानपुरुतमं पुराषाड् ....[देखो ६०७]

इसमें 'आ' आया है । साम प्रगाथ यह है —

७५८— पिबा सुतस्य रसिनो मत्स्वा न इन्द्र गोमतः । आपिर्नो बोधि सधमाद्यो वृधेऽस्माँ अवन्तु ते धियः ॥

७५९— भूयाम ते सुमतौ वाजिनो वयं मा नः स्तरभिमातये । अस्मान् चित्राभिरवतादभिष्टिभिरा नः सुम्नेषु यामय ॥ [ऋ० ८.३.१-२]

इसमें पिब शब्द आया है । तार्क्ष्य है —

त्यमूषु वाजिनं देवजूतम् ० (देखो ७४१)

यह निविद् सूक्त के पहले पढ़ा जाता है ।

तार्क्ष्य कल्याणके लिये है । जो इसको समझता है वह अपना वर्ष कल्याणपूर्वक व्यतीत करता है ।

खण्ड ३०— निष्केवल्य शस्त्र का निविद सूक्त—

७६०— आ न इन्द्रो दूरादा न आसात्०(ऋ.४.२०)

इसमें 'आ' आया है । निष्केवल्य-मरुत्वतीय शस्त्रों के निविद सम्पात कहाते हैं जिनसे वामदेव ने तीनों लोकों को जाना । पहले दिन सम्पात पढ़ने से स्वर्ग (सुख) की प्राप्ति का लाभ होता है ।

प्रथम रथन्तर दिनके वैश्वदेव शस्त्रका प्रतिपद—

७६१— तत्सवितुर्वृणीमहे वय देवस्य भोजनम् । श्रेष्ठं सर्वधातमं तुरं भगस्य धीमहि ॥

# शस्त्रों के निविद सम्पात

७६२—अत्य हि स्वयशस्तरं सवितुः कच्चन प्रियम् । न मिनन्ति स्वराज्यम् ॥

७६३—स हि रत्नानि दाशुषे सुवाति सविता भगः । तं भागं चित्रमीमहे ॥ (ऋ० ५.८२.१-३)

इसका अनुचर (पिछला भाग) यह है—

७६४—अद्या नो देव सवितः प्रजावत्सावीः सौभगम् । परा दुःष्वप्न्यं सुव ॥

७६५—विश्वानि देव सवितर्दुरितानि परासुव । यद् भद्रं तन्न आसुव ॥

७६६— अनागसो अदितये देवस्य सवितुः सवे । विश्वा वामानि धीमहि ॥ (ऋ० ५.८२.४-६)

यह रथन्तर पहले दिन का रूप है ।

सविता का निविद सूक्त 'युञ्जते मन उत युंजते' [ऋ० ५.८१] है । इसमें युज शब्द पड़ा है ।

द्यावा-पृथिवी का निविद सूक्त 'प्र द्यावा यज्ञैः' [ऋ० १.१५९] है, इसमें प्र शब्द आया है ।

ऋभुओंका निविद सूक्त 'इहेह वो मनसा'(३ ६०) इह का अर्थ है यह लोक जिसे यजमान भोगता है ।

वैश्वदेव का निविद सूक्त यह है —

७६७— देवान् हुवे बृहच्छ्रवसः स्वस्तये (ऋ १०.६६)

इसके पहले पाद में देवताओं का वर्णन है ।

द्वादशाह संवत्सर यज्ञ करनेवाले जब बड़ी लम्बी यात्रा पर जाते हैं तब यह सूक्त पढ़ा जाता है । इस को समझने वालों और इसे होता से पढ़ानेवालों का कल्याण होता और वर्ष अच्छी तरह पूर्ण होता है ।

अग्निमारुत शस्त्र का प्रतिपद यह है—

७६८— वैश्वानराय पृथु पाजसे विपः [ऋ० ३.३]

इसके पहले पाद में देवता का उल्लेख है ।

मरुतों का निविद यह है —

७६९— प्रत्वक्षसः प्र तवसो विरप्शिनः [ऋ १.८७]

इसमें प्र है । जातवेद सूक्त से पहले का मन्त्र—

७७०—जातवेदसे सुनवाम सोममरातीयतो निदहाति वेदः । स नः पर्षदति दुर्गाणि विश्वा नावेव सिन्धुं दुरितात्यग्निः ॥ [ऋ० १.९९.१]

यह मन्त्र पाठक और यजमानके कल्याणके लिए है ।इसे समझनेवाले का वर्ष कल्याण से बीतता है ।

